हानि - लाभ विषयक प्रश्न भी पूछ लेते हैं। किन्तु ये प्रश्न उन्हें रसिक विधाता से ही करने चाहिये क्योंकि उसीने भारत भूमि को तमाम दुनिया से अनुपम बनाया है। मनुष्य के लिए प्रकृति के उन्माद से उन्मत्त होना स्वाभाविक ही है। जब प्रकृति का रूप सौन्दर्य ही आकर्षक एवं मनमोहक हो तो उनका दास [मनुष्य] कब कुंठित रह सकता है ? अस्तु, मैं यहां उन सर्व महानुभावों की शंका का समाधान लोक गीतों की उपादेयता का महत्व बताकर करना चाहता हूं।

गीतों में विवाह और जन्म के अवसरों को बड़े सरल ढंग से गाया जाता है। इसलिए गीतों द्वारा मानव रीति - रिवाजों का सरल रहन-सहन ही सामने आता है। उनमें न ओसर है, न दहेज, न पर्दा है, न अनमेल विवाह है। केवल अलौकिक आदर्शों के ही पाठ मिलते हैं। मातृ-पितृ भक्ति, आज्ञापालन, पतिवृत धर्म, भाई बहिन का प्रेम, पति-पत्नी का सुखी जीवन, सतीत्व की रक्षा, नीति के बोल, सरल शिक्षा, शील और साहस, शूरता - वीरता आदि की अनेक कोमल कथाएं गीतों में उच्च आदर्शों सहित व्यक्त हैं। गीत का मानव चरित्र के गठन पर प्रभाव पड़ता है। क्योंकि वे उनके अभिन्न मित्र हैं। ओर वे साधुता की ओर ही ले जाते हैं। गांव के वृद्ध स्त्री - पुरुषों से वार्तालाप किया है और वे जानते हैं कि गीतों से उनमें कैसी नीतिमयता आ जाती है। गीतों को सुनकर जब हम अपने चरित्र को टटोलते हैं कि हममें ये गुण कहां तक विद्यमान हैं और फिर उन्हें धारण करने का प्रयत्न करते हैं। सास-वहू की कलह, देवरानी जेठानी तथा ननद-भौजाई की लड़ाई और नव - वधू के साथ दुर्व्यवहार करने वाली स्त्रियों को सन्मार्ग दिखाने के पथ-प्रदर्शक हैं। गीतों में दुष्टों के कुकर्म की सजा को सुनकर तो कितने ही व्यक्ति गिरते गिरते बचते हैं। कौन सा ऐसा स्त्री पुरुष होगा, जो गीतों की पवित्रता और स्वच्छता सुन लेने के बाद अपने चरित्र को सशक्त बनाने के लिए प्रेरित न हुआ हो ? इनकी त्याग - विराग भावना से चरित्र शुभ गुणों से भरने लगता है। यह प्रभाव बालक, युवा और वृद्ध पर अनायास ही पड़ता रहता है। लोक गीत मानव - मात्र के अनुपम आदर्श हैं। जिससे इन्हें हृदय में स्थान दिया गया है, सज्जनता उनकी अपनी सीख है।

लोक गीतों का अध्ययन करने से हमें अपने देश के रंगीले स्थान, सुन्दर वस्तुएं, कला-कारीगरी और रीति-प्रथाओं का परिचय मिलेगा। जिनसे कवियों, लेखकों, नेताओं और कलाकरों को पर्याप्त लाभ होगा। इनके संग्रह संपादन से मौखिक एवं विस्मृत-साहित्य की रक्षा हो जायेगी और नारी जाति के बुद्धि विवेक तथा रचना विज्ञान के पवित्र तत्वों की अन्य कवियों से तुलना करना संभव होगा। कविता की नवीन विधाओं पर लोक गीतों की सरसता का प्रभाव भी उनके लिपिबद्ध होने से ही पड़ेगा। आधुनिक कविता की कृत्रिमता की अपेक्षा लोक गीतों की

स्वाभाविकता का असर मानव मात्र पर अधिक शीघ्र एवं स्थायी होगा। इनके द्वारा जन-साधारण को भी प्रभावित किया जा सकता है। इन गीतों में असंख्य सुन्दर, अनोखे, सरल एवं उपयोगी शब्द मिलते हैं, जिनको प्रकाशित करवा देना ही राष्ट्रभाषा की उन्नति में श्रेष्ठ सहयोग है। हिन्दी साहित्य में प्रवाद, पहेलियों, कहावतों, और चटपटे मुहावरों की अभी अत्यन्त आवश्यकता है। लोक नाट्यों और उनकी शैली से भी बहुत कुछ सीखा जा सकता है। इन नाटकों में अनेक मानवीय परिस्थितियों के सफल चित्रण मिलते हैं। प्रेमी को पाने का प्रयत्न, विघ्नों के बाद फल प्राप्ति, विश्वासघात, दुर्घटनाएं, सौतिया डाह, पहेलियों द्वारा सौभाग्य निर्माण, पुनर्जीवन की कल्पना, स्वर्ग-नरक, भूत-प्रेत, डायन-स्यारी, परीलोक, पशुओं की मनुष्य सेवा, प्रतिज्ञा की दृढ़ता, आवृत्ति, ध्रुवक, संख्या, वर्णन, लोक साहित्य के गंभीर तत्व हैं। संस्कृत शास्त्रियों व वैदिक वाङ्मय का मुंह फुलाकर अभिमान रखने वाले लोगों ने अपनी पेटपूर्ति के लिए दुनिया को बहुत गुमराह किया। उन्होंने धर्म के नाम पर अन्य लोगों को मूर्ख बनाने की सदैव चेष्टा की है। प्राचीन शिक्षा-शास्त्रियों को देखने से ज्ञात होता है कि उन्होंने जन साधारण को पढ़ने से रोका है। बाहर जाने से मना किया है। लुक छिपकर पढ़ या बढ़ जाने पर उनका सर्वनाश करवाया है। केवल कबीर, नानक, रैदास, मीरां जैसे भक्ति संप्रदाय के उन्नायक संत ही इसके अपवाद हैं।

वैदिक धर्मावलंबियों ने अपने आप को सर्वे-सर्वा बनाये रखने के लिए प्रत्येक संस्कार को वैदिक मंत्रों से पूर्ण करने का विधान प्रचलित किया है। जन-साधारण के लोकाचार को बंद करने का भारी प्रयत्न भी किया है। मगर प्रतिभा पर किसी जाति या वर्ग विशेष का अधिकार नहीं रहता है। प्रकृति का न्याय मानव मात्र पर एक जैसा होता है। तभी तो यह आचार व्यवहार आज भी ज्यों के त्यों चल रहे हैं।

**लोक गीत क्या है** — समस्त जन-समाज में चेतन-अचेतन रूप में जो भावनाएं गीत-बद्ध होकर व्यक्त हुई, उनके लिए लोक गीत उपयुक्त शब्द है।[१] यह शब्द जन समुदाय द्वारा गाये जाने वाले गीत विभागों का एक विशेष परंपरागत गीतात्मक वृत्त है। गीतों की प्राचीनता तथा सत्यता हमें उनके मौखिक रूप से प्राप्त होती है। दादी-पोती और नानी-दोहिती के कथ्य संबंधों में यह लोकाभिव्यक्ति विकसित होती है। भारतवर्ष में आर्य आगमन से पूर्व की यह मूल समाज-शिक्षा पद्धति वैदिक सभ्यता से भिन्न होती हुई भी मूल सभ्यता के रूप में अमर, अखंडित एवं सतत् प्रवहशील है। आज भी प्रत्येक मांगलिक मौके पर आचार, परंपरा एवं अनुष्ठान को मनाने के लिए लोक गीत ही श्रेष्ठ माने जाते हैं।

१ भारतीय लोक साहित्य पृ. २५ डॉ. श्याम परमार

लोक गीत तो मानव-जीवन के वेद, उपनिषद्, पुराण और महाकाव्य हैं। संभवतया आरंभिक युग के वेद भी आर्य जाति के गीत ही थे। अतः जिस प्रकार वेद आर्य संस्कृति के ज्ञानागार हैं, वैसे ही लोक गीत भी हमारी संस्कृति के भव्य भंडार हैं।

**लोक गीतों की विशेषता** — लोक गीतों की यह विशेषता है कि ये जीवन के साथ एकदम घुले मिले हैं। यह साहित्य जन-समुदाय का हीरक मंडित अमूल्य भूषण है। इसे हृदय का नवसर हार, कंठ का कंठाभूषण और कानों का शृंगार कहा जा सकता है। गीत जीवन के साथ तादात्म्य होकर चलते हैं। लोक इनकी आत्मा हैं और ये लोक की आत्मा हैं। किसी एक के नहीं, सारे लोक का अपनत्व इनमें निहित है। गीत जनता की मौखिक भावाभिव्यक्ति है, लिखित साहित्य नहीं। लिखित होने पर तो उन पर देश व काल की छाया दिखाई देने लगती है। मगर जन मानस का सरल स्वभाव उनसे कदापि अलग नहीं हो सकता। वह प्रेम और अभिन्नता को एकनिष्ठ भाव से व्यक्त करता रहता है। पल पल की पवित्र भावनाएं लोक गीतों में गुंफित हैं। पारिवारिक पोशाक का कौनसा ऐसा आंचल है, जो इन गीतों की लोकानुभूति से न गूंथा गया हो। जीवन की मृदुलता और कठिनाइयों की घड़ियां, दोनों ही दशाएं गीतों में आकर मिली हैं। ज्ञान की सरलता और सत्यता, विचारों की गंभीरता एवं व्यापकता इन लोक गीतों में ऐसी ओत-प्रोत हो रही है कि इनके कलात्मक महत्व को देखकर आश्चर्य करना पड़ता है। ये गीत दुख-सुख भरे जीवन का इन्द्रधनुष है। इनकी मौलिकता, विशेषता, आह्लाद, आह्वान और मर्म अपने ही निरालेपन में लवलीन है।

**गीतों का महत्व एवं उपयोगिता** — मनुष्य अपने सांस्कृतिक विकास में पीढ़ियों से राग-रंग रहस्य, एवं दुख-सुख की बातें लिये हुए चल रहा है। हर्ष और खुशी में उसने गीत गाकर आनन्द मनाया है और दुख व विषाद में भूलकर भी गीत द्वारा उसको सहन कर लेने की शक्ति पाई है। अतः कहना पड़ता है कि लोकगीत मानव जीवन को प्रमुदित करने वाली एक अचूक औषधि है। दुख-सुख के समय मानव मन में जैसे भी भाव उठे, वे सब रामबाण का काम कर गये। इनसे हमारी रागात्मक वृत्ति जागृति होती है, जिससे सारा संसार प्रिय भी लगता है। लोक गीत न होते तो दुखी और निराशामय संसार होता। लोक गीत विषाद को मिटाने, शोक को समेटने एवं दुख को मेटने वाले नित नये उपदेश हैं। विवाह, त्यौहार पुत्र-जन्म पर हर्ष का भाव — तो बहिन और बेटी की विदाई पर ये लौकिक-दुख की तीव्रता को सहने की शक्ति देते हैं। कहीं कहीं मृत्यु के अवसर पर भी लोक गीत या भजन गाकर आपत्ति वेला को शीघ्र व्यतीत किया जाता है। राजस्थान में वृद्ध की मौत पर हर के हिंडोले और शिशु की मौत पर 'छेड़े'

प्रचलित हैं। इन विरह गीतों को राजस्थानी में झुरावा या झोरावा कहते हैं।

लोक गीतों के साहित्यिक अरमान भी हैं। ये विशुद्ध भावों से परिपूर्ण हैं। तीज और भात के गीत किसी भी भाई और बहिन को विह्वल कर देंगे। ओळूं, आम्बो, इमली, इकथंभियो महल, उमराव, निहालदे, नींबू, नारंगी, नीमड़ली, नीमड़ली, नागजी, नींदड़ली, वड़ली, बांवळियो, वदळी, पीपळी, पपीयो, पन्नामारू, पनजी, मरवो, मूमल, मिरगो, महल, सूवटो, सपनो, कुरजां, कसुंभो, लहरियो, जल्लो और हिंडोळो आदि राजस्थानी लोक गीतों का महत्व जितना दाम्पत्य प्रेम के लिए संभव हुआ है, उतना किसी अन्य काव्य का नहीं। कितनी ही ऐसी काव्य व्यंजनाएं हैं जो हमारे पारिवारिक संबंधों को सशक्त बनाती हैं। लोक गीत प्रत्येक राष्ट्र की आत्मा होते हैं। ये प्राकृतिक प्रवृत्तियों का परिष्कार करके सुख शान्ति प्रदान करते हैं। सामूहिक लोक गीत अत्यंत रंजक और रमणीय होते हैं। कृत्रिम सौन्दर्य की व्यवस्था के अभाव में मनुष्य को अपने मनोरंजन की स्वयं ही व्यवस्था करनी पड़ती है। छोटे नाडों पर, मोटे टीवों पर, खेतों और खोडों में, पगडंडियों एवं पहाड़ों पर, सीर-सांझे में ठेके-चेजे पर, संयोग-वियोग में, रम्मत-रास के रागात्मक अवसर पर सृष्टि के नाना रूपों के साथ मानव भावनाएं गीत बनकर उनके कंठ से निकलती हैं। खेती में हल चलाते हुए तेजा का गान, श्रम-कार्यों में रामभणत, कुओं पर दूहों का संगीत, पशु चराते हुए डोरी का गाना और फागुन में धमालें बोलना मानव प्रकृति के नाना रूपों को व्यक्त करते हैं। मनुष्य के इन्हीं गानों का नाम लोक गीत है। मानव जीवन की, उसके उल्लास की, उसकी उमंगों की, उसकी करुणा की, उसके रुदन की, उसकी समस्त सुख-दुख की कहानी गीतों में चित्रित है। मानवीय जीवन की प्रसन्नता व झुंझलाहट या क्रोध व प्रेम या राग व विराग का लोक गीतों में सर्वोत्कृष्ट रूप मिलता है। जन जीवन में व्यापक रहने वाली आकांक्षाएं और इच्छाएं जितनी लोक गीतों में स्पष्ट और सजीव होती हैं, वैसी अन्यत्र दुर्लभ हैं।

**गीतों में उपमान एवं विशेषण**—राजस्थानी लोक गीतों में पारिवारिक व्यक्तियों के उपमान एवं विशेषण बड़े बेजोड़ रूप से उपस्थित किये जाते हैं। उनमें पति को भंवरजी, कंवरजी, ढोलामारू, जल्लामारू, गाढ़ामारू, पन्नामारू, बिलालो, वादीलो, आंटीलो, हठीलो, मदछकियो, मनभरियो जैसे अनेक विशेषणों से विभूषित किया गया है, पत्नी को इन्ही गीतों में, धण, गोरी, मरवण, नाजो, मृगानैणी, मांनेतण, तनक मिजाजण, सदा सुरंगी नार आदि नामों से पुकारा जाता है। पिता को जलधर, हेमाचल, माता को रातादेई, भाई को कांनकंवर और भोजाई को रावा आदि अपनत्व एवं श्रद्धा भरे उपमानों से गाया

जाता है। इनमें बहिन-बहिनोई, सास-स्वसुर, जेठ-जेठानी, देवर-देवरानी, ननद-ननदोई और पुत्र-कन्या आदि के विशेषणों के सुन्दर रूप पाये जाते हैं। स्त्री सौन्दर्य के नखशिख उपमान तो गीतों की जान ही हैं। इनमें स्त्री शृंगार पति शृंगार, अभिवादन, आशीर्वाद के संकेत भी देखने योग्य होते हैं।

**गीतों में प्रश्नोत्तर की कला** — याज्ञवल्क्य जैसे विद्वान एवं गार्गी जैसी विदुषी के वाद विवाद की भांति कुछ लोक गीतों में प्रथम प्रश्न करके फिर उसी में सीधा उत्तर दिया जाता है। इस संवादी पद्धति से गीत का रूप निखर जाता है। गीतों का मान और इज्जत भी प्रश्नोत्तर के ढंग से बढ़ती है। यह प्रवृत्ति सामाजिक भावना से संयुक्त होकर विशुद्ध रूप में चलती है और इसी से लोक मानस का सही पता पड़ता है तथा जीवन को विशालता का आकर्षण बढ़ता है। कांकरड़ी, कलाळी, पणियारी, लाडूड़ौ, कुरजां, सारसड़ी, सुपनौ, ओळूं, इकथंभियौ महल, वायरौ आदि जवाब सवाल के श्रेष्ठ गीतात्मक उदाहरण है।

**पशु पक्षियों को संबोधन** — पशु-पक्षी मानव जाति से निकटतम प्राणी हैं। जगत में इनसे पर्याप्त सहयोग मनुष्य को मिलता है। पक्षियों के आकाश में उड़ने की विद्या और ऊंट घोड़ों की शीघ्र संचार कला, दुख-सुख के मौके पर मानव को सदा से सहायता देते आये हैं। महाकवि कालिदास ने अपने शृंगार वर्णन में अनेक पशु-पक्षियों को स्थान दिया है। लोक गीतों में भी ये पशु-पक्षी, मानव के सुख-दुख की अनुभूति में सरोबार दिखाई देते हैं। काग, कबूतर, कुरज, तीतर, कमेड़ी, सारस, सूवो, मिरगौ, खोड़ौ मिरगलौ, मिनड़ी, कुत्तौ, गऊमाता, रुणझुण बैल, भाजणौ करहलौ, लीली घोड़ी, सिंह, सूकर, रींछ आदि का सहयोग-वर्णन गीतों की एक प्रवृत्ति है। नाम जोड़ना, संख्या बताना और बाट जोहना भी राजस्थानी लोक गीतों के कुछ विशिष्ट तथ्य हैं।

**लोक गीतों में नारी का स्थान** — लोक गीतों के सृजन में जितना महिलाओं ने हाथ बंटाया है, उतना पुरुषों ने संभवतया नहीं। नारी जाति सीधी, सरल एवं भावप्रवण होती है। उसके मृदुल कंठों ने अपने अभावों और भावनाओं की अभिव्यक्ति सुख तथा दुख दोनों मौकों पर गाकर ही प्रगट की है। नारियां पुरुषों की तरह वाद्य का सहारा नहीं चाहतीं। भाई से भेंट करते समय बहिन अपनी जीवन-गाथा गीतों में व्यक्त कर देती है। उसके स्नेहपूर्ण विलाप में भी एक लयपूर्ण संगीतात्मकता होती है। स्त्री गीतों में शृंगार, प्रणय, वियोग तथा वात्सल्य का भाव प्रचुर मात्रा में है। हर्ष, विषाद, प्रेम-घृणा, उल्लास-उमंग, करुणा-विलाप भी नारी जीवन के बालिका, वधू एवं जननी आदि रूपों में एक एक कर यथा अवसर मिलते रहते हैं। उसके जीवन का धार्मिक स्वरूप लोक गीतों में चित्रित है। वह प्रत्येक उत्सव, त्यौहार, रीति-रिवाज, पर्व, प्रथा को मनाने के

लिए गाती है। इन सब के माध्यम से उसका संपूर्ण जीवन ही संगीतमय है।

राजस्थानी लोक गीतों में नारी के दो चित्र प्रायः प्रस्तुत हुए हैं। वह एक ओर तो भाव-प्रवीण नागरी, पतिव्रता प्रियतमा, गृह-लक्ष्मी, सती-साध्वी तथा श्रेष्ठतम माता एवं सास है। उसके बालिका, युवती, प्रौढ़ा और वृद्धा के विभिन्न रूप अपनी सीमाओं में पूर्ण हैं। दूसरी तरफ स्त्री का अन्य रूप फूहड़, कर्कशा, कलहगारी, कामणगारी, छिनाळ, जैमती, जेळू आदि व्यवहारों से विभूषित भी है। स्त्री अपने सामाजिक संबंधों में माता, ननद, सास, देवरानी जेठानी, मासी, विमाता, सौत आदि कई रूपों में नियोजित है। इन सभी संबंधों के बीच गीतों में उसे सुन्दर उपमानों सहित अत्यंत मनोहर ढंग से प्रस्तुत किया गया है। पत्नी-पद्मनी, ननद-सोदरा (सुभद्रा), सास-सावित्री, देवरानी-बाला, भोली-नार, जेठानी-नारादूती, विमाता-मांई मां, सोक, मा जाई-सी के नामों द्वारा गाई जाती है।

लोक गीतों में महिला जीवन की सभी परिस्थितियों एवं अवस्थाओं का अनुपम उल्लेख पाया जाता है। गीत उनके जीवन के बहुत प्रिय साथी हैं और वे बचपन से ही तन्मय होकर उन्हें गाया करती हैं। गीतों के काल्पनिक जगत की अभिव्यक्ति उनकी भावी इच्छाओं की पूर्ति के साथ शिक्षा का क्रम भी बन जाया करती है। नन्हीं बालिकायें लोक गीतों द्वारा अपने जीवन के रहस्यों की पूर्ण जानकारी प्राप्त कर लेती हैं। गीतों की क्रियाओं में वे सभी बातें प्रत्यक्ष होती हैं, जो उसे बड़ी होने पर निभानी पड़ती हैं। प्रायः देखा जाता है कि बालिकाओं के गीतों में गृहस्थी के कर्त्तव्य संभालने की सहज स्वाभाविक कामना व्यक्त होती है। एक बालिका गीतों में बड़े चाव से मां की इजाजत लेकर ही ऊंचे मगरे पर जाना चाहती है। वहां से वह पक्की काचरियां लाने की इच्छुक है। उनको छीलकर छौंकेगी और भैया को जिमायेगी। भैया उसका भाई है, वह भैया की बहिन है—

ऊंचे मगरे जाऊं अे माय, किरिया काचर लाऊं अे माय
छोलनै छमकाऊं अे माय, वीरा नै जीमाऊं अे माय
वीरो म्हारो भाई अे माय, हूं वीरा री बाई अे माय

बालिकाएं अपने छोटे भाइयों को सुलाने या खिलाने के लिए भी ममत्वपूर्ण लोरियां गाती हैं—

सोई रे भाई सोई, थारी मां करै रसोई
रसोई में खाजा, थारो बाप दिल्ली रो राजा
लोरी अे बाई लोरी, तनै दूध भरी कटोरी
ऊपर सक्कर भोरी।

बालिकाओं के हृदय की भावकुता का परिचय उनके प्रारम्भिक जीवन से ही पाया जाता है। वे नानेरा, दादेरा, गौरी-पूजा, घुड़ला-चुड़ला, अम्मा-धीवड़ गुड्डे-गुड्डी और साथण-सहेलियों से संबंधी अनेक भावी विषयों पर दुख-सुख के गीत गाने आरंभ कर देती हैं। बचपन बीत जाने के बाद उनका मिलन बड़ी मुश्किल से होता है। उसी का चित्रांकन इस गीत में है —

वीरा रै विवाह में बहिन सूं मिलस्यां
बाबल सूं मिलस्यां मायड़ सूं मिलस्यां
साथण सूं कद मिलस्यां अे
साथण मेळौ दोरौ अे

कीड़ी होस्यां नगरां फिरस्यां
नटणी होस्यां बास्यां चढ़स्यां
साथण सूं कद मिलस्यां अे
साथण मेळौ दोरौ अे

टाटी ओले नणदल बोली
जद म्हारौ जीवड़ौ दोरौ अे
मगरै (धोरां) लारै साथण बोली
जद म्हारौ जिवड़ौ सोरौ अे
साथण मेळौ दोरौ अे

वास्तव में नारी जीवन की यह एक मार्मिक स्थिति है। लड़के बड़े होकर अपने बचपन के साथियों से हर जगह मिल सकते हैं, पर लड़कियां विवाहोपरांत अपनी सहेलियों को कदापि नहीं पा सकतीं। ये पीहर और खेल के गीत उसे बड़ी होने पर भूलने ही पड़ते हैं। बालिका से किशोरावस्था में पहुंच कर उसे अपने नये जीवन के गीत गाने होते हैं। इन गीतों में बना-बनी, सास-ससुर, और देवर-जेठ, नणद-भोजाई आदि कुटुम्ब वालों के साथ अपने रहन-सहन और व्यवहारों का वर्णन होता है। कन्या का यह गीत व्यवहार ही उसको गृहरानी या गृह लक्ष्मी बना देता है। रमणी बन जाने पर उसके हृदय में सुमधुर, रमणीय एवं करुण कल्पनाओं के नव्य नीरद उमड़ पड़ते हैं। जिससे हर समय जीवन के अथाह समुद्र में गीतों की हिलोरें उठती रहती हैं। गीतों में स्त्री अपना सारा मन और मस्तिष्क लगा देती है। काल्पनिक वर्णनों में उन्हें खूब सोचना पड़ता है, जिसका प्रभाव उसकी बुद्धि पर पड़ता ही है। यही गीत स्वरों में अनुरंजित होते हैं और उनका सहज स्त्रैण कंठ उनका सहायक सिद्ध होता है।

बचपन से पीहर की धूल में खेलती हुई लाडली बेटी को औरों की होकर विदा होना पड़ता है। तब उसका जीवन एक नया प्रश्न बन जाता है। वह पिता के घर पर पराई बन जाती है। वह पशु की तरह दूसरों के हाथ संभला दी

जाती है। फिर तो वह कभी कभी अनजाने मौकों पर ही पुनः अपने घर आ सकेगी —

के आवूंगी मैं ओसर-मोसर , के वीरा रै विवाह

कन्या को ससुराल गमन के समय कोयल की उपमा दी जाती है। उसे वर के साथ विदा करते समय गीतों की हृदयद्रावक कल्पना से अभिनन्दित किया जाता है —

वन खंड री अे कोयल , वन खंड छोड़ कठै चाली ?<br>
थारै आळे अे दीवाळै गुड़िया घरी , वन खंड री अे कोयल<br>
थारी सात सहेलियां उणमणी , वन खंड री अे कोयल

उधर वही कन्या अपने ससुराल पहुंचकर पुनः लोक गीतों के द्वारा आव-भगत करवाती है। उसके विवाहित जीवन के प्रत्येक कर्त्तव्य का उल्लेख इन गीतों में अभिव्यक्त हुआ है।

गीत एक स्फूर्तिप्रद क्रिया है। इसके द्वारा स्त्रियां अपनी अन्तरंग इच्छाओं को प्रकाश में लाकर जीवन की परतंत्रता से थोड़ी देर के लिए मुक्त हो जाती हैं। राजस्थान में नारियां अपने जेठ एवं ससुर से बोलती नहीं हैं, मगर जब उनके गीत गाने बैठती हैं, तब सारा हृदय खोलकर आगे धर देती हैं। अपने गहने-जेवर तथा मकानादि के अभीष्ट अभावों और अपनी सारी इच्छाओं का निर्भय होकर वर्णन कर देती हैं –

सुसराजी म्हानै चोवारो चिणवादो<br>
बैठै थांरी कुळ, कुळ वहू जी म्हारा राज<br>
बवड़ ओ म्हैं ई फेर चिणावस्यां<br>
चेजारै रो बेटो घरां, घरां नही जी म्हारा राज<br>
सुसराजी थैं बोली रा मीठा<br>
दमड़ा थास्यू ना, ना कढ़ै जी म्हारा राज

वे नटखट देवरों को भी मीठे गीतों से खुश कर देती हैं—

आज तो म्हारै देवरियै नैं सरदी गरमी लागी रे<br>
सळसळ करतो सीरी करदू रे<br>
पण सारो कोनीं रे, देवर म्हारा रे।

ऐसे गीत महिलाओं के तृप्त जीवन, उज्ज्वल चरित्र तथा प्रौढ़ प्रवृत्तियों के द्योतक होते हैं। नारी के पास तो अपने आप को खुलकर अभिव्यक्त करने का साधन केवल ये लोक गीत ही हैं।

नारी ने अपनी गहरी मनोवेदनाओं को गीतों में गाकर समाज के सामने रखा है; अपने अन्तस्तल की पीड़ा को प्रगट करने का नारी ने गीत को एक सहज

और सरल माध्यम बना रखा है। मानव का प्रेमोद्यान सदैव नारी की देवसरि के गीतों के नीर से ही सिंचित होकर लहलहाता है । सुख या दुख कैसा ही समय क्यों न हो नारी ने अपना गान विसर्जन नहीं किया । उसने हंसी-विनोद और व्यंग की जो विशुद्धता बिखेरी है, वह सर्वोच्च साहित्य का कान्ता-सम्मत गुण है । इस प्रकार नारियों ने लोक गीतों में परंपरा, इतिहास और संस्कृति की संपत्ति को अपने कंठ के सहारे सुरक्षित रखा है।

भारतीय नारी परिवार के दैनन्दिन कार्यों में व्यस्त रहती है । इसीलिये वह गृहस्थ के प्रत्येक कार्य को गीत में गाकर मंगलमय भी बना देती है। हर घड़ी के कार्यों में उसके साथ लोक गीत लगे रहते हैं। खेती, चाकी-चूल्हा, चरखे आदि से ही स्त्री जाति की समृद्धि है। वे चरखा चलाती हुई गाती हैं—

चाल रै चरखला, हाल रै चरखला
ताकू तेरौ सोवणो, लाल गुलाबी माल
चरकूं मरकूं फिरै घणेरौ, मधरौ मधरौ चाल

चरखा महिलाओं के लिए एक उत्पादन-क्रिया का साधन हैं। रूई पैदा करके कारीगरी के साथ कपड़ा बुनना और रंगना उनकी अपनी परंपरा है । ये घरेलू धन्धों के छोटे छोटे कार्य ही नारियों के कल्पना बोध हैं। इन्हीं से प्रेरित होकर वे गीत रचना करती हैं और सहयोगी वस्तु एवं पात्रों के माध्यम से अपने वर्ग की घटनायें गुंफित कर लेती हैं। इन लोक गीतों के साथ माताओं की लोरियां, बहिनों का स्नेह और पत्नियों की विरह वेदना बड़ी तिक्त एवं हृदयस्पर्शी स्वाभाविकता से अंकित है । ये लोक गीत इतिहास, भूगोल, पिंगल, व्याकरण, तर्क और न्याय को आत्मसात किये हुये हैं और प्रकृति व कला का कोई प्रेरक तथ्य इनकी दृष्टि से अछूता नहीं रहा ।

**शिक्षा के विद्या-मन्दिर**—लोक गीत नारी शिक्षा के महान केन्द्र हैं । इनकी शिक्षा को हृदयंगम करने के लिए कोई खास स्थिति, समय एवं व्यवस्था की आवश्यकता नहीं होती । यह तो स्वतंत्र रूप से हर समय प्रत्येक जन मन में जमा होती जाती है। लोक गीत अनादि काल से भारतीय संस्कृति के अभिन्न तथ्य की भांति मानव के साथ साथ चलते आये हैं। राजस्थान को तो गीत-रत्नाकर कहें तो अतिशयोक्ति नहीं होगी । यहां के गीत अपनी प्रादेशिक अभिव्यंजना के श्रेष्ठतम उदाहरण हैं। ये संगीत तथा साहित्य दोनों पक्षों से संपूर्ण होते हैं। उपदेश और नीति की दृष्टि से लोक गीत बड़े गौरवशाली परंपरा के नियामक हैं और यहां की स्त्रियों के लिए ज्ञान कोष का कार्य करते हैं । इस ज्ञान को ग्रामीण जनता आंखों द्वारा अंगीकृत नहीं करके, कानों द्वारा ग्रहण करती है। नारी इन्हीं गीतों से शील, साहस, सतीव्रत, सहृदयता एवं प्रेम आदि अनेक आदर्श गुणों के

ज्ञान एवं लाभ को प्राप्त करती है। छोटी - छोटी बालिकायें माताओं से अपने भावी वधू जीवन में पृथक पृथक प्रकृति वाले लोगों के साथ पृथक पृथक परिस्थितियों में रहने की बातें इन लोक गीतों को सुनकर गुन लेती हैं, जो नये जीवन में प्रवेश करने पर उन्हें सुखी गृहस्थ की नारी [रानी] बना देने में समर्थ होते हैं। वह मां का प्यार, बहिनों का दुलार, सखी-सहेलियों का प्रेम भूलकर श्वसुर, पति, सास और जेठानियों आदि से लाड़प्यार तथा दुलार को पाने की अधिकारिणी बन जाती हैं। वह अपने शिष्ट व्यवहार से सारे घर को सम्पन्न, यशस्वी एवं मंगलमय कर देती हैं। सचमुच राजस्थान की नारी घर की शोभा, शृंगार, त्याग और तपस्या की देवी है। धरती की भांति सहिष्णु, गंगा की तरह निर्मल, हिमालय की तरह अडिग और शरत् बाबू के शब्दों में मंदिर की भांति पवित्र है। सद्गुणों से संपन्न महिलाओं की उक्तियाँ भी गंभीर और चारित्रिक महत्ता को व्यक्त करती हैं। उनमें छिछोरपन या हलकापन कभी नहीं आ पाता। पीहर से विदा होती हुई एक वधू की मनोभावना को संवादात्मक शैली में इस प्रकार गाया गया है :

> अेकर करहला थारा, मारूजी पाछा मोड़,
> राजींदा ढोला ओळूं घणी आवै म्हारा बाबोसा री।
> सुन्दर गोरी ओळूं थारी परी रे निवार,
> चम्पक बरणी, बाबोसा री ओळूं सुसरोजी थारी भांगसी।
>
> अेकबर मारूजी घुड़लाजी पाछा बेर
> राजींदा ढोला ओळूं घणी आवै म्हारी माय री।
> सुन्दर गोरी ओळूं थारी परी रे निवार
> मिरगा नैणी, माऊजी री ओळूं सासूजी थारी भांगसी।

राजस्थानी में ओळूं याद को कहते हैं। इस गीत में पत्नी पति से प्रार्थना करती है कि केवल एक बार प्रियतम अपने ऊंट को लौटा लो। राजन ! मुझे अपने पिता की बहुत याद आती है। पति उसको विश्वास दिलाता है कि चम्पकवरणी प्रियतमा, तुम पिता की याद छोड़ो, पिता की कमी आगे तुम्हारे श्वसुरजी पूरी कर देंगे। फिर वह अपनी मां की बात कहती है। तब वह पुनः कहता है कि मां की कमी तुम्हारी सासूजी पूरी कर देंगी। इस तरह नव वधू को अपने नवीन जीवन में कर्त्तव्यों की याद भी दिला दी जाती है और उसके नये परिवार में ही अपने परिवार का समाहार होना आवश्यक बना दिया जाता है।

एक अन्य गीत में सास एवं बहू का सुखद संवाद है। इस गीत में नव वधू अपने परिवार रूपी आभूषणों की उपमाओं में ससुराल के संबंधों को पूर्ण आत्मसमर्पण के साथ व्यक्त करती है :

म्हारै आंगण आंबौ मोरियौ
पसवाड़ै जी पसरी गज वेल
सहेल्यां ओ आंबौ मोरियौ,
म्हारा सासूजी पूछै बहू थारै गहणां री अरथ बताय
सहेल्यां अे आंबौ मोरियौ।
सासूजी गहणां जी गहणां कांई करौ,
गहणां म्हारा देवर जेठ।
सासूजी गहणां जी म्हारौ सह परिवार,
सहेल्यां अे आंबौ मोरियौ।

इसी गीत का एक अन्य रूपान्तर है:

मधुवन रौ आंबौ मोरियौ
ओ तौ पसरियौ आखी मारवाड़
बहू रिमझिम महलां ऊतरी
आई कर सोळा सिणगार,
सासूजी पूछयौ बहू म्हारा
गहणां पहर दिखाव
मधुवन रौ आंबौ मोरियौ,
म्हारा सुसरौजी गढ़ रा राजवी
सासूजी म्हारा रतन भंडार
मधुवन रौ अे आंबौ मोरियौ

मधुवन का यह आम्र मौर खिल आया है। वह सारे मारवाड़ में फैल गया है। सुखी संपन्न कुटुंब का प्रतीक यह आम्र वृक्ष है। सोलह शृंगार करके बहू महल से उतरी तब सासू ने कहा: बहू अपना शृंगार तो हमें बताओ? तब मुस्कराकर बहू कहती है: मेरे ससुर गढ़ के राजवी हैं और सासू रत्नों की भंडार है। इसी तरह सारे परिवार की सराहना मधुवन के आम्रमौर की भांति फैली हुई बताकर बहू कहती है कि वह सासू की कोख पर न्यौछावर है। तब सासू कहती है कि वहू मैं भी तुम्हारे वोल पर बलिहारी जाती हूं कि तुमने सारे परिवार को इस स्नेह से दुलराया है।

स्त्री का सच्चा आभूषण तो उसका परिवार ही है और पति की सेवा ही उसका शृंगार है। तुलसीदासजी ने भी कहा है—

एक ही धर्म एक व्रत नेमा, काय वचन मन पतिपद प्रेमा।

लोक गीतों की शिक्षा तुलसीदासजी की कविता की व्यापकता की तरह राजस्थान के प्रत्येक घर और गांव की नारियों में व्याप्त है। वह एक किसान की झोपड़ी से लेकर राजमहलों की महारानियों तक यही उज्जवल संदेश देती है।

गीत रचना में नारी का योग—घर गृहस्थी के सांस्कृतिक एवं पारिवारिक लोक गीतों की रचयिता प्रायः नारियां ही हैं। इन्होंने भांति भांति के अवसरों पर अनेक प्रकार के गीत रचे हैं। नारी के गीतों में करुण रस के अनोखे झरने प्रवाहित हैं। इनकी भाषा बड़ी सरल एवं सरस होती है। स्त्रियों ने अपनी वृत्तियों के अनुरूप, सहज स्फूर्तिवश, औपचारिक एवं स्वयं के मनोरंजनार्थ इस साहित्य का निर्माण किया है। प्रकृति प्रेम तो इनमें कूट कूट कर भरा हुआ है और स्वाभाविकता इनका अविच्छिन्न गुण है। यहां आदर्श गृहस्थी का चित्र स्पष्ट रेखाओं में अंकित मिलता है। ये गीत मानव इतिहास के सुनहरे अनुभव हैं। अधिकांश लोक गीतों के सृजन का श्रेय नारियों को ही प्राप्त हो सका है। यह देवताओं एवं सिद्ध कवियों द्वारा सृजन किया हुआ साहित्य नहीं, ग्राम स्त्रियों के मुखारविन्द से निःसृत अपौरुषेय वाङ्मय है, जिसका तात्पर्य लोक साहित्य से है। अतः लोक साहित्य में विविध स्त्रियों के गीतों के अखूट खजाने भरे हुए हैं। जन्म से लेकर मृत्यु तक के सारे सांस्कृतिक गीत अपौरुषेय वाङ्मय कहलायेंगे। गीत ही क्या, अधिकांश कथायें, कहावतें, पहेलियां भी इसी वाङ्मय के अन्तर्गत आती हैं। पर गीतों का सामाजिक, आर्थिक, ऐतिहासिक एवं मनोवैज्ञानिक ढंग से पूर्ण अध्ययन होना चाहिये। क्योंकि समाज द्वारा सदियों से सताई जाने वाली स्त्री जाति के इन वैविध्य पूर्ण रत्नों का अब उनके स्वर, लय, टेक, चरण एवं काव्य आदि की सृजन क्रिया का मूल्यांकन किया जाना अत्यन्त आवश्यक बन गया है।

लोक गीतों के महिला समाज द्वारा सृजन किये जाने के विषय में राजस्थान संगीत नाटक अकादमी द्वारा प्रकाशित 'क्यूं दीनी परदेस' की भूमिका में विजयदानजी देथा ने लिखा है "लोकगीतों की कलापूर्ण अभिव्यंजनाओं का सृजक कौन है और वह सृजक स्वयं को किस प्रकार इतनी सदियों से छिपाये हुए चले आ रहा है। लोक गीतों में वर्णित विषयों की महत्ता, कल्पनाओं की अनोखी सूझ-बूझ, अलंकारों का सहज ताना-बाना और उनकी अभिव्यक्ति के सामाजिक दायित्व को आत्मसात करते हुए क्या हम सृजक के अस्तित्व का आभास नहीं लगा सकते? लोकगीतों रूपी भव्य महल के असंख्य गवाक्षों में से किसी एक गवाक्ष में बैठकर क्या हम अपनी कल्पना से इस महल के वैभवशाली स्वामी का पता नहीं लगा सकते? सच है कि कला में कलाकार अदृश्य है! किन्तु अदृश्य होने मात्र से ही कला का कारण अस्तित्व विहीन नहीं होता। वस्तुतः कलाकार के अनुभूतिमय और संवेदनशील मन में ही कला का जीवन प्रश्रय पाता है और कलाकार अपने को कितना ही छिपाने का प्रयत्न करले, उसके अस्तित्व की झलक निरपेक्षतम कला में भी मिल ही जाती है।

तब लोकगीतों का निरपेक्षतम एवं अदृश्यतम सृजक कौन है? कहने को

सभी लोक साहित्य के मर्मज्ञ एक स्वर में कहते हैं कि लोक वांगमय की कलिका समाज की सामूहिक औसत भावनाओं में खिलती है। ये औसत भावनाएं समाज की मूल धारणा, रहन-सहन, रीति-रिवाज, मांगलिक अनुष्ठान, पर्व-त्योहारों से रस संग्रह करती है और समाज की दिव्य वाणी में अपने आपको व्यक्त किया करती है। लोक-गीत सामूहिक व्यंजना है इसलिये इसका सृजन भी सामूहिक है और सृजक 'समूह' है। बात बिल्कुल सच है। किंतु हमें समूह नामक शब्द को कुछ और गहराई से समझना है।

किसी भी सामाजिक समूह को हम निश्चय ही दो विभागों में विभाजित कर सकते हैं। समाज का एक विभाग पुरुष है और दूसरा – स्त्री। सामाजिक जीवन के दायित्वों को निभाने के लिये, पर्वों-अनुष्ठानों को मनाने या मानने के लिये इन दोनों ही सहज विभक्त समूहों को हम पृथक पृथक करें तो एक नवीनतम सत्य का आभास होने लगता है। ये जो लोकगीतों की कलात्मक अभिव्यंजनाएं हैं, उनका सीधा व सहज संबंध हमारे स्त्री समुदाय से निकल आता है। मानों महिलाओं की मांगलिक कामनाओं का छंदोमय और गीतिमय स्वरूप ही लोक संगीत की जीवात्मा है।"

**लोकगीतों का वर्गीकरण:** किसी भी अध्ययन की सुचारुता के लिए यह आवश्यक है कि उसे अपनी प्रवृत्तिमूलक रूप में वर्गीकृत करके आत्मसात किया जाय। इसी दृष्टि से लोकगीतों का वर्गीकरण भी अत्यंत महत्वपूर्ण है। भारतीय विद्वानों ने लोकगीतों का वर्गीकरण अपनी अपनी संग्रहीत सामग्रियों के अनुसार किया है। यदि अधिकांश विद्वानों के वर्गीकरण को सामने रखें तो मुख्यतया निम्नलिखित प्रवृत्तियां दृष्टिगत होती हैं:

१. गीत के विषयानुसार यथा दाम्पत्य प्रेम, भाई-बहिन, देवी देवता आदि रूपों में।
२. गीत गाने वालों की दृष्टि के अनुसार यथा पुरुष गीत, महिला गीत, बाल्य गीत आदि।
३. गीत के प्रयोग विधा के अनुसार यथा नृत्य गीत, नाट्य गीत, सामुहिक गीत, एकाकी गीत आदि।
४. गीत के रचना-तत्व की दृष्टि से यथा मुक्तक एवं प्रबंध।
५. गीत के उपयोग के अनुसार यथा अनुष्ठान के लिये या मनोरंजन के लिये।
६. गीत का भौगोलिक दृष्टि से वर्गीकरण यथा पहाड़ी क्षेत्र, समतल क्षेत्र आदि।
७. लोकगीतों का संस्कारों की दृष्टि से विभाजन यथा जन्म, विवाह,

मृत्यु इत्यादि सोलहों संस्कारों के अनुसार ।

निश्चय है कि ये सभी वर्गीकरण लोकगीतों की विभिन्न वृत्तियों के प्रतीक हैं और सभी में तथ्यात्मक स्थिति का अल्पांश ही मिलता है । कहीं वर्गीकरण में अत्यंत सहज विभागों को ले लिया गया है तो कहीं उसे अनेक विभागों में बांटा गया है । जहां विभागों का अभाव है, वहां वर्गीकरण की सुविधा का लाभ नहीं मिलता और जहां विभाजन को बढ़ाया गया है, वहां समान प्रवृत्तियों का पुनरावर्तन भी हो गया है । ये सभी वर्गीकरण के स्वरूप मुख्यतया उसी सामग्री से संबंधी मानने चाहिये जो विशिष्ट संग्राहक एवं विद्वान ने एकत्रित की है और अपने अध्ययन की मुख्य प्रवृत्ति को स्थापित करने की दृष्टि से उसने उल्लिखित किये हैं ।

अत: राजस्थानी लोक गीतों के विषय और प्रकारों का वर्गीकरण करना कोई साधारण प्रयास नहीं है । इनके असंख्य विषय और अनन्त प्रकार हैं । विभिन्न क्षेत्रों तथा जातियों के लोक गीतों में प्रकार ढूंढने पर प्रतीत होता है कि राजस्थान के सभी प्रदेशों और जातियों के लोक गीतों में अधिकांशत: समानता है । अत: लोक गीतों का सामान्य वर्गीकरण होगा [विषयानुसार गीतों का विभाजन] सामाजिक गीत, संस्कारों और रीति-रिवाजों के गीत, धार्मिक विश्वासों के गीत, वैलासिक रस सृष्टि के गीत और कार्य के गीत । गेय शैली की दृष्टि से यही वर्गीकरण हो सकता है : १. सामूहिक गीत २. एकाकी गीत ३. नृत्य गीत ४. नाट्य गीत और ५. ख्याल गीत । गायक-गायिकाओं की दृष्टि से लोक गीतों के तीन भेद कर सकते हैं– १. महिलाओं के गीत २. पुरूषों के गीत ३. बालक और बालिकाओं के गीत । भारतीय विद्वानों ने अपने अपने दृष्टिकोण से लोक गीतों को अनेक प्रकार से वर्गीकृत किया है । पंडित रामनरेश त्रिपाठी ने भारतीय गीतों को ११ श्रेणियों में विभक्त किया है । श्री रामचन्द्र भालेराव ने गीत संग्रह की योजना में एक बार चार विभाग किये थे ; अर्थात प्रथम संस्कार विषयक, द्वितीय माहवारी, तृतीय सामाजिक व ऐतिहासिक, चतुर्थ विविध गीत । इस योजना में ९० प्रकार के गीतों की सूची थी । वृज लोक साहित्य के विद्वान डॉ. सत्येन्द्र ने गाने के उद्देश्य को लेकर सरल गीतों को दो भागों [अनुष्ठान संबंधी और मनोरंजन संबंधी] में बांटकर गायन के समय के मुताबिक विभाजन किया है । इनके वर्गीकरण में पांच विभाग मान्य हैं । डॉ. शंकरलाल यादव ने लोक गीतों को लघुगीत और प्रबंध गीत नामक दो श्रेणियों में बांटा है । फिर लघु गीत के पांच प्रकार और प्रबन्ध गीत के [लोक गाथात्मक] चार प्रकार लिखे हैं ।

सीता, दमयन्ती तथा लीला ने अपने धूलि धूसरित मणियां नामक लोक गीत विवेचन-ग्रंथ में गीतों के ६ खंड करके उनको १४ प्रकार में विभक्त किया

है। डॉ. श्याम परमार लोक गीतों की मुक्तक और प्रबन्धक दो श्रेणी मानने के बाद उनके पांच प्रकार बताते हैं। श्री कृष्णदेव उपाध्याय ने संस्कारों को महिलाओं की अवसरोपयुक्त भाव भंगिमाओं से निखरे माधुर्य, संगीत एवं ऋतु-परिवर्तन से पैदा हुए गीतों के भेदों की दृष्टि से भोजपुरी लोक गीतों का वर्गीकरण किया है। श्री रामसिंह और उनके साथियों ने राजस्थानी लोक गीत साहित्य को पुरुष गीत और स्त्री गीत दो भेद बताकर इनके साथ बाल गीत नामक तीसरा भेद भी किया है। फिर इन तीनों के उपभेद भी बताये हैं। नरोत्तमदासजी स्वामी ने इन भेदों के बीस स्थूल प्रकार और २२६ सूक्ष्म भेद बताये हैं। श्रीमती लक्ष्मी कुमारी चूंडावत ने सात तथा श्रीमती स्वर्णलता अग्रवाल ने भी राजस्थानी लोक गीतों को विभिन्न प्रकार से विभाजित किया है। डॉ. स्वर्णलता अग्रवाल ने संस्कार संबंधी गीत, व्यवसायिक गीत, अवसर के गीत एवं वैलासिक अथवा मनोरंजन संबंधी नाम से चार श्रेणियों में राजस्थानी लोक गीतों के करीब ५० प्रकार सम्मिलित किये हैं। श्रीमती अग्रवाल का यह विषय वर्गीकरण सन्तोषजनक नहीं है। श्री ओमप्रकाश ने बाल गीत, स्त्री गीत और पुरूषों के गीत नाम से मालवीय लोक गीतों का तीन प्रकार से वर्गीकरण किया है।

श्री मनोहर शर्मा ने राजस्थानी लोक गीतों में पौराणिक प्रकारों पर एक शोधपूर्ण निबन्ध लिखा है। उन्होंने धार्मिक, सामाजिक और ऐतिहासिक प्रचलित नाम प्रकार भी बतायें हैं। श्री गींडाराम वर्मा ने राजस्थानी लोक गीतों का महत्व सामाजिक, पारिवारिक और संगीत तीन प्रकार की दृष्टि से माना है। उन्होंने शेखावाटी के लोक गीतों का भी वर्गीकरण किया है, जो नीचे दिया जा रहा है— १. त्यौहारों के लोक गीत २. पर्वों के लोक गीत ३. सामाजिक एवं पारिवारिक सन्तों एवं ऐतिहासिक वीर पुरूषों के गीत। श्री देवीलाल सामर ने लोक गीतों को ६ प्रकार से समझने का प्रयास किया है। साथ ही उन्होंने निम्नलिखित तीन और प्रकार संभव बताये हैं— १. मरूभूमि के गीत [बीकानेर, जैसलमेर आदि के गीत] २. पहाड़ी प्रदेश के लोक गीत [डूंगरपुर, उदयपुर, बांसवाड़ा, प्रतापगढ़, सिरोही और आबू आदि क्षेत्र के गीत] ३. चंबल तथा बनास की समतल भूमि के लोक गीत [कोटा, जयपुर, भरतपुर, अलवर, करौली तथा धौलपुर आदि के गीत].

आज से तीस वर्ष पूर्व स्वर्गीय पंडित सूर्यकरणजी पारीक ने राजस्थानी लोक गीतों में क्षेत्र विस्तार की कल्पना निम्नलिखित तालिका लिखकर की थी। तालिका इस प्रकार है: १. देवी देवता और पितरों के गीत २. ऋतुओं के गीत ३. तीर्थों के गीत ४. व्रत, उपवास और त्यौहारों के गीत ५. संस्कारों के गीत ६. विवाह के गीत ७. भाई बहिन के गीत ८. साली-सालेलियों के गीत ९. पति-

पत्नी के प्रेम के गीत [संयोग-वियोग] १०. पणिहारियों के गीत ११. प्रेम के गीत १२. चक्की पीसने के गीत १३. वालिकाओं के गीत १४. चरखे के गीत १५. प्रभाती गीत १६. हरजस १७. धमालें १८. देश प्रेम के गीत १९. राजकीय गीत २०. राज दरबार, मजलिस, शिकार, दारू के गीत २१. जम्मे के गीत २२. सिद्धपुरुषों के गीत २३. वीरों के गीत एवं ऐतिहासिक गीत २४. ग्वालों के गीत, हास्यरस के गीत २५. पशु पक्षी संबंधी गीत २६. शान्त रस के गीत २७. गांवों के गीत २८. नाट्य गीत २९. विविध। यह तालिका गीत-प्रेमियों के लिए अत्यन्त ग्राह्य है। हम इसमें जन्म के गीत, नारी के शील और साहस के गीत, सती प्रथा के गीत, भोज्य पदार्थों के गीत, पक्षियों के संदेश गीत, रूढ़िवादी गीत आदि जोड़कर कुछ विषय और आप लोगों के समक्ष रखते हैं।

लोक गीतों की उत्पत्ति के दृष्टिकोण से पाश्चात्य विद्वान प्रोफेसर किट-रिज ने परम्परागत लोक गीत, चारणी लोक गीत, साहित्यिक गीत और विकृत लोक गीत नाम के चार भेद बताये हैं। उक्त चार विभागों को ढोला मारू रा दूहा की साहित्यिक आलोचना करते हुए संपादकों ने काम में लिया है। मारिया लीच ने युगोस्लाविया के गीतों के पुरुष व नारी के रूप में दो ही भेद बताये हैं। परन्तु फोकलोर के साधारण वर्गीकरण में ६ भेद किये हैं। १. वालकों के गीत २. सगाई और विवाह के गीत [लव, कोर्टशिप एंड मेरीज] ३. मृत्यु संबंधी गीत ४. आवसरिक गीत ५. नृत्य गीत और ६. वैलासिक गीत। राजस्थान के लोक गीतों के लिए यह वर्गीकरण भी निर्दोष नहीं है।

राजस्थान में मेले, त्यौहारों, देवी देवताओं, सिद्ध पुरुषों, ऐतिहासिक व्यक्तियों, सतियों, शक्तियों और वायों, चारणी देवियों तथा आइयों, पितर-पितरानियों संबंधी गीतों के अनेक प्रकार उपलब्ध होते हैं। अतः उनके वर्गीकरण के साथ विषय विभाजन तालिका का होना भी अनिवार्य है। भिन्न भिन्न समयों पर भिन्न भिन्न गीत गाये जाते हैं। उन सबकी विधाओं का वैज्ञानिक प्रकटीकरण होना चाहिये।

**संस्कार संबंधी गीत**— १. जन्म के गीत – गर्भाधान और सीमन्तोन्नयन के गीत जन्म से पहले के हैं। इनका शास्त्रों में भी नाम आता है। प्रसव के गीतों का तो बहुत ही प्रचलन है। इनमें नौ महीनों का सांगोपांग वर्णन मिलता है। नाम-करण के समय पीड़ा, घेवर, घूघरी, दाई, अजवायन, सूंठ-गूंद, पीला, पीपला-मूल, जच्चारानी आदि विषयों से संबंधी कई मनोहर गीत गाये जाते हैं। इसके बाद जलवा, अन्नप्राश, झडूले और कर्ण-छेदन के गीत गाये जाते हैं। इस तरह से समाज में बच्चा जनने वाली जच्चा का गीतों द्वारा भारी स्वागत किया जाता है। देश के अन्य स्थानों में कन्या-जन्म हर्ष एवं उल्लास का विषय नहीं

माना जाता, मगर राजस्थान में 'आंधी लारै मेह अर बेटी लारै बेटौ' की कहावत प्रचलित है। 'धी बिना धरम किस्यौ' की कहावत चलती है। इसी आशा की वजह से कहीं कहीं यहां कन्या-जन्म पर भी गुड़ बांटना, गीत गाना आदि खुशी के कार्य किये जाते हैं। सभ्य घरों में लड़की को छोरी कहकर नहीं पुकारा जाता। भूल से नाम आ जाने पर माताएं एक दिन का व्रत रखती हैं। उसको बाई या कुंवरी कहा जाता है। लोक गीतों में कन्या के लिए धीवड़ या धीया शब्द का प्रयोग अधिक होता है। हमारे यहां धीवड़ को दादी द्वारा बड़े सुन्दर ढंग से लोरियां भी दी जाती हैं। उदाहरण स्वरूप उनकी कुछ पंक्तियां नीचे लिख रहा हूं—

१. लोरी बाई लोरी, गाय ब्याई गौरी
दूध भरी कटोरी, ऊपर सक्कर भौरी
इण राजबहिन रै कारणै, दो साजन आया बारणै
काकलिया कनै ही नहीं, मामलिया मनै ही नहीं, मां री नाक नवै ही नहीं,
भूवा कवै भतीजी देस्यां, पण गहणा घणा लेस्यां।
सेर सोनौ लो, थारी बाई म्हांने दो।
सेर सोनौ बाळां, म्हारी धीवड़ नीं दिखाळां।

२. बाई ओ बाई तूं बारै मती जाई, थारै सोनै रा केस कतर लेली काई,
बाई ओ बाई तूं बारै मती जाई, थारा झबरक झूंटणा तोड़ लेली काई,
बाई ओ बाई तूं बारै मती जाई, थारै साळूड़े री कोर कतर लेली काई,

३. बाई रा काकलिया किस्या? हाथां में कड़ी कड़ौला, रावतियां जिस्या।
बाई रा मांमलिया किस्या? हाथां में कसी कुवाड़ा, ओडड़ियां जिस्या।

४. दुर कुतिया दुर जाई कुत्ता, बाणियै री हाट नै पाड़ी कुत्ता,
बाणियौ बूढ़ौ डोकरौ, बाई रै लावै खोपरौ, खोपरियै में कांकरिया,
बाई रा काका ठाकरिया, ठाकरिया ठुकराई करै, हाटां बैठ बड़ाई करै,
कुतियौ सोवै कांटां में, बाई सोवै हाटां में, कुतियौ सोवै आकां में,
बाई सोवै काका में, कुतियौ सोवै आंमा में, बाई सोवै मांमा में।

राजस्थानी लोक गीतों में कन्या जन्म के अवसर को अशुभ नहीं, निराशा-जन्य जरूर मानते हैं। माता का वही खान-पान, मगर पिता को अर्थ संग्रह के लिये अभी से ध्यान केन्द्रित करना पड़ता है और फिर उसी कन्या को भारी लाड़-प्यार से पाल कर सम्बन्धी को सोंपते हुए बड़ा विनम्र बनना पड़ता है। तभी तो किसी ने कहा है—बेटी जाई रे जगन्नाथ, जारां हेटै आया हाथ। परिणामतः राजस्थानी गीत जगत में जच्चा को पुत्री न जन्मने का आदेश रहता है। प्रत्येक परिवार पुत्र-जन्म के लिए लालायित होता है। देखिये गर्भिणी की नौ

मास की अवस्था, दोहद, मनरळी तथा हूँस पुरवाते हुए पति देवता पत्नी को पुत्री न जन्मने के लिए कैसी धमकी देते हैं, सो नीचे के गीत में बड़ो विशेषता सहित वर्णित है–

कुहारै री धण लाई कड़ाली
सुरपी कंदोई री लाई ओ राज
म्हारो मन रळियो घेवर में।

सळ सळ करतो घेवर सीजै
म्हारो जीवड़ो तरसै ओ राज
म्हारो मन रळियो घेवर में।

ले घेवरिया जीमण बैठी
बाहर सूं राजन आया ओ राज
म्हारो मन रळियो घेवर में।

गोडै हेटै घेवर लुकाया
गोरी धण गोडो सांमो ओ राज
म्हारो मन रळियो घेवर में।

गोडै नीचै घेवर राजन
सासू नै ना कहज्यो ओ राज
म्हारो मन रळियो घेवर में।

जे थै गोरी पूत जलमस्यो
घेवर और खुवाऊं ओ राज
म्हारो मन रळियो घेवर में।

जे थै गोरी धीव जलमस्यो
घेवर चोड़ै करस्यूं ओ राज
म्हारो मन रळियो घेवर में

गर्भिणी स्त्री को विभिन्न स्वाद की चीजें खाने की इच्छा रहती है और कुछ चीजों को वह कतई नहीं पा सकती है। इस गीत में नारी को घेवर खाने की इच्छा है और बड़ी मिन्नतों व प्रयत्न के साथ घेवर बनाती है। लेकिन खाने की तैयारी करते ही उसके पति सामने आ जाते हैं। नारी सहज ही घेवर को छिपाने का उपक्रम करती है। किंतु पति से यह क्रिया छिपती नहीं। तब वह कहने लगती है कि मैंने घेवर तो बनाया है लेकिन मेरी सास को यह बात मत कहना। लज्जा-वश ही वह घेवर को छिपाने का प्रयत्न करती है। इस पर पति ने हंसते हुए कहा कि अगर उसके पुत्र हुआ तो वह किसी को घेवर की बात नहीं कहेगा। लेकिन यदि पुत्री का जन्म हो गया तो वह निश्चय ही सास के सामने घेवर की बात प्रकट कर देगा। इस गीत में स्त्री सुलभ सहज स्वभाव की जन्म विषयक मान्यता

पर प्रकाश पड़ता है ।

(जी श्रो) धण मुढ़लै पिव पिलंगै
तौ दोय जणा श्रे मतौ उपाइयौ ।

(जी श्रो) पिया जे म्हारै जलमेगी धीव
तौ किसड़ा लाड लडावस्यौ जी ।

(जी श्रो) गोरी जे थारै जलमेगी धीव
तौ खाट पिछोकड़ै घलावस्यां जी ।

(जी श्रो) लाडू खारै लूण का जी
तौ पड़दौ दयां काळी कांमळी जी ।

(जी श्रो) मुख सै कदैई नीं बोलस्यां
तौ म्हे सिधावांगा चाकरी जी ।

गर्भिणी को राजस्थानी में दो जीवों वाली कहते हैं। उसकी इच्छा को मन रळी, ऊख करना और हूंस पुरवाना कहते हैं। हिन्दी में इसको दोहद, उकाई तथा हरियाणा में इसको ओजणा कहते हैं। राजस्थानी में हूंस [गर्भिणी की इच्छा] के अनेक गीत हैं, जिनमें गर्भिणी अपने सास ससुरादि से भांति भांति की खट्टी मीठी वस्तुएं मांगती है। पर उसकी बात को सब टाल देते हैं। केवल पति ही उसकी इच्छाओं को तृप्त करते हैं। इस तरह के गीतों में घेवर, केर, मतीरा, फलियें एवं बोर की इच्छा पूर्ति के गीत उद्धृत हैं :

घेवर व अन्य हूंस का क्रमिक गीत

पेलौ मास ज जच्चा रांणी नै लागियौ
म्हारौ मन पड़छायां जाय
म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में ।
आ तौ हूंस भली छै घर री नार
थारौ सुसरौजी पुरावै श्रो राज
म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में ।

दूजौ मास ज जच्चा रांणी नै लागियौ
खाटियै मन रळियौ राज
म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में ।
श्रा तो हूंस भली छै घर री नार
थारी पाड़ौसण पुरावै औ राज
म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में ।

श्रगुश्रौ मास ज जच्चा रांणी नै लागियौ
म्हारौ नींबूड़ां मन रळियौ राज

म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।
आ तो हूंस भली छै घर री नार
थारो देवरियो पुरावै ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।

चोथो मास ज जच्चा रांणी नैं लागियो
म्हारो सिंघाड़लो मन रळियो राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।
आ तो हूंस भली छै घर री नार
थारो भाभीसा पुरावै ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।

पांचवो मास ज जच्चा रांणी नै लागियो
म्हारो खोपरियां मन रळियो राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।
आ तो हूंस भली छै घर री नार
थारो नणदोई पुरावै ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।

छठो मास ज जच्चा रांणी नैं लागियो
म्हारो घेवरियां मन रळियो ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।
आ तो हूंस भली छै घर री नार
थारो मारूजी पुरावै ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।

सातवो मास ज जच्चा रांणी नै लागियो
म्हारो सावड़लो मन रळियो ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।
आ तो हूंस भली छै घर री नार
थारो माऊजी पुरावै ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।

आठवो मास ज जच्चा रांणी नै लागियो
म्हारो वेनड़ियै मन रळियो ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।
आ तो हूंस भली छै घर री नार
थारो रामइयो पुरावै ओ राज
म्हारो मन हरस्यो घेवर में ।
नवो मास ज जच्चा रांणी नै लागियो
म्हारो सीरैयै मन रळियो ओ राज

म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में।
आ तौ हूंस भली छै घर री नार
थारी सासूजी पुरावै ओ राज
म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में।

दसवौ मास ज जच्चा रांणी नै लागियौ
म्हारी पीळैयै मन रळियौ ओ राज
म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में।
आ तौ हूंस भली छै घर री नार
थारौ वीरौजी पुरावै ओ राज
म्हारौ मन हरख्यौ घेवर में।

## केर की हूंस का गीत

लाग्यौ धण नै पेलौ जी मास, पड़ छायां सुहावै
ओ म्हारै ससुराजी रै हाथ री जी।
आ तौ हूंस भली छै घर नार, थारौ ससुरौजी पुरावै
ओ बडभागण जच्चा थारी मनरळी।
भावै धण नै फीणा रोटी दाळ, केरिया तो भावै
ओ जच्चा रांणी नै छापर वाळै ताल रा।

## मतीरे की हूंस का गीत

सुसराजी आगै वीनऊं
म्हानै भावै ओ सुसराजी हरियौ रे मतीरौ
लाल मतीरौ गुलाब गिरी रौ
भावै ओ म्हांनै सुसराजी हरियौ रे मतीरौ
सळ सळ करतौ सीरौ थे खावौ
म्हारी कुळ बहू कांई खास्यौ ओ सरद मतीरौ।

जेठजी आगै अरज वहू री
म्हांनै भावै ओ जेठसा हरियौ रे मतीरौ
लाल मतीरौ गुलाब गिरी रौ
भावै ओ म्हांनै जेठसा हरियौ रे मतीरौ
कच कच करतौ घेवर थे खावौ
कुळ बहू म्हारी कांई खास्यौ ओ सरद मतीरौ

मारूजी रै आगै अरज गोरी री
कोई भावै ओ जोड़ी रा ढोला हरियौ रे मतीरौ
चढ़िया मारूजी ढळती ओ रात
सूरज ऊगायौ अगूणा खेतड़ां म्हारा राज
लायौ जोड़ी रौ ढोलौ बोरा भराय

भावै जितरा लावो म्हारी गोरी धण हरिया मतीरा
थें जुग जीवो म्हारा वसदेवजी रा सींव
थें म्हारो रखो रे पुराई जी म्हारा राज
थें जुग जीवो बड़ सजना री जाई
थें तो म्हारो वंस वधायो जी म्हारा राज

गर्भवती को मतीरा खाने की इच्छा हो गई। उसने अपने ससुर, जेठ, देवर सबसे मतीरा मंगाने की विनती की। मगर सर्द मतीरे प्रतिकूल जान कर सबने सीरा, घेवर आदि खाने के लिए कहा। अन्त में उसने अपने पति से कहा, पति आधी रात को ही चढ़े और मतीरों का वोरा भर लाये।

फळियों की हूंस का गीत

ऊंचै धोरै चंवळा वावा, उग्या गोळ-मथोळ
हरी हरी फळियां भावै ओ राज
हरी हरी फळियां घी में तळियां
फळियां वडी सुवाद ओ राज
गोरी नै फळियां भावै।

रसोई बैठ्या माऊजी म्हारा
गोरी धण पतळा कांस्यूं पड़िया ओ राज
म्हे नीं जाणां बेटा म्हारा
जाय थारी भौजायां नै बूझो ओ राज
गोरी नै फळियां भावै।

मेलां में बैठ्या भौजायां म्हारा
गोरी धण पतळा कांस्यूं पड़िया ओ राज
म्हे नीं जाणां देवरिया म्हारा
जाय थारी दासी बांदी नै बूझो ओ राज
गोरी नै फळियां भावै।

सेज बिछावता दासीजी म्हारा
गोरी धण कांस्यूं कुमळाया ओ राज
अेक अेक ढोलियै दो दो सूता
अगूंवो जे रतन उपायो ओ राज
गोरी नै फळियां भावै।

बोर की हूंस का गीत

लाल दिलंगड़ो पिछोकड़ै
सुनो, जे कोई बूझै वात
भंवर म्हांनै बोरिया भावै।

वारै सूं म्हारा सुसराजी आया
आज बहवड़ क्यूं सूत्या ओ राज
भंवर म्हांनै बोरिया भावै ।

खारक खोपरा खावौ म्हारी बहवड़
बोरां री रुत काहू ओ राज
भंवर म्हांनै बोरिया भावै ।

जन्म से पूर्व के इन गीतों के पश्चात् जन्म का सुअवसर आता है । पुत्र के जन्म पर थाली एवं पुत्री के जन्म पर सूप बजाया जाता है । इसी समय के कुछ गीत इस प्रकार हैं :

कंवळै तौ ऊभा राजीड़ां री कुळ बहू , अब कसमस दूखै छै पेट
पींडचां ओ धण री धगधगै जी
सासूजी म्हारा आळा-भोळा , नणदल बाई राजकुंवार
म्हारी चिन्ता कुण करसी म्हारा ओ राज
देरांणी जेठांणी मांडचौ रूसणौ म्हारी माय वसै परदेस
म्हारी चिन्ता वे करसी म्हारा ओ राज
ओरै जी मांयली ओरड़ी , ज्यां में सूत्या वसुदेवजी रा सींव
म्हारी चिन्ता वे करसी ओ राज

अंगूठौ मोड़ जगाणिया , जागौ बाई सोदरा रा वीर
खाली तौ करदचौ ओवरौ जी म्हारा राज
लटपट सूं पेच संवारिया , मुळकत लियौ रूमाल
ओल्यौ गोरी धण ओबरौ
ओल्यौ पिलंग नीवार रौ म्हारा राज
जणज्यौ गोरी लाडण पूत , खिलतौ फूल गुलाब सौ
वधाई मारूजी नै वेगी दिराज्यौ जी राज
मरूं अेक जीऊं म्हारी माय , मारूजी मोसौ बोलियौ
धरती माता उदै करियौ , हुयौ हुयौ चांद उजास
धेनड़ियौ जलमियौ जी म्हारा राज
भली करी भगवांन , मारूजी रा चित्या हो गया जी म्हारा राज

प्रसव वेदना की सूचना देने में संकोचशील पत्नी की व्याकुलता बढ़ जाती है । वह लज्जा के वश संकेतों से पति को वस्तु स्थिति का निर्देश देना चाहती है । ऐसी ही मार्मिक अवस्था का गीत है :

नान्ही सी नार नारेळी सो पेट
पीड़ चलै उतावळी जी
पीड़ चलै ओ धण लुळ लुळ जाय
करै भंवर सूं वीणती जी

अेकर पीवजी बागड़लै पधार
बागां में घुड़ला फेरज्यो जी म्हारा राज
आंगन अे गोरी बाग लगाय
म्हनां घुड़ला फेरस्यां जी म्हारा राज

अेकर माऊजी बावड़ियां पधार
बावड़्यां में जाय न्हावज्यो जी म्हारा राज
आंगण अे गोरी हौद कराय
हौदां में बैठर न्हावस्यां जी म्हारा राज

नीं समझ्या ओ सासू सुगणी रा पूत
नीं समझ्या भोळी बाईसा रा वीर जी म्हारा राज
अेकर ओ ढोला नीचै पधार
जाय थारा माऊजी नै मेलज्यो जी म्हारा राज

मग छूट्या जी ढोला भाज्या जाय
माऊजी नै जाय मेल्या जी म्हारा राज

इस सम्बन्ध में उदयपुर की तरफ गाया जाने वाला गीत भी नीचे देखिये—

ऊंची ऊंची मेड़ियां लाल किंवाड़
भंवर भंवर दिवलो जगै जी राज
अेक वर जी ढोला बागां में आय
बागां में कळी ओ मरोड़ज्यो जी राज
म्हे बाग बे कळी अनार
मैनां में कळी ओ मरोड़स्यां जी राज
नीं समझ्या सासू सुगणी रा पूत
नीं समझ्या भोळी बाईजी रा वीर

दाई को निमंत्रित करने का गीत :

सार रमन्ताजी पीव पासा, साहब दूर करो जी ।
सदा सुरंगा नार आज बिरंगा क्यूं खड़ा जी
लाज सरम री बात, मारूजी आगै कांई कहूं जी

कसमस दुखै छै पेट, पींड्यां घण री घमवगै जी
जे म्हारा देवर जेठ, दाई माई नै लावो नीं बुलाय जी

सूना छै देवर जेठ, आप मारूजी जीण करै जी
बूझै सहरिया री लोक, दाई माई री घर किस्यो जी

सूरज सांम्ही पोळ, सूवटा दाई रै केळ करै जी
बैठ्या दाई तखत बिछाय, बोलै दाई गरब भरया जी

कांई थारै करटी छै बहन, कांई उळझी छै भावजा जी
जै थारै जलमै जी धीव, दाई माई नै कांई देवो जी

रोक रुप्पयौ हाथ, कसुमा कांचळी जी
जै थारै जलमै पूत दाई माई नै कांई देवौ जी
पांच रुप्पया रोक पीळौ दाई नै गोठरौ जी
थें छौ जच्चा रांणी री मांय चालौ नीं उतावळा जी
झिर-मिर बरसै मेह, गळियां में है कीचड़ौ जी
दाई माई नै घुड़लै चढ़ाय, आप उपाळा होय चाल्या जी
आया दाई डोढ़्यां रै मांय, सुगन दाई नै भला हुया जी
आया दाई आंगणियै रै मांय घेनड़ गीगौ जलमियौ जी
भली रै करी भगवांन, दाई म्हारै कांई करियौ जी
आंगण सूखै छै सूंठ दाई माई चोरटी जी
दाई माई री बडी पेट, जच्चा रांणी लाज मरै जी
दाई माई री दुखै आंख, जच्चा रांणी सूग मरै जी
बाड़ै में बियाई गाय, पिछोकड़ै कूकरी जी
दौड़ सकै तौ दाई दौड़ म्हारी कुतड़ी खावणी जी
हुवै म्हारा देवर जेठ, दाई माई नै दो धक्का जी
बुलावौ घेनड़ियै रौ बाप, जका सूं म्हैं कोल करचा जी
पांच रुप्पया हाथ पीळौ दाई नै गोठरौ जी
सुगणौ घेनड़ियै रौ बाप नुगरी जच्चा है घणी जी
थे दाई घरां पधार, बरसोदी बुलावस्यां जी।

पींपळा मूळ का गीत

डूंगरियै रै डावै पास अलबेलौ हाळी हळ खड़ै जी
और तौ बावै तिल बाजरौ, मारूजी बावै पींपळौ जी
ऊग्यौ ऊग्यौ गोळ-मथोळ; पींपळा मोळ उग्यौ गोखरू जी
लाया-लाया पोट घुराय, पड़छांया लाय सुखाइयौ जी
कूट्यौ कूट्यौ ऊंखळती री कोर, भीणै सै साळू सूं छांणियौ जी
भेयौ भेयौ हिरण्यां रै दूध, रतन कटोरै घोळियौ जी
रतन कचोळौ सुसरैजी रै हाथ, सुसरौजी ऊभा बीनवै जी
बहवड़ ओ म्हारै वडा साजनां री धीव, पींपळा मोळ पीओ म्हारी वहूजी
दाझै दाझै म्हारी लाल कदम सी जीभ, पींपळा मोळ लागै म्हांनै चरचरौ जी
घेनड़ियै नै आवै ठंडौ बासी दूध, थांनै तौ आवै घणी नींदड़ी जी

इस तरह से रतन कचोला सासू, जेठ, जेठानी के हाथ से दिया जाता है और जबाब सवाल किये जाते हैं। फिर रतन कचोला देकर पति के हाथ से पींपळा मूळ पिलाया जाता है।

रतन कचोळौ म्हारै मारूजी रै हाथ, मारूजी ऊभा बीनवै जी

गोरी ले म्हारी बडा साजनां री धीव, पींपळामोळ पीम्रो म्हारी गोरड़ी जी
घेनड़ियें नैं आवै ठंडो बासी दूध, थांनै भल आवै नींदड़ी जी.
दाझै दाझै लाल कदम सी जीभ, पींपळामोळ लागै म्हांनै चरचरो जी
दीनी दीनी डावोड़ी आंख गटकाय पीयो गोरी पींपळो जी।

पीपळामूळ पीने के लिए बहुत मनुहारें की गई, तब जाकर जच्चा ने इसको पिया। इन गीतों के द्वारा पुत्रवती मां का मान-सम्मान किया जाता है। नामकरण संस्कार पर गाये जाने वाले गीत–

खाटड़लै सूं ऊठ सखी
पाटड़लै पग मेल सखी
सूरज रो मुख देख सखी
म्हारी सरव सखी

राजन रो मुख देख सखी
दाई माई वेग बुलाय पिया
गीगै नैं झबल झुलाय
म्हारी सरव सखी

दादी नैं वेग बुलाय
सोवन थाळ वजावसी
म्हारी सरव सखी

भुवाजी नैं वेग बुलाय
साळां रै सखिया पुराय
म्हारी सरव सखी
राजन रो मुख देख सखी

इस तरह से गीत को भुवाजी, सासूजी, वडियाजी, भोजाईजी आदि करके बढ़ावा दिया जाता है।

बालक के जन्म हो जाने के बाद जच्चा पुनः अपनी स्वाभाविक अवस्था में आ जाती है। उसे विनोद और मनोरंजन का जीवन प्राप्त हो जाता है। मान-मनुहार और नखरों का यह गीत इसी नवीन स्थिति का द्योतक है:

पड़वलियो [घास से छाया हुआ छोटा मकान]

म्हानै ओ जोड़ी रा ढोला पड़वलियो चिणाय, पड़वलियै पोढ़ण रो घण नैं
चायवो जी म्हारा राज!
पड़वलियै ओ म्हारी मिरगानैणी, पीवरियै में पोढ़, म्हां घर पोढ़ो नीं महलर
माळियां जी म्हारा राज!
म्हांनै ओ जोड़ी रा ढोला खीचड़ली रंधाय, खीचड़ली जीमण रो जच्चा-राणी नै
चायवो जी म्हारा राज!

खांचड़ला अ गोरी धण पीवारय म जाम , म्हा पर जामा नी लाडू
दोवटा जी म्हारा राज !

सूती ओ जोड़ी रा ढोला सुखभर नींद, सूती नै सपनौ म्हांनै
आइयौ जी म्हारा राज !
लाध्यौ ओ सपना में म्हांनै नौसैरौ हार, सोळा मासां री लाधी म्हांनै
सांकळी जी म्हारा राज !
हूसी अे मिरगानैणी थारै लाडण पूत, अेकज होसी सुगणी
धीवड़ी जी म्हारा राज !

थै हो गोरी म्हारी हुकम हुलदार, हुकम करौ तौ रसोइयां
आ वड़ूं जी, म्हारा राज !
थै ओ जोड़ी रा ढोला क्यांनै ही पधार, रसोइयां में सासूजी म्हारा
सौ रह्या जी, म्हारा राज !

थै हो मिरगानैणी हुकम हुलदार, हुकम करौ तौ ओरै म्हूं
आ वड़ूं जी, म्हारा राज !
थै ओ जोड़ी रा ढोला क्यांनै ही पधार, ओरै में जेठजी
सौ रह्या जी म्हारा राज !

थै ओ मिरगानैणी हुकम हुलदार, हुकम हुवै तौ महलां
आ वड़ूं जी, म्हारा राज !
थै ओ जोड़ी रा ढोला क्यांनै ही पधार, मैलां में म्हारौ धेनड़-गीगौ
सौ रह्यौ जी, म्हारा राज !

थै ओ जोड़ी रा ढोला खापरिया चोर, चोरीला धेनड़ रा पीळा
पोतड़ा जी म्हारा राज !
थै ओ मिरगानैणी म्हारी नखराळी नार, इतरा तौ नखरा
थै करचा जी, म्हारा राज !
थै ओ जोड़ी रा ढोला दिल रा दरियाव, इतरा तौ नखरा म्हारा
थै सह्या जी म्हारा राज !

सचमुच शिशु ही दाम्पत्य प्रेम की ग्रंथि है। एक पुत्ररत्न के जन्मने पर संसार स्वर्गोपम, समृद्धि और सम्मान का स्थल बन जाता है।

शिशु जन्म के साथ ही माता-पिता को उसके भावी जीवन-पथ की चिन्ता प्रारंभ हो जाती है। बालक के भाग्य में क्या बदा है? वह सुखी रहेगा या? उसे कहीं दुःख, संताप और कष्ट की यात्रा तो पूर्ण नहीं करनी है। नवजात शिशु के भाग्य-लेखन के लिए ही बेमाता का सहारा ढूंढ़ लिया गया है। राजस्थान में यह मान्यता है कि शिशु जन्म के छठे दिन बेमाता रात्रि को घर आती है और शिशु के भाग्य को लिख जाया करती है। बेमाता के लिखे 'आंक' कभी मिटाये नहीं जा सकते। बेमाता के विषय में एक ऐसी मान्यता भी है कि

वह शिशु को कभी हंसाती है और कभी रुलाती है। यदि हम नवजात शिशु की मुखाकृति को कुछ समय तक ध्यान से देखें तो ज्ञात होता है कि वह कुछ क्षणों के लिए मुस्कराता है और ठीक बाद में रोने-सा भाव उसके मुंह पर आ जाता है। मांस पेशियों की यह क्रिया ही बेमाता के हंसने-रुलाने के विश्वास में बदल गई है। मां का कहना है कि जब बेमाता बालक को कहती है — मां मर गई तो वह रोता है। दूसरे ही क्षण जब बेमाता कहती है कि वह जिन्दा है तो वह मुस्करा देता है। इस प्रकार शिशु के जन्म और बेमाता का चिर संबंध जुड़ गया है। अतः इस अवसर पर बेमाता के अनेक गीत भी गाये जाते हैं। दो गीतों के उदाहरण यहां प्रस्तुत हैं:

सब गांवड़ला ढूंढ्यां, गांव काळू सुवायो
सब बासड़ला ढूंढ्यां, बास सांडां री सुवायो
सब कूखड़ली ढूंढी
कुखड़ली माता देवकी री सुवाई

बेमाता के गीत कृतज्ञता ज्ञापन स्वरूप गाये जाते हैं। वृज में बेमाता को वेह कहते हैं। वेह विधि का द्योतक है। पुत्र जन्म बेमाता की ही कृपा का फल है। ऐसी जनसाधारण की धारणा है। अन्य उदाहरण है:

कुण सुणेगो वीणती, कुण सुणेगो वीणती,
कोई बेमाता आगै पुकार, कुखड़ली सावळ हुसी।
रांम सुणी वीणती, रांम सुणी म्हारी वींणती,
मां म्हारी बेमाता सुणी ओ पुकार, कुखड़ली सावळ हुई।

अर्थ — कौन सुनेगा मेरी विनती? ए मेरी मां किसके आगे पुकार करूं? मेरी कोख वैरण हो रही है। तेरी विनती राम सुनेगा। बेमाता के आगे पुकार। तेरी कोख सौभाग्यशालिनी होगी। धन्य है बेमाता को जिसने अबला की विनती सुनी! धन्य है विधाता को जिसने उसकी कोख को पुत्रवती बनाया।

बालक के जन्म के बाद जननी को राजस्थान में सीरा, गूंद के लड्डू, अजवायन, सूंठ आदि से बने पौष्टिक पकवान खिलाये जाते हैं। एक दो मास तक उसके खानपान का पूरा ध्यान रखा जाता है। पुत्र जन्म तो खुशी का बड़ा कारण होता है। महीनों तक पारिवारिक लोग गुड़ बंटवाते हैं और गीत गवाते हैं। जन्मोत्सव के ये गीत घेनड़िये या हालरे कहलाते हैं। हिन्दी में इसको सोहर और वृज में सोभर कहते हैं। इनमें आनन्द बधावे, जच्चा की इच्छा, पुत्र कामना, पीला और नाना भांति के नेगों के गीत होते हैं। पुत्र कामना के गीतों में भैरूंजी के एक दो गीत यहां प्रस्तुत किये जा रहे हैं:

भैरुंजी काठै तो गवां री चादूं गूघरी

मांय रळाऊ बूरा खांड
कासी रा वासी चढ़ती असवारी म्हारी हेलौ सांभळो

लिचपिच तौ रांधू लापसी
मांय सुरै गायां रौ घीव
कासी रा वासी चढ़ती असवारी म्हारौ हेलौ सांभळौ

बारा मण रा रांधूं बाकळा
कोई तेरै घाणां रौ तातौ तेल
कासी रा बासी चढ़ती असवारी म्हारी हेलौ सांभळी

तेल सिन्दूर भर बाटकौ
कोई मधरी मधरी ढाळूं थारै धार
कासी रा बासी चढ़ती असवारी म्हारौ हेलौ सांभळो

तोलाणै रै मारग चिणाऊं
थारौ देवरौ, देवूं थारी बरसोदी जात
भैरूंजी अेक तौ अरज म्हारी म्हारौ हेलौ सांभळी

सासू तो केवै म्हारी बहवड़ बांझड़ी
परण्योड़ौ ल्यावै ल्हौड़ी सोक
अेकलिये रा सीरी चढ़ती असवारी हेलौ सांभळी

सासू नै करद्यौ गूंगी बावळी
परण्योड़ै री मरज्यौ नूंवी नार
अेकलिये रा सीरी चढ़ती असवारी हेलौ सांभळी

भैरूंजी कदैयन भीजी म्हारी दूधां कांचळी
काळूड़ा कदैयन भीज्यौ कांधौ लाळ सूं
कासी रा वासी अमर बंधाद्यौ नीं जुग में पालणौ

देरांणी जेठांणी जुग में बोलै बोलणा
जकांरै हींडै पूतज पालणै
तोलाणै रा भैरूं अेक तो पुत्र बिन म्हैं कुळ में वांझड़ी

पुत्र जन्म के बिना स्त्री अपने जीवन को असफल मानती है। वह इसी चिन्ता में सदैव भूली रहती है। जप-तप, व्रत उपवास, जादू-टोने एवं देवी-देवताओं की पूजा उपासना में लगी रहती है। पुत्र होने पर स्त्रियां जच्चा को तरह तरह के गीत सुनाकर प्रमुदित किया करती हैं। कामना गीतों में भैरूंजी के गीत बहुत प्रसिद्ध हैं—

ऊंची नीची ओ भैरूं सरवरिया री पाळ
पांणीड़ौ भरै नवली पिणिहार
हार दै हार दै हरखिला भैरूं।

हारनईं रै चून्यां चौसठ चार
अस्सी रै रकां री गोरी री हार
हार दै हार दै नन्नण चौवटा रा राजा
हारला रै कारणै म्हारा सुसराजी रूसाया
सुसरोजी रूसाया सासू देवै म्हांनै गाळ
हार दै हार दै भींभळिया भैरूं
हारला रै कारणै म्हारा जेठसा रूसाया
जेठांणी जुदा होवण जाय
हार दै हार दै हरखिला भैरूं

पुत्रोत्पत्ति के समय राजस्थानी गीतों में गाडूली, गूघरी आदि गीत भी प्रसिद्ध हैं। वे जन्म पर गाये जाते हैं और गृह स्वामी दिल खोलकर खर्च करता है –

रण चढ़ण कंकण बंधण, पुत्र बधाई चाव
अै तीनूं दिन त्याग रा, कांई रंक कांई राव

नाई, ब्राह्मण, दाई, सास ननद और देवरानी-जेठानी, ढाढ़ी-ढोली इन सबके नेग होते हैं। इन सबने जच्चा-राणी की सेवा चाकरी की थी। अतएव अब नेग लेने के सब हकदार हैं। इनमें ननद नेग के गीत बड़े सुन्दर होते हैं। बधाई के बधावों में चंदर हार, पोमचौ, चुनड़ी, पूंचिया, भूरी भोट, धोळी गाय, मोहर, रुपया, भोळी भर मोती आदि वस्तुएं मांगी जाती हैं। पुत्र जन्म के छठे दिन, छठी का संस्कार सम्पन्न किया जाता है। इस दिन बेमाता बच्चे का सौभाग्य लिखने को घर आती है – ऐसा विश्वास है। घर की सफाई, रातीजगे और नाम करण संस्कार नवमे दिन किये जाते हैं। पंडित यज्ञ कराता है, भाट या सेवग कुटम्बियों के लिए बुलावा देता है। मिष्ठान्न पकाया जाता है। भोजन के लिए दसोटण या, सिर धोवण नाम से सबको जिमाया जाता है। बच्चे के लिए भूवा टोपी, रुपये-खोपरे आदि भेंट में आते हैं। नव शिशु के लिए खाती पालना चमार तागड़ी, कुम्हार कलस आदि लाते हैं। भाट वंशावली बनाता है। ढाढ़ी यश गाता है और गीतेरणें गीतों से सम्मान प्रदान करती हुई सहानुभूति प्रकट करती हैं। जच्चा के पीहर से छूछक आता है। जिसमें सबकी भेंट होती है और सभी के लिए गीत गाये जाते हैं। इन सब में जलवा पूजन के समय का एक पीळा नाम का गीत बड़ा प्रसिद्ध एवं मधुर है।

दिल्ली सहर सूं सायबा पोत मंगाय दो, हाय पचीसां गज तीसां
गाढ़ा मारूजी पीळो रंगादो।
गढ़ नै बीकाणै री सायबा, रंगारो बुलादो, बूंदी री बंधारो बुलादो
अपणै आंगणियै सायबा कुंड खुदादो, आप नानड़िया बैठ रंगादो

अल्ला तौ पल्ला सायबा मोर पपीहा , बीच में चांदी रौ चांद कुरादो
आपरी जोड़ी रा दोय छैला बुलायदो , दे दे फटकारा खूब सूखा दो
रंगियौ रंगायौ सायबा हुवै रे तैयारी , जच्चा नै पड़दै में पकड़ा दो
पीळौ तौ ओढ़ म्हारी जच्चा पाटै जी बैठा , पीळै नै जोसीजी सरायौ
पीळौ तौ ओढ़ म्हारी जच्चा रसोयां पधारया , पीळे नै सासूजी सरायौ
पीळौ तौ ओढ़ म्हारी जच्चा पळिंडै पधारया , देरांणी जेठांणी मुख मोड़्यौ
थे म्हारा भाभीसा क्यूं मुख मोड़ौ , पीळौ म्हारै पीवर सूं आयौ
पीळौ तौ ओढ़ म्हारी जच्चा महलां पधारया , लारली पाड़ौसण निजर लगाई
आंख्यां नीं खोलै जच्चा मुखड़ै नीं बोलै , जच्चा रौ राजन विलखौ डोलै
दिलड़ी सहर रौ सायबा वेद बुलादो , जच्चा री नाड़ दिखादो
ताव नहीं छै मथुवा नहीं छै , लारली पाड़ोसण निजर लगाई
लारली पाड़ौसण सायबा उरै रे बुलाय दो , जच्चा नै थुथकारौ घलादो
आंख्यां भल खोली जच्चा मुखड़ै भल बोलौ , गोरी रौ राजन हरख्यौ बोले
तूं रे वेदां रा बेटा बड़ौ रे ठगोरौ , सूधै राजन नै ठग लीनौ
थे म्हारी जच्चा रांणी चिलता गारी , भोळै राजन नै चिलत दिखाया
म्है तौ मारूजी थारी मनड़ौ लेवा छां , प्यारा हो या दुप्यारा
थे म्हारी जच्चा रांणी घणा पियारा, धेनड़ सूं इधक पियारा
जच्चा रांणी पीळौ भल ओढ़ौ ओ

[प्रत्येक पंक्ति के बाद 'गाढ़ा मारूजी पीळौ रंगादौ' का पुनरावर्तन होता है ] पीळो नामक गीत बहुत प्रसिद्ध है। पीळै चार प्रकार से गाये जाते हैं। पीळै की भांति एक वीरा [वैवाहिक गीत] भी बड़ा कारुणिक होता है। ब्राह्मण जाति में लड़के के विवाह पर जनेऊ के गीत भी गाये जाते हैं।

**संस्कार गीत** २. विवाह के गीत – संस्कारों में जन्म के बाद विवाह ही महत्व - पूर्ण संस्कार क्रम है। यह केवल प्राकृतिक नियम ही नहीं , किन्तु मनुष्य समाज द्वारा एक स्वीकृत विधान भी है। इसमें वैदिक आचारों से कहीं अधिक लौकिक आचारों का प्रभाव रहता है। विवाह संस्कार जीवन का एक महत्वपूर्ण अंग है। नगर निवासियों से लेकर जंगली जातियों तक में इसकी मान्यता व्यापक है। यह प्रथा विश्व भर में बड़ें आनन्दोत्साह के साथ मनाई जाती है। सभी देशों में इस संस्कार के लिए सुन्दर गीत मिलते हैं। महिलाएं मौके मौके के गीतों से विवाह को रोचक मांगलिक एवं कारुणिक बना देती हैं। विवाह का बीज वपन सगाई से होता है। लड़की वाले अपने ब्राह्मण या नाई के साथ मुद्दा भेजते हैं। इसमें कुछ सिक्के , गहने , कपड़े मिठाई और फल रहते हैं। लड़के को पाट पर बैठाकर यह भेंट दी जाती है। गुड़ बांटा जाता है। मीठे चावल पकाये जाते हैं और औरतें बनड़े नामक गीत गाती हैं। विवाह के मांगलिक कार्यो का आरंभ चीकणी कोथळी से होता है। चीकणी कोथळो [द्रव्य , भेंट] के साथ लग्नपत्रिका सहित

कन्या पक्ष की ओर से विवाह की लग्न तिथि लिखी होती है । इसी दिन से बहन बेटियां बुलाई जाती हैं तथा वर और कन्या की माताएं अपने अपने भाइयों को न्योतने जाती हैं । पांच - सात दिन पहिले बान या बिरद बैठती है। तेल चढ़ाना या हाथ पीले करने का अनुष्ठान पूरा होता है। एक दो दिन पहिले रातीजगे के गान होते हैं। इन सर्व अनुष्ठानों को स्त्रियां गीतों द्वारा पूर्ण करती हैं । उबटण , पीठी , मेंहदी , तेल, झोळ, कांकण डोरा, विनायक , मूंदणी , बेह , वीराटीकना , बनड़े , हथणी आदि अवसरों पर अनेक गीत गाये जाते हैं । गीत ही से भात या मायरा की जीमणवार होती है । फिर लड़के को बींद [ दूल्हा ] बनाया जाता है । फिर वर निकासी होती है । इस समय टोरड़ी , घोड़ी आदि के बड़े मनोहर गीत गाये जाते हैं । इससे प्रथम वह [वर] अपनी मां का स्तन पान करता है । यहां एक दूसरे की न्यौछावरें होती हैं । बींद के विदा होते समय उसकी बहिन वर वाहन की मोरी पकड़ती है । इस तरह से राजस्थानी दूल्हा की विवाह के लिए विदाई होती है ।

आगे जान [बरात] कन्या के ग्राम में पहुंचती है । तब कन्या पक्ष की ओर से सामने पड़जान आती है । भेंट के साथ कलेवा जलपान करवाकर जान को निश्चित स्थान पर ठहराते हैं । एक बराती, मांढ़े [बेटी वाले के घर] में वर की बधाई लेकर जाता है , वहां उसकी स्त्रियों द्वारा गीतों के साथ पिटाई भी होती है । भोजनोपरान्त सायंकाल के समय तोरण , सहेले होते हैं । राजस्थानी में इसे ढुकाव भी कहते हैं । कहीं कहीं बरातियों का भी इस समय स्वागत होता है । तोरण के समय दही देना , आरती करना , गाघरड़ी घमकाना आदि नेग गीतों के साथ सासू के द्वारा संपन्न किये जाते हैं, तब कन्या पक्ष की स्त्रियां बड़े स्नेह से वर को घर में ले जाती हैं । इस समय केवल एक नाई ही वर के साथ रहता है । इसके बाद वह मुख्य संस्कार होता है जिसे चंवरी या फेरा कहते हैं । यह संस्कार वेद मंत्रों की साक्षी के साथ पंडित लोग संपूर्ण कराते हैं । मगर गायिकाएं भी साथ साथ अपने मधुर गीतों द्वारा रस बरसाती चलती हैं । फेरे उठने पर वर के पिता को बरात के डेरे पर बधाई भेजी जाती है । तब दूल्हा जाकर अपनी बरात में सम्मिलित होता है । इसके बाद मींडी-हाथ, परिचय , मुंह देखाळी आदि के गीत - नेग होते हैं । दूसरे दो दिनों में भात या जीमणवारों के गाली गीत , दहेज की वस्तुओं का सजाना आदि के गीत और बरात को विदा करने के व्यवहारी गीत गाये जाते हैं । इसके साथ कन्या की कारुणिक विदाई भी बड़े समवेत गीतों के साथ होती है । इसके [कन्या के ] साथ एक छोटे भाई को भी भेजा जाता है । वह भी बहिन के ससुराल में गीत सुनता है । यदि कंवारा होता है तो उसको काली कुत्ती का गीत भी गाया जाता है ।

विवाहित होने पर उसको मधुर गालियां सुनाई जाती हैं। मात्र एक सुरीली गाली का नमूना नीचे पेश किया जा रहा है :

भाटै ऊपर भरी तळाई, हां क हां रे लाल।
सगैजी नै कूटै घर री लुगाई, हां क हां रे लाल।
रोवत कूकत म्हांरै आया, हां क हां रे लाल
म्हांरै कांनजी ले बुचकारया, हां क हां रे लाल।
आओ म्हांरा निमळा सगां, हां क हां रे लाल।
कण थांनै मारया, कण थांनै कूट्या, हां क हां रे लाल।
घर री तिरिया लार पड़ी है, हां क हां रे लाल।
मांगूं रोटी, तांणै चोटी, हां क हां रे लाल।
मांगूं पापड़, दै पड़ापड़, हां क हां रे लाल।
मांगूं चावळ, बोलै कावळ, हां क हां रे लाल।
मांगूं दाळ, काढ़ै गाळ, हां क हां रे लाल।
मांगूं सीरौ, धामै खीरौ, हां क हां रे लाल।
घी मांगूं घूतां सूं घालै, हां क हां रे लाल।
राबड़ी नै रात्यूं रोयौ, हां क हां रे लाल।
छाछ खातर छींकै चढ़ग्यौ, हां क हां रे लाल।

वर के घर वधू का गीतों से स्वागत होता है। उसका मुंह देखना, गोद में लेकर नाचना, पग पकड़ाई करवाना, कोथली में हाथ डलवाना, जुआ खिलवाना, देवी देवताओं के ले जाना, छापें लगवाना आदि रीतें गीतों के साथ ही चलती हैं। वर - वधू के वयस्क होने पर सुहाग रात की रस्म भी गीतों द्वारा अदा की जाती हैं। नहीं तो दो दिन ठहरकर वधू अपने पीहर चली आती है। वींद भी अपने ससुराल मांढ़े झांकने के लिए वापिस आता है। अतः दो दिन बाद दोनों [वर - वधू] वापिस वर के घर पहुंच जाते हैं। कई जगह इस समय मुकलावा या गौना भी कर देते हैं।

**देवताओं के बनड़े गीत**—ये विवाह से महीने भर पहले ही प्रारम्भ कर दिये जाते हैं। इनमें सर्व प्रथम विनायक [गणपति] के निमन्त्रण पूजा वाले गीत होते हैं। स्थानाभाव के कारण कुछ गीतों के अंश भर दिये जा रहे हैं :

गढ़ रणत भंवर सूं आयौ विनायक
करौ नीं अचिन्ती बिड़दड़ी
बिड़द विनायक दोनों जी आया
आय तौ उतरिया हरियै बाग में
ढूंढ़त ढूंढ़त नगरी जी ढूंढ़ी
घर तौ बताओ लाडलै रै बाप री

ऊंची सी मेड़ी लाल किवाड़ी
केन कंवरकी राजीडां रै बारणै

रणथम्भोर गढ़ से विनायक आये हैं। हे विनायक हमारे इस मंगल काम को चिन्तारहित करो। विनायक ने आकर बाग में डेरा दिया। नगर में दूल्हे का घर ढूंढने के लिए चारों ओर घूम गये। ज्ञात किया कि लाल किवाड़ों वाला ऊंचा महल जहां दरवाजों के सामने हरे पेड़ हैं, वही दूल्हे के पिता का घर है। दूसरा विनायक गीत है :

गोरी बूझै गुणी ओ विनायकजी
इण नगरी रो राजा किण विध परणीजै
फळसाळै आवण ओ विनायक जी
नवण चौकी बैठण ओ विनायक जी
छाछड़ल्यां रा नांवण ओ विनायक जी
दूधड़लै रा पीवण ओ विनायक जी
लापसड़ी रा जीमण ओ विनायक जी
सुपारयां रा खाता ओ विनायक जी
रोळी केरा चिरचण ओ विनायक जी
नाळेरां रा लगन ओ विनायक जी
इण नगरी रो राजा इण विध परणीजै।

विनायक के पश्चात घोड़ी संबंधी गीत बहुतायत से गाये जाते हैं। इन्हें वर के गीतों की श्रेणी में लिया जाता है। घोड़ी का एक उदाहरण प्रस्तुत है :

घोड़ी म्हारी चन्दर मुखी इन्दर लोक सूं आई ओ राज
हरी हरी दूब चरै ओ राज, दूधां सूं धाई ओ राज
जठै ठाकुरजी घोड़ी ठांण बंधाई ओ राज
चौकी पर बैठा ठाकुरजी नै देवता जवारचा ओ राज
देवता जवारचा ठाकुरजी नै रुकमण परणास्यां ओ राज

बनड़े के लिए चंद्रमुखी घोड़ी इन्द्र लोक से आई है। वह हरी दूब चर रही है। दूध से छक रही है। इस घोड़ी को ठाकुरजी [ श्री कृष्णजी ] ने ठाण पर बंधवाई और आप चौकी पर बैठे हैं। उनको देवता पूज रहे हैं। देवता इसलिए पूज रहे हैं कि उनका रुक्मणीजी के साथ विवाह होने वाला है। इसी विषय पर दूसरा गीत है :

म्है तो आज सैर में इचरज देख्यो
देवता ओ ठाकुरजी पाट बिराज्या
माय जसोदा ओ बांटै बधाई
बहनज ओ सोदरा आरतो संजोवै

म्हैं तौ लेसां ओ बीरा
बैसण घोड़ी बैसण घोड़ी
कड़्यां री कटारी गळकंद वाळी
उड़ दांतूं री चुड़लौ
घोड़ी बांधौ ओ रूंख चनण रै, रूंख अगड़ रै
रूंख चढ़ै दो चंपा री कळियां
घोड़ी छूटी ओ बींरी हाल पड़ै
हलकार पड़ै ललकार पड़ै
कोई तेजण नै समझावौ
समझावै ओ बाबा नंदजी रौ कांन्ह
पून्यूं रौ चांद हीरां रौ हार
गढ़ गोकळगढ़ रौ वासी

[इसके आगे लड़के लड़कियों और उनके माता-पिताओं के नाम लिये जाते हैं।]

**अर्थ** — आज सखियों ने शहर में एक आश्चर्यजनक बात देखी। श्री कृष्ण चौकी पर विराजमान थे। उनकी माता यशोदा बधाइयां बांट रही थी। बहिन सुभद्रा आरती के लिए दीपक सजा रही थी। बहिन ने कहा — भाई मैं तो अमीर सजी हुई घोड़ी, कमर बांधने की तलवार, कंठों का हार और तारों से जड़ी हुई चूड़ियां लूंगी। भाई ने कहा — घोड़ी, तलवार, हार और चूड़ियां वही दूंगा। तब बहिन ने आरती की और घोड़ी को अगड़ चनण तथा चंपा के पेड़ों से बांधने का हुक्म दिया गया। घोड़ी खुलकर चल दी। सब उसके तेज से डर गये। कोई पकड़ो। पकड़ेंगे बाबा नन्दजी के बेटे श्री कृष्ण, जो पूर्णिमा के चांद तथा हीरों के हार की तरह गोकुल ग्राम के गढ़ में वास करते हैं। घोड़ी विषयक तीसरा उदाहरण है :

घोड़ी चतर सुजांण
हे म्हारै गोविन्द रै मन भावै
अेक चालै मधरी चाल
सुवावै हे म्हारी तेजण खड़ी रे
सुवावै हे घोड़ी चतर सुजांण

यह चतुर सुजान घोड़ी गोविन्द के मन को अच्छी लगती है। तेज मय घोड़ी सुन्दर चाल से चलती है, तब बहुत सुहावनी लगती है। यह खड़ी भी सुन्दर लगती है। अन्य गीत है :

इन्दरियौ घररायौ अे घोड़ी
मधरी मधरी चाल

चौमासो लग रायो ऐ मगेजण
हळवां हळवां हाल
थारा बाबोजी मोलावै ऐ घोड़ी
धीमी धीमी चाल
माऊजी निरखण आय ऐ मगेजण
हुळराई सूं हाल वछेरी ।

[ऐसे ही काका मामा के आगे नाम लेकर गीत वृद्धि की जाती है । ]

अर्थ– हे घोड़ी । इन्द्र के बादल गहर उठे है । तू धीरे धीरे चल । सावन लग गया है । तू धीमे धीमे चल । दूल्हे के पिता घोड़ी का मोल करवा रहे हैं, उनकी मां देखने आई है । घोड़ी तू धीमे धीमे चल । वछेरी तू धीमे धीमे चल ।

विवाह संबंधी गीतों में सर्वाधिक गीत बना एवं बनड़ी के नाम से प्रचलित है । विवाहोत्सव के मंडन के साथ ही वर एवं वधू के घरों में ये गीत गाये जाने लगते हैं । इन गीतों में वर-वधू के सौन्दर्य, सुख जीवन, आभूषण - अलंकार, वेशभूषा और पारिवारिक समृद्धि की कल्पनाएं प्रस्तुत की जाती हैं । इन गीतों के आंशिक उदाहरण प्रस्तुत किये जा रहे हैं :

काची दाख हेठै बनड़ी पांन चावै, फूल सूंघै, करै ओ बावैजी सूं वीणती
बाबाजी, देस देता परदेस दीज्यो, म्हारी जोड़ी रो वर हेरज्यो

कच्ची दाख की बेल के नीचे खड़ी बनड़ी पान खाती है और फूल सूंघ रही है । वह अपने पिता से अर्ज करती है कि मुझे देश की अपेक्षा किसी अन्य देश भले ही ब्याह देना, मगर वर जोड़ी का देखना । कन्या अपने समान ही सुन्दर वर की कामना करती है ।

बाई रा दादोजी चाल्या रथ जोड़, बाई रथ थाम लियो,
दादोजी वर मांगूं भगवांन, देवर तो छोटो लिछमणजी ।

बाई के दादा रथ पर चढ़कर कन्या की सगाई के लिए चले तब पुत्री ने रथ रोक कर कहा — दादाजी, मैं आपसे राम जैसे वर और लक्ष्मण जैसे देवर का वरदान मांगती हूं ।

१ बनड़ी ऊभी गोखड़ियै, दादाजी ओह म्हारी जोड़ी रो सासरै

२ बीकांणै मत दो म्हारा बावल, सासरियै ऐ लोय
बीकांणै रो पांणी घणो दूर, सासरियै ऐ लोय

३ कसूंबी रा डागळ डागळ पांन
गूंथ लाय ऐ म्हारी मालण सेवरो
सेवरियो ना पैरै म्हारी बनड़ी हठ करै
लाय ऐ म्हारी मालण सेवरो

परणूं परणूं वसदेवजी री सींव
नीं तौ रैवूं कुंवारड़ी जी
लाय अे म्हारी मालण सेवरौ ।

४ बनौ म्हारौ असल गंवार, बनी म्हारी चतर सा जी चतर सा

ये सब संवादात्मक गीत होते हैं, जो रोचकता की दृष्टि से बड़े सुन्दर लगते हैं। इनमें वसुदेवजी, ठाकुरजी आदि के नाम लेकर फिर गीत की भावना सहित गाया जाता है। वर वधू के संवादात्मक बनड़े और देखिये —

हस्ती तौ कजळी देसां रा लाज्यौ जी, घुड़ला तौ पारस देस रा लाज्यौ जी
वाहण रै भळकै आज्यौ जी बना, करवां रै रळकै आज्यौ जी बना

बनी कहती है कि हे बना कज्जल देश के हाथी और फारस के घोड़े लेकर आना। ठाट की सवारी सजा कर ऊंटों के समूह से सजधज कर आना।

१ सिरदार बना जी, हस्ती थै लाइज्यौ ओ कजळी देस रा
उमराव बना जी, हस्ती थै लाइज्यौ खुरसांणी देस रा
सिरदार बना जी, सेवरियै झबूकै ओ आभा बीजळी

२ बना थै हस्ती भल लाज्यौ, घुड़लां रै घमकै आज्यौ जी बना
बनाजी म्हारै दादौसा रै बुलाया, थै मोड़ा किण विध आया
बनी थारी थोथौड़ी थळियां में म्हारा घोड़ला थाक्या अे
बना थारा घोड़लां नै घीरत दिरास्यां, भायां नै लूंग सुपारी
बना थै आप पियौ भांगड़ली भायां नै सरवत पावौ

बान बैठने के बाद प्रतिदिन वर-वधू को उबटन करके नहलाते हैं। ये पीठी के गीत कहलाते हैं। उदाहरण है :

मगरै रा मूंग मंगाओ अे, म्हारी पीठी मगर चढ़ाओ अे
म्हारी तेलण आ भल आई अे, तेलण तेल घड़ो भर लाई अे
म्हारी माळण भल आई अे, आतौ चंपौ मरुऔ लाई अे
चंपलै री चौसठ कळियां अे, बनौ पूरै बनी री रळियां अे

इसी भांति पतासा, तमासा, डोरी, गोरी, कूंची, ऊंची की तुक मिलाकर वर से वधू को विशेष बताकर विनोद किया जाता है। पीठी के गीतों में हल्दी का विशेष महत्व होता है। हल्दी संबंधी भी अनेक गीत प्रचलित हैं।

म्हारी हळदी रौ रंग सुरंग निपजै माळवै
हळदी अमोल पंसारी री हाट, बनड़ै रै सिर चढ़ै
चिर जीवौ रायजादा रा बाबौजी, हळदी मोलावै
बांरी माता मन कोड घणा, म्हारी हळदी रौ रंग सुरंग

मेंहदी सुहाग का एक चिन्ह है। दाम्पत्य जीवन में प्रेम का रंगीन श्रृंगार

है। हिन्दू स्त्रियां विवाहोत्सवों पर सदैव इसे लगाती हैं। औरतें विवाह की पहली रात इसे लगाकर रातीजगा रखती हैं–

मेंहदी वाही वाही वालूड़ा री रेत, प्रेम-रस मेंहदी राचणी,
मेंहदी सींची सींची जळ जमुना रै नीर, प्रेम रस मेंहदी राचणी

इसी भांति सेवरी, कांमण, जली, ओळूं, चंवरी, फेरा, वायरौ, वधावो, भात, जंवाई आदि के असंख्य वैवाहिक गीत गाये जाते हैं।

संस्कार गीत ३. मृत्यु संस्कार के गीत—यह मानव जीवन की अन्तिम व चिर-शान्ति का संस्कार है। कहीं वृद्ध पुरुष या स्त्री की मृत्यु हो जाती है, तो उसकी वैकुंठी निकाली जाती है और आध्यात्मिक गीत गाये जाते हैं। इनमें मृत व्यक्ति का स्मरण गुण-गान रहता है। उर्दू साहित्य के मरसियों की भांति ये गीत बड़े मार्मिक तथा कारुणिक होते हैं। इनमें व्यथा तथा शोक के भाव भरे रहते हैं। मृत्यु के अवसर पर सामाजिक रूप से स्वर एवं लयपूर्ण रुदन बीकानेर की पुष्क-रणा जाति में भी हृदयद्रावक अभिव्यक्ति के साथ चलता है। यह लय सहित रोना केवल स्त्रियों का ही नहीं, पुरुषों द्वारा अधिक होता है। बालकों की मृत्यु पर भी रोने के साथ छेड़े नामक दुखद गीत गाये जाते हैं। उनको घर का दीपक बुझ जाने या उजास [प्रकाश] मिट जाने की उपमा द्वारा याद किया जाता है। दड़ी गेडियो जैसी उनके खेलने की वस्तुओं का शून्य भाव भी प्रस्तुत किया जाता है। बूढ़े को मेढ़ी [घर का स्तम्भ] और बूढ़ी को मेढ़ण नाम से पुकारा जाता है।

खूब अवस्था प्राप्त करके मरने वाले पुरुष-स्त्रियों को भाग्यवान माना जाता है। इनके बेटे पोतों का ठाट-बाट होता है। अतः उनकी मृत्यु के अव-सरों पर गाये जाने वाले गीतों को हर के हिंडोले या हरजस कहते हैं। मैं एक प्रसिद्ध हर का हिंडोला यहां दे रहा हूं जो मरणोत्सव पर गाया जाया है:

कठै सूं आई बडेरां थांनै पालकी, कठै सूं आया रे वीमांण
जी ओ बडभागण, आयौ हलकारौ स्त्री भगवांन रौ, राजा रांम रौ
सुरगां सूं आई बडेरां थांरी पालकी, दरगा सूं आया रे वीमांण
जी ओ बडभागण आयौ हलकारौ स्त्री भगवांन रौ, राजा रांम रौ
खाली तौ मेलां बडेरां थांरी पालकी, छवियोड़ी जासी वीमांण
जी ओ बडभागण ऊभा थे रहज्यौ कदम्ब री छांवळी, राजा रांम री
कुणा जी घड़ावै, बडेरां थांरी पालकी, कुणा जी मोलावै रे वीमांण
जी ओ बडभागण हर रौ हिंडोळौ बडेरां थांरै संग चालै
बेटा जी घड़ावै बडेरां थांरी पालकी, पोता जी घड़ावै रे वीमांण
कुणा जी उठावै थांरी पालकी, कुणा जी उठावै रे वीमांण
बेटा जी उठावै थांरी पालकी, पोता जी उठावै रे वीमांण
हर हर करता बडेरां थे उठ चाल्या, तुळछां री माळा थांरै हाथ

वेटा जी उठावै थांरी पालकी, कोई पोता जी करै रे डंडौत
जी श्रो बडभागण ऊभा थै रहज्यौ, कदम्ब री छांवळी
किणनै थै सूंप्या चौकी चूंतरा, किणनै थै सूंप्या घर बार
वेटां नै सूंप्या चौकी चूंतरा, बहुश्रां नै घर बार
जाय उतारचा बडेरां थांनै भोमका, कांप रही बनराय
तूं क्यूं कांपै श्रे बनरी लाकड़ी, म्है हां फूसै जी री माय
वेटा तौ पोता घरां सिधाइया, होज्यौ थांनै वेंकुंठा रा वास
चावळ तौ रांधां बडेरां थांनै ऊजळा, श्रसल जाळापुर री खांड
पोळी तौ पोवां थांनै लड़छड़ी, कोई तीवण तीस बत्तीस
पोहर उगंतौ बडेरां थांनै पांतियौ, जीमौ नीं फूसै जी री माय

बूढों [स्त्री पुरुषों] की मौत पर हर का हिंडोला गाया जाता है। इस गीत के साथ सगी बहिन बेटियें रोती भी रहती हैं। मृत्यु एक अवश्यम्भावी तथ्य है, उसे स्वीकार करके ही जीवन की गति चल सकती है। इसलिये मृत्यु में ही जीवन का संदेश छिपा हुआ है। ऐसा ही दूसरा गीत है

थांनै रांम जी बुलावै श्रो बडेरां, थै माइनै सूं बारै आव
जावांला द्वारका
थै दस दिन भगवत धीरज धरौ, म्हारा कंवरां नै लेवां समझाय
थै दस दिन भगवत धीरज धरौ, म्हारी माया नै लेऊं सुळझाय
थै सुणज्यौ हो कंवरां इग्याकारी, म्हारौ पीछौ दीज्यौ सुधार
थांनै प्रभु जी बुलावै बडेरां थै माइनै सूं बारै श्राव
थै दस दिस भगवत धीरज धरौ, म्हारी बहुवां नै देवां समझाय
सुणौ थै बहुवां इग्याकारी, म्हारी ताळा कूंची लेवौ नीं सैभाळ,
थांनै रांम जी बुलावै श्रो बडेरां माइनै सूं बारै श्राव
थै दिन दस भगवत धीरज धरौ, म्हारी धीवड़ल्यां नै देवां समझाय
सुणौ थै धीवड़ल्यां लाडली, म्हारी गुवाड़ी दीज्यौ जगांण

[प्रत्येक पंक्ति के बाद 'जावांला द्वारका' की कड़ी दुहराई जाती है]

शोकावस्था में भी सरल रीतियों सहित लौकिक तत्वों के सूक्ष्म विधि-विधान होते हैं। बाप दादे की मृत्यु पर बेटों, पोतों को बाल कटवाने पड़ते हैं। पति की मृत्यु पर स्त्री की चूड़ियां तोड़कर उसके साथ भेजी जाती हैं। मृत व्यक्ति को डोरे तागड़ी उतार कर नहलाते हैं। फिर नवीन कपड़े [खापण] ओढ़ा दिया जाता है। सुहागिन स्त्री की मृत्यु पर मोती मिणिये, चूड़ियां, काजल आदि करके उसे पीला या कसूंमल ओढ़ना ओढ़ाते हैं। सबके वक्ष पर आटे का पिंड और पैसा रख देते हैं तथा श्मशान के निकट स्थान पर जल का कलश फोड़ते हैं। यदि मृत्यु पंचकों में होती है तो घास के पूलों की पुतली बना कर साथ जलाई जाती है। श्मशान में पहुंचकर जलाने की जगह पर उल्टा श्रीराम लिखा जाता

है। मां और बाप को बेटा, स्त्री को उसका पति दाग देता है। चिता के आधी जल जाने पर दाग देने वाला घी, डाल कर कपालक्रिया [ सिर फोड़ना ] करता है। इस समय उसके द्वारा जोर से बांग भी दी जाती है। श्मशान से घर आते समय हरे वृक्ष की एक डाली को लांघ कर निकलते हैं। संख का छींटा लेते हैं। स्वर्ण स्पर्शित जल से नहाते हैं, चंदन लगाते हैं और नीम के पत्ते चबाते हैं। किसी गर्भिणी स्त्री का पति साथ होता है तो वह मृत के खापण [ कफन ] से फाड़कर एक लीरी अपने हाथ के बांधता है। पहले दिन खाना घर पर नहीं बनाया जाता, कुटुम्बियों के यहां से आता है। फिर बारह दिन तक घर के लोग एक समय खाते हैं। इसे इकोळिया करना कहते हैं। जमीन पर सोते हैं और खड़ाऊ पहिनते हैं।

मृत व्यक्ति की अस्थियां गंगाजी भिजवाना, गरुड़ पुराण बिठाना और तीन दिन का तीसरा करना आदि मृत्यु के लोकाचार हैं। बारह दिन तक सर्व परिचित सगे सम्बन्धी मिलने आते हैं। ग्यारहवें दिन क्रिया-कर्म और बारहवें दिन द्वादशा होता है। गांव के सारे ब्राह्मणों का भोजन ब्रह्मपुरी और सारे ग्राम के लोगों की जीमणवार 'सैरसारिणी' कहलाती है। महीने के बाद महीने का घड़ा और छः महीने के बाद छः माही का घड़ा 'भराया' जाता है। अस्थियां गंगाजी में डालकर आने के बाद गंगेड़े भी किये जाते हैं। साहित्य में यह वर्णन एक नवीन वस्तु माना जायेगा।

**अन्य गीत** ४. मौसमों के सामयिक गीत – इनमें देवी-देवता और व्रत त्यौहारों के गीत होते हैं। प्रकृति अपने नये नये स्वांग बनाती है। ऋतुएं आकर उसको सजाती हैं। समयानुसार मानव भी गाता चलता है। ये गीत संस्कारी गीतों से अलग होते हैं। ऋतुएं अपने अपने उत्सव, त्यौहार, पर्व, और देव पूजन साथ लाती हैं। फाल्गुन में होली, चैत्र में गणगौर और सावन भादों में तीज तथा झूले के गीत उल्लासपूर्ण एवं रसीले होते हैं, जिनका थोड़ा विवरण प्रस्तुत कर रहा हूं।

चैत्र कृष्णा प्रतिपदा से चैत्र शुक्ल पक्ष की चतुर्थी तक कुंवारी लड़कियों के गौरी पूजन और गीत महामधुरता के आदर्श कारण हैं। प्रातः काल कन्याएं टोली बनाकर जवारों एवं कुंकुम आदि से गौरी पूजन करती हैं। शीतलाष्टमी से वे घुड़ला घुमाती हैं –

१. घुड़लो घूमै छै जी घूमै छै, घुड़लै रै बांध्यो सूत,
घुड़लो घूमै छै जी घूमै छै
ठाकुरजी रै जायो पूत, घुड़लो घूमै छै जी घूमै छै

२. जाळोड़ी जळ नीपजै रे वीरा, पाटण भुकी रे जवार

सादुळसिंगजी रा करणीसिंगजी म्हांरै घुड़लै रै सांमा श्राव
म्हे घुड़लै री तीजण्यां ओ वीरा थै घुड़लै असवार
घुड़लौ मांगै रोक रुप्पयौ, जिणरौ नेग चुकाय

तृतीया एवं चतुर्थी को गवर के बड़े भारी मेले लगते हैं। गवर को ढोकळों का चूरमा चढ़ाया जाता है। गौरी के एक नख-शिख वर्णन के गीत का प्रारंभ इस प्रकार है:

गवरल रूड़ौ हे नजारौ तीखै नैणां री
गढ़ां कोटां सूं गवरल ऊतरी
हो जी वांरै हाथ कंवळ केरौ फूल

ईसर-गणगौर के अनेकानेक गीत राजस्थान प्रदेश में गाये जाते हैं। इस त्यौहार के साथ कुमारी कन्याओं की आशा - आकांक्षाओं का संसार भी चित्रित हुआ करता है। साथ ही साथ विवाहित जीवन के आनंद एवं हर्ष का वर्णन भी इनमें मिलता है। गवर को विभिन्न आभूषणों से सजाने की क्रिया का निम्न-लिखित गीत राजस्थान भर में व्याप्त मिलता है:

खेलण दौ गिणगौर भंवर, म्हांनै पूजण दौ गिणगौर
ओ जी म्हारी सैयां जोवै बाट
भंवर म्हांनै खेलण दौ गिणगौर

कै दिन री गिणगौर, थांरै कै दिन री गिणगौर
ओ जी थांनै कितरा दिन रौ चाव
भंवर म्हांनै पूजण दौ गिणगौर

दस दिन री गिणगौर ओ भंवर, म्हारै दस दिन री गिणगौर
ओ जी म्हांनै सोळा दिन रौ चाव
भंवर म्हांनै खेलण दौ गिणगौर

ओ अे म्हारी रात रिझावण, थांनै नहीं पूजण दां गिणगौर
ओ अे म्हारी दिन बतळावण, थांनै नहीं खेलण दां गिणगौर
भंवर म्हांनै पूजण दौ गिणगौर

माथा नै मैंमद ल्याव भंवर, म्हारै कांनां कुंडळ ल्याव
ओ जी म्हारी रखड़ी रतन जड़ाव
भंवर म्हांनै खेलण दौ गिणगौर

मुखड़ा नै वेसर ल्याव भंवर, म्हारै हिवड़ा में हांस घड़ाय
ओ जी म्हारै बाजूबंद में लूंब लगाय
भंवर म्हांनै पूजण दौ गिणगौर

नहीं पूजण दां गिणगौर, भायां री बैनड़ नहीं पूजण दां गिणगौर
म्हांरी सेजां री सिणगार, थांनै नहीं खेलण दां गिणगौर

भंवर म्हांनै पूजण दो गिणगौर

बहियां नै चुड़लो ल्याव भंवर; म्हारै बहियां नै चुड़लो ल्याव
ओ जी म्हारै गजरा वैठ पुवाय
म्हारा साईणा सिरदार, म्हांनै खेलण दो गिणगौर

पगल्यां नै पायल ल्याव भंवर, म्हारै बिछिया रतन जड़ाव
ओ जी म्हारी चूंदड़ी इचक रंगाव
म्हारा वादीला सिरदार, म्हांनै पूजण दो गिणगौर

म्हारी रात रंगीली गिणगौर, नहीं पूजण दां गिणगौर
म्हारै सेजां री सिणगार, थांनै नहीं पूजण दां गिणगौर
खेलण दो गिणगौर भंवर, म्हांनै पूजण दो गिणगौर

ओ जी म्हारी सैंयां जोवै बाट
भंवर म्हांनै खेलण दो गिणगौर

इसी तरह वरदान - याचना, खोल किवाड़ी, जवारों और बाड़ी के गीत बहुत सुन्दर होते हैं। इनमें ब्रह्मादत्त जी के दो पुत्र ईसरदास और कानीराम तथा रोवां और सूरजमल नाम आते हैं। नवरात्र और रामनवमी इसी मास के उत्तर पक्ष में आते हैं। वैसाख शुक्ल तृतीया को अक्षय तृतीया पूजन होता है। राजस्थान में यह पर्व कृपकों का माना जाता है। जेठ में निर्जला एकादशी और अषाढ़ में सुद नवमी के धार्मिक एवं मांगलिक दिन होते हैं।

सांवण पहली सुद नवूं, घण बादळ घण बीज,
ढांडा ढोरा सामलो भेळो करल्यो बीज।

सावण में तीज का त्यौहार बहुत प्रसिद्ध है। बालिकाओं के मेंहदी, चूड़ियां, झूले और गुड्डे गुडियों का विवाह विशेप शोभनीय होता है।

सावण रा सतरह गया, आज नीलड़ी तीज,
घाल तराजू तोल दे, के मारगी बीज।

रक्षा बंधन, गुरु पूर्णिमा और श्रावणी भी इसी मास के मान्य पर्व हैं। भाद्र पद से जन्माष्टमी, गोगा नवमी और जळझूलनी एकादशी मनाई जाती है। अनन्त चतुर्दशी भी इसी मास का पर्व है। आश्विन में फिर नवरात्र, दशहरा, अस्त्र पूजा और लीलटांस के दर्शन शुभ माने जाते हैं। कार्तिक में कार्तिक स्नान, कार्तिकेय पूजा, करवा चौथ, अहोई अष्टमी और तुलसी पूजन होता है। इस मास में दीपावली और देवोत्थान एकादशी के पर्व भी प्रसिद्ध हैं। इसमें गोवर्धन पूजन और लक्ष्मी पूजन होते हैं। मिगसर पोप में संक्रांति पर्व आता है। माघ में वसन्त पंचमी और फागुन में शिव रात्रि का उत्सव मनाया जाता है। इसके उत्तर पक्ष में होलिकोत्सव मनाया जाता है। लड़कियां होली के साथ गोवर

के भरभोलिये जलाती हैं। स्त्रियां पानी का लोटा भरकर खेत बीजती हैं। लड़के फेरे देकर खोपरे खाते हैं। कृषक आज के दिन कुश्ती खेलते हैं और तेजा गाते हैं। अगले दिन गहर या धूलेंडी मनाते हैं।

साल के आरम्भ में देवी-देवता अधिक पूजे जाते हैं। राजस्थान में माताओं के बहुत से मंदिर हैं। काळू की कालिकाजी, पलू की माताजी, देशनोक की करनी माई, खुड़द में इन्द्र बाई, सिन्धु मोरखाने में मेहआई माता, बीकानेर में नागणेचियांजी और ओसियां में ओसियां माता विशेष प्रसिद्ध हैं। झडूले और गंठजोड़े की यात्रा के लिए दूर दूर से चलकर यात्री आते हैं। उनके द्वारा जोत और त्रिशूल का मंगल कार्य मनाया जाता है। सच्चियया माता और नगर कोट की ज्वाला का भी विशेष महत्त्व है। इनके सिवाय जमवाय माता, सकराय माता, जीण माता, खीमेल माता, शिलादेवी, नाग पोचिया का नाम लिया जा सकता है।

इन माताओं के अतिरिक्त एक विशेष माता मनाई जाती है, जिसका नाम है—शीतला माता। राजस्थानी में इसे सेढ़ळ माता भी कहते हैं। इसका मढ़ नोखा ग्राम में है। शेखावाटी में बाघोर की शीतला विख्यात है। इस माता का भक्त कुम्हार और वाहन गधा माना जाता है। इसका त्यौंहार ठंडा वासी खाकर मनाते हैं। इसके त्यौंहार को वासीड़ा कहते हैं। यह चेचक की अधिष्ठात्री देवी है। इसके कई गीत हैं। इन गीतों में बच्चों की चेचक से रक्षा करने की प्रार्थना की जाती है। जैसे—

सेढ़ल आई माता देस में अे माय, देस में अे माय
अड़सट गधियां पलांण मोरी माय
डरप्या राजा राजवी अे माय, राजवी अे माय
डरपी टाबरियां री अे माय
सेढ़ळ धोकै म्हारै तीरथ री अे माय, तीरथ री अे माय
हाथ कुंडाळौ पग नेवर अे माय
नवनेवज कर धोकस्यां अे माय, धोकस्यां अे माय
टाबरियां नै ठंडा झोला देय मोरी माय
उदौ रै उदौ कर नीसरी अे माय, नीसरी अे माय
उदौ करी परिवार मोरी माय
उदौ रै उदौ कर नीसरी अे माय, नीसरी अे माय
उदौ संस्करता री पोळ मोरी माय

१. माता सेढ़ळ आई देस में
माता अड़सठ गधिया पलांण
म्हैं सेढ़ल रा जातीड़ा
वीरै जुगराज नै तूठी पंचफूली

बाई बारप रा जतन कराय
माता सेढ़ळ आई देस में

बीरै सिवराज नै तूठी पंचफूली
बाई राजू रा जतन कराय
माता सेढ़ळ आई देस में

शास्त्रीय विधानानुसार चैत्र के नौ दिनों में शक्ति पूजा की जाती है। इस अवसर पर स्फुट एवं कथात्मक दोनों प्रकार के गीत गाये जाते हैं। पुरुष बड़े गीतों को जागरण के नाम पर रात भर गाते हैं और स्त्रियां रातीजोगे में दोनों प्रकार के गीत गाती हैं। स्फुट गीतों में देवी की यात्रा, महत्ता और सुन्दरता का वर्णन रहता है। लंबे गीतों में देवी के बलिदान, देवी की महिमा, मंदिर की शोभा और भैरूं-लंगड़िये के पराक्रम का उल्लेख होता है। प्रबन्ध गीतों में धन्ना भगत का नाम बार बार आता रहता है। इन गीतों में ध्वजा, नारियल, सिन्दूर, माला का वर्णन भी होता है। इन में बाघ की सवारी और राक्षसों का संहार विशेष बताया गया है। शीशदान और बलिदान की कथाएं भी बहुत आती हैं। जगदेव पंवार, बाळूड़ी, दूबळी आदि शीश चढ़ाने वाले भक्त इसी समय स्मरण किये जाते हैं।

**देवी रातीजगे का एक स्फुट गीतोदाहरण —**

माता काळी सी बदळी भवांनी बीजळी चमकै अे माय
माता बीजळी चमकै भवांनी मेहलासा बरसै अे माय
माता मेहलासा बरसै भवांनी थारै ताल छिलीजै अे माय
माता ताल छिलीजै भवांनी डेडर डरपै अे माय
माता डेडर डरपै भवांनी रै मोर झिलोरै अे माय
माता मोर झिलोरै भवांनी रै चातक सुरंगा बोलै अे माय
माता चातक सुरंगा बोलै भवांनी रै कोयल कुलकै अे माय
माता कोयल कुलकै भवांनी रै जीवड़ो जातीड़ां रो हुलसै अे माय

माता परबत चढ़ती भवांनी रै चोळो चीन्हो अे माय
माता कित लख चीन्हो भवांनी कित लख रह्यो अे माय
माता नव लख रह्यो भवांनी रै दस लख चीन्हो अे माय
माता सारै री सूई भवांनी रै पाट्ट रो तागो अे माय
माता सींव लावै दरजीड़ै रो बेटो पहरै सकड़ भवांनी अे माय
माता सोवण पिलंग पालखड़ो भवांनी सोनै रा पाया अे माय
माता घड़ लावै सोनीड़ै रो बेटो पोढ़ै सकड़ भवांनी अे माय
माता पाट्ट री बेग दावण दो मखतूल री अे माय
माता बण लावै पटवारै रो बेटो पोढ़ै सकड़ भवांनी अे माय

माता म्हारी रै सोनै री छत्तर कुंण चढ़ावै अे माय
चढ़ावै रामेस्वर रौ भागीरथ पेरै सकड़ भवांनी अे माय

आगे इस देवी के गीत में नाम लेकर इसे बढ़ाया जाता है। पुरुषों के कथात्मक गीतों में बाळूड़े का गीत बड़ा मनोहर एवं मार्मिक है।

**गीत बाळूड़ौ–**

भलां म्हारा बाळा माई के जायौ इक लाल, बाळूड़ौ म्हारौ चाकरी गयौ
हां रे बाळा, गयौ मुगलकै देस, नौकरी जवेरियां लागी
हां रे बाळा माया कमाई लख चार, आ सुरता वैरण देस नै गई
भलां म्हारा बाळा पैलोड़ौ वासौ विसवावीस, दूजोड़ै वासै बहन रै गयौ
भलां म्हारा बाळा वीरै नै आवतौ देख, बहन थांरी पांणी नै चाली
भलां म्हारा बाळा दीठौ माया री कनै जोर, वीरै सूं बहनड़ जोर री मिली
भलां रे बाळा गयौ दिक्खण रै देस, बहनड़ नै आतौ कांई तौ ल्यायौ
भलां अे बाई, बहनड़ नै ल्यायौ दिखणी चीर, जीजै नै पिचरंग पागड़ी ल्यायौ
भलां अे बाई, भाणजियां नै फामड़ली चीर, भाणजड़ां मैंमद मोळिया ल्यायौ
भलां म्हारी बाई, जीजै नै मुरक्यां कांन, बहनड़ नै झबरक झूंटणा ल्यायौ
भलां म्हारा वीरा, रैज्या तू अेकण रात, भोजनियां म्हारा जीमतौ सरी
भलां रे बाळा गई मोदीकै री हाट, मोदीड़ा सीधौ तोलतौ सरी
भलां अे लिच्छू के आयौ जामण जायौ वीर, कुणां रौ सिगरथ पांवणौ आयौ
भलां रे मोदी, नीं आयौ जामण जायौ वीर, नहीं तौ सिगरथ पांवणौ आयौ
भलां म्हारा बाळा रांध्या है चावळ भात; साळौ बहनोई जीमनै रह्या
भलां रे बाळा उजळा चावळियां री खीर, मुट्ठी भर खांड घिरत लेवौ
भलां म्हारा बाळा; खूंणी में ढाळी ऊंडी खाट; ओरै में वीरा सुख भर सूवौ
भलां म्हारा सायब, तारां छाई है मांझळ रात, परण्यौड़ा म्हारी अरज सुणौ
भलां म्हारा परण्या वीरै नै लेवां आपां मार, तौ माया आखी आपणै रैवै
भलां म्हारा परण्या माया है सात हजार, जकां नै दुनियां ब्याज भरै
भलां अे रंडी, जूत लगाऊं दोय चार, कुळ में बहनोई कुण तौ कवै
भलां म्हारा देवर, वीरै नै लेवां आपां मार, तौ सारौ धन आपणै रैवै
भलां म्हारा बाळा देवरियै पकड़्या दोनूं हाथ, लिच्छूड़ी छाती गोडौ धरयौ
भलां म्हारी बहनड़, अबकै तू जीवतौ छोड, ओ सारौ धन तनै ही दियौ
भलां म्हारा बाळा देवरियै पकड़्या दोनूं हाथ लिच्छूड़ी माथौ काट तौ लियौ
भलां रे बाळा धड़ तौ नाखी है कूवै मांय, अर माया माथौ कोठी में धरयौ
भलां म्हारा बाळा मूवै नै हुग्या दिन चार, मायड़ रै बाळौ सपनै गयौ
भलां म्हारी माता मूवै नै हुग्या दिन चार, बाळूड़ौ थांरौ मार तौ दियौ
भलां रे सपना पड़ज्यौ नीं आळ जंजाळ, बाळूड़ौ मेरौ चाकरी गयौ
भलां म्हारी माता नहीं बहनोई जी नै दोस, जायोड़ी तेरी करम करया
भलां म्हारी माता, धड़ तौ नाखी है कूवै मांय, पण माया माथौ कोठी में धरयौ

भलां ऐ माता हाथ लीनी है तिरसूळ, रीसाळू मायड़ मदा तो चढ़ी
भलां मेरी बेटी, आयो नीं जामण जायो वीर, आयोड़ो भाई कुनीनैं गयो
भलां म्हारी माता आयो हो जामण जायो वीर, सौदागर बाळो पाछो ही गयो
भलां म्हारी बेटी खोलो नीं सजड़ किवाड़, कोठी में मेरो भरम गयो
भलां ऐ माता, ऐ खोल्या सजड़ किवाड़, मायड़ नै माथो हंसतो मिल्यो
भलां ऐ बेटी, थारी हत्यारी पापण रांड, बाळूड़ो मेरो मार तो लियो
भलां ऐ माता कुवै सूं धड़ लीनी काढ़, माथो धड़ दोनूं जोड़नै दिया
भलां म्हारी माता मिळग्या झट भोळा सिभू नाथ, बाळूड़ो सट अमर कियो
भलां म्हारा बाळा काळी जोगण रो उपदेस, मा, बेटो दोनूं गांव नै गया
भलां म्हारी माता, नहीं बहनड़ नै देवूं दोस, लिख्योड़ा लेख कदै ना टळै

वालूड़ा नौकरी से धन कमा कर वापिस घर लौटता है। रास्ते में बहिन के यहां ठहरता है। बहिन अपने भाई को देवर की सहायता लेकर मार डालती है। उसका सिर अपनी कोठी में छिपाकर, धड़ [ शरीर ] कुए में डाल देती है। तथा सारा धन हजम कर जाती है। मगर देवी इस घटना को प्रकट करके वालूड़े को पुनः प्राणदान देती है। इस कथा का वालूड़े के गीत में वर्णन है। विशेष कारणों से मरे हुए अनेक सेवकों को पुनः जीवन दान देने के कथात्मक अगणित गीत मिलते हैं। ऐसे चमत्कारिक गीतों में वादशाह की कैद से देवी द्वारा मुक्त किये जाने के कुछ गीत भी मिलते है। थोड़ा दूसरा उदाहरण देखिये—

कुळ छत्री राजा भवीचन्द राजा, कुळ छेत्र में नहांण कियो
जागो सूंवै चोक वाळी, तेरै भवन में उजियाळो
गढ़ दिलड़ी सूं चढ़ियो है मुगल को, भवीचन्द नै कैद करावै।
हाथां तो पगां में बीरै बेड़ी घलाई, गळै बिच तोप जड़ायी
जागो सूंवै चोक वाळी तेरै भवन उजियाळो।
काळा पाड़ां सूं माजी सिंह पलांणै अर भगतां री मदा पधारै।
सिंह चढ़ी माता हाकळ मारै मे तो भवीचंद बारै आवै
हाथां पगां री बेड़ी कटाई, गळ सूं तोप कढ़ाई
जागो सूंवै चोक वाळी तेरै भवन में उजियाळो।
पकड़ पछाड़चो तेरे वादसाह नै औ हुरमां अल्ला जपै
जागो सूंवै चोक वाळी तेरे भवन में उजियाळो।

एक राजा को मुगल बादशाह ने कैद कर लिया। तब राजा ने देवी का स्मरण किया। देवी जेल के द्वार खोल कर भक्त को मुक्त कर देती है। बादशाह और उसकी हुरमें घबराकर देवी की शरण में आते हैं। इस तरह के चमत्कारिक गीत काफी मिलते हैं। उक्त दोनों गीत भोपे माता जी के जागरण में गाते हैं।

कथात्मक गीतों में पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों के द्वारा गाये जाने वाले गीत अधिक हैं। इनमें सहसण माता और जीण माता के गीतों की कथा भी बड़ी अमर

एवं आदर्श है। गीत सैंसण माता का —

उत्तर दीखण सूं दोय मुनिवर आया हो, आय उतरिया हरियै बड़ तळै
ढूंढ़त ढूंढ़त संतां नगर ढिढ़ौळचौ सैंसण माता रौ बतावौ घर किस्यौ
ऊंची सी मेड़ी माता अजब झरोखा, केळ झबरकौ माता रै बारणै
म्हारा सासूजी ओ साधां रै पधारिया, मुनिवर गोचरी पधारिया जी
सीरौ बेरायौ माता सावू वैराया, मोदकिया वैराया बळ भाव सूं जी,
लाडू वैराया माता जळेवी वेराई, घेवर वैराया बळ भाव सूं जी।
दाल वेराई माता चावळ वैराया, घीव वैराया बळ भाव सूं जी।
साग वैराया माता फलका वैराया, पापड़ वैराया बळ भाव सूं जी
ओगा वैराया माता पातरा वैराया, टोपसियां वैराई बळ भाव सूं जी।
सुण सुण अे म्हारी लाल पाड़ौसण, म्हारी सासूजी नै मत कहियौ जी
गून्द-गिरी रौ इक लाडू देस्यूं, भळे कसूंबा कांचळी जी
गूंद-गिरी रौ लाडू नदी ववाडूं, कांचळी फाड़ धजा करावूं जी
म्हांरी जीभ बाई लर-लर चालै जी, कद थारी सासू आवै अर म्हैं कहूं
हमैं म्हारी सासूजी घरां पधारिया, पाड़ौसण दौड़ सामी गई जी
सुण-सुण अे म्हारी लाल पाड़ौसण, थारी बहू साध वैराइया जी
देई ना धोक्या देवता ना धोक्या, सैं सूं पैल्या साध वैराइया जी
उठौ वेटा हठीसिंह सपूत म्हारा, वेगी तौ काढ़ौ घर री कुळ बहू जी
कांई रै विगाड़ियौ माता कांई रै उजाड़चौ, किण विध काढ़ौ घर री कुळ बहू जी
सारौ विगाड़चौ वेटा सारौ ही उजाड़चौ, सारा सूं पैल्यां साध वैराइया जी
काळा वळदां सूं रथ जुड़वायौ, काळा वसतर पैराइया जी
उठौ वेटा सिवकरण उठौ वेटा देवकरण, थारी दादी देसूंठौ दे दियौ जी
पीवर ना छोडी वांनै सासरै ना छोडी, अन्न रोही में छोडचा अेकला जी
सिवकरण बेटा नै भूख लग आई, देवकरण तौ तिसाइयौ जी
सूकी तळायां दूध भर आयौ, सूका रूंखां रै फळ हुया जी
हमैं म्हारा सासूजी रसोयां पधारिया, रसोयां रा थांभा रतन जड़चा जी
सीरौ संभाळचौ दाळ भात संभाळचा, सारी तेवड़ दूणी डोढ़ी हो रही जी
उठौ वेटा हठीसिंह रथ जोड़ावौ, वेगी तौ ल्यावौ घर री कुळ बहू जी
बहू बिना म्हारौ आंगणियौ अडोळौ, पोता बिना वाखळ विरंगी जी
धोळै वैलां रौ रथ ले पौंच्या, थांनै थारी सासू चेतै करचा जी
अौ लेवौ देवकरण अौ लेवौ सिवकरण, म्हे नहीं आवां थारै बारणै जी
पाट्ट पहरतां सूती पंहरस्यां, भळै नहीं आवां थांरै बारणै जी
साबती खांवता आधी खास्यां, भळै नहीं आवां थांरै बारणै जी
सतरंज जास्यां माता सैंसण कुवास्यां, कुळ में नांवौ वधारस्यां जी
वेलां चोलां पख, तप बळ देस्यां, महीणांळा मोख पुगावस्यां जी

साधुओं की सारी चीजें सैंसण माता नै बैरादी, मगर ये सब बातें पड़ौ -

सिन के नजर में आ गई। लाख प्रलोभन देने पर भी पड़ौसिन ने उसकी सास से साधुओं के परोसने की सारी बात कह डाली। सासू ने अपने बेटे से शिकायत की। और बहू को घर से निकालकर बाहर छोड़ आने की बात कही। बेटे को वही करना पड़ा। न पीहर न सासरे, जंगल के अन्दर जाकर सैंसण माता को छोड़ा। वहां उसके पुत्र देवकरण शिवकरण को भूख प्यास लगी। सत के कारण पेड़ पौधे फूल गये। पीछे सासू के भंडार भी भर गये। अब तो सैंसण माता को वापिस घर बुलाया गया। किन्तु सैंसण माता ने कहा –

ढोलियै पोढ़तां धरती पर पोढ़सां, भळै नहीं आवां थारै बारणै जी।

सैंसण तपस्या के कारण माता कहलाई। जैन धर्म के तेरा - पंथी सम्प्रदाय में सैंसण माता की भारी मान्यता है। जैन मंदिरों में प्राय: सैंसण माता की मूर्ति स्थापित होती है। श्रावकों में वास [उपवास], दो दिन, तीन दिन, पंचोला एवं अठाई तथा क्रम से महीने भर तक निराहार तपस्या करने वालों को सैंसण माता ही बल देती है, ऐसी उनके धर्म में गाढ़ी धारणाएं हैं। इन उपवास रखने वालों की जब तक तपस्या चलती हैं; उनके घर रात्रि को अन्य गीतों के साथ 'सैंसण माता' का उक्त गीत भी गाया जाता है। अंत में तपस्या पूर्ति के दिन [पारणा करने दिन] यही गीत गाती हुई महिलाएं तपस्या करने वालों को माता के मंदिर में ले जाती हैं। इसकी भांति एक जीण माता भी भावज द्वारा पीड़ित होकर पहाड़ों की गुफाओं में जाकर तपस्या के द्वारा प्रसिद्ध देवी हुई है। जीण का भाई पहाड़ों में मनाने जाता है, तब बहिन कहती है –

हरसा भाई म्हारा रे सिखर आयोड़ो रे सूरज मुड़ चले
समय भी गयोड़ो मुड़ आय, जामण रा जाया जीण आयोड़ी रे पाछी ना मुड़ै।

इस गीत का कुछ भाग राजस्थान भारती भाग एक अंक १ में और पूरा गीत मरुभारती वर्ष १० अंक दो में छपा है।

तपस्या गीतों की भांति शील और साहस के कथात्मक गीत भी राजस्थानी लोक साहित्य की जान है। सुपियार दे, हंजर, बेना बाई, चंद्रावळी, निहालदे, जसमल, सजनां जतणी, उदली भीलणी आदि के गीत प्रसिद्ध कथानक हैं। इन गीतों की नायिकाओं ने अपनी आन पर हंसते हंसते मृत्यु का आलिंगन किया है। ऐसी इनकी करुण कथाएं हैं। तभी तो जनता इनके गीत गाती है। नारी साहसोदधि में पातिव्रत्य धर्म की हिलोरें बड़े वेग से प्रवाहित होती हैं। उनकी भाव लहरियां दृढ़ता, सबलता और बड़े धैर्य के साथ तरंगित होती हैं, जिनमें अनेक राजा महाराजाओं की लोलुपता विलीन हुई है। ऐसी ऐसी सती नारियां अपने पति के समक्ष राजा ही क्या सुर तक का तिरस्कार कर चुकी हैं। वे अपने स्वामी के सामने

किसी को कुछ भी नहीं मानती। घर, खेत और पशु सब सराहने योग्य हैं और उन सब पर उसे अभिमान है। अपनी वस्तुओं के आगे वह दूसरों की धन-संपत्ति और रूप-यौवन को तृणवत् समझती है। इन गीतों में नारी का चरित्र कठिन परिश्रम करके अपने आत्मबल द्वारा औरों के ऐश्वर्य को सहज ही ठुकरा देता है।

देखिये एक जसमल का गीत—

राजाजी तौ कागद मोकळ्या अे
जसमल झिलती जोधांणै वेगी आव
प्यारी म्हांनै लागौ ओडणी अे
जसमल थां पर रीझ्यौ राव, राव खंगार

बसवांनै देस्यां अे जसमल धोरियौ अे
जसमल खिणवानै देस्यां समंद तळाव
जिमवानै देस्यां अे जसमल बाजरी अे
जसमल दुयवानै देस्यां धोळी गाय

ओड खोदै ओडणी ढोवै अे
जसमल झूलरिया तौ बांधै धोळी पाळ
थोड़ी थोड़ी ढोवौ अे जसमल ढोकरी अे
जसमल पतळी कमर बळ खाय

राजाजी तौ बैठा है पाळ तळाव री अे
जसमल चुग चुग कांकरड़ी सी वाय
मतना वावौ राजाजी कांकरी ओ
सांमी राजा देखै म्हारा देवर जेठ
अकल अलूंणा राजवी ओ
ठरक्योड़ा ठाकर भूल्यौ भूल्यौ राव खगार

किसड़ै उंण्यारै थारौ घर धणी अे
जसमल किसड़ै उंण्यारै देवर जेठ
सांवळी सूरत म्हारौ घर धणी ओ
सांमी राजा लाल दुमालै देवर जेठ

कवै तौ मराद्यूं थारौ घर धणी अे
जसमल कवै तौ मराद्यूं देवर जेठ
मारूजी मरायै बाजूं रांडड़ी ओ
सांमी राजा देवर जेठां सूं हुवै कुनांव

राजाजी बुलावै अे जसमल ओडणी अे
जसमल महल जोवण म्हारा आव
कांई तौ जोवां थांरै महलां रौ ओ
भूल्या राजा म्हांनै म्हारी सरवयां रौ कोड

राजाजी बुलावै अे जसमल ओडणी अे
तनक मिजाजण कंवर जोवण म्हारा आव
कांई तो जोवांला थारै कंवरां री ओ
भोळा भूपत म्हांनै म्हारै ओडड़ियां री कोड

राजाजी बुलावै अे जसमल ओडणी अे
ऊजळदंती राणियां जोवण म्हांरी आव
कांई तो जोवांला थांरी राणियां ओ
कांमी राजा म्हांनै म्हांरा ओडणियां री कोड

राजाजी बुलावै अे जसमल ओडणी अे
रेसम रंजी घोड़लिया जोवण म्हारा आव
कांई तो जोवांला थांरा घोड़ला ओ
पापी राजा म्हांनै म्हारै रासविदां री कोड

ओडणियां लदी है सूंई सांझ री ओ
कुबधी राजा ओड लदया है ढळती रात
काग पड़ै कुतड़ा भुसै ओ

जुलमी राजा ओड ऊंचाळी घाल्यां जाय
इसड़ी जै जांणतो जसमल ओडणी अे
केसर वरणी डेरा थांरा देवतो लुटाय

तूं म्हारा घोरिया सोभागियो रे
धोळा धोरा थां पर लोटी, जसां दिन चार
तूं म्हारी सिलड़ी सोभागणी अे
पक्की सिलड़ी थां पर धोया जसमां पांव
तूं म्हारी कुतड़ी सोभागणी अे
सूधी सिवदी जसमल राळया तनै टूक

सौ घोड़ा सौ हाथियां ओ
टरकयोड़ो राजा फौज वणायर चढ़ियो वार
कांकड़ जावतां नरपत नावड़या ओ
वगनै राजा जसमां रा पकड़या दोनूं हाथ

म्हूं तूं राजाजी थारी धीवड़ी ओ
बावल राजा थें म्हारा जळहर जामी बाप
मरण मारण नै मच गई ओ
कोपी नारी हाथां में भांप दुधार

जलमी ही रंग महल में ओ
बावल राजा दीनी मनै संमदरियै तिराय
तू म्हारी धरती देई बराड़ी अे

धीवड़ली नैं बोल्यौ भारी पाप
सैं घोड़ै गडणौ चावूं अे
भोमी माता किसड़ै मुख जाऊं राव खंगार

[राजा के पद में 'प्यारी म्हांनै लागौ ओडणी अे' और ओडणी के पद में ठरक्योड़ा राजा भूल्यौ भूल्यौ राव खंगार' के वाक्य बार बार दुहराये जाते हैं]

गीत क्या है ? गीता के अट्ठारह अध्यायों का सार है। सुख सम्पत्ति में शील - संयम का पालन करना कोई बड़ी बात नहीं, परन्तु दुर्बल परिस्थिति में उसकी रक्षा करना बड़ा कठिन कार्य है। जसमा के उज्जवल विचारों से राजा का हृदय साफ हो गया। उसने फौज को घर वापिस लौटाकर स्वयं ने वहीं जीवित समाधि ले ली। राजस्थान में मांगलिक अवसरों पर यह शिक्षाप्रद गीत गाया जाता है। ऐसा दूसरा गीत कलाळी का प्रस्तुत किया जा रहा है:

**गीत कलाळी—**

चांदड़लो भंवर जी चढ़चौ गिगनार, हां ओ भंवर जी
कोई किरत्यां ढळ आई, गढ़ रै कांगरै जी राज

सूत्या पन्ना मारू सुख भर नींद, हां ओ भंवर जी
कोई सुपनै में दीखी, नार कलाळ री जी राज
चढ़िया सेळा मारू, ढळती मांझल रात हां ओ मदछकिया जी
कोई दिन तौ उगायौ कलाळी रै देस में जी राज

बूझ्यौ पन्ना मारू गायां रा ओ गुवाळ, हां ओ भायेलां रे
म्हांनै देस बताओ असल कलाळ रौ जी राज
बावों कंवरसा जावै जैसलमेर हां ओ मदछकिया जी
थांरै जीवणौ तौ जासी देस-कलाळ रै जी राज

बूझ्यौ भंवर माळीड़ै री पूत हां ओ माळीका जी
म्हांनै बाग बतादयौ असल कलाळ री जी राज
यो ही छै भंवर जी कलाळी रौ बाग, हां ओ बादीला जी
कोई आंबा तौ पाक्या नींबू रस भरचा जी राज

बूझी पन्ना मारू पांणी री पणिहार, हां ओ सहेल्यां जी
म्हांनै पोळ बताओ असल कलाळ री जी राज
सूरज सांमी कलाळी री पोळ हां ओ मदछकिया जी
है केळ झबरखौ कलाळी रै बारणै जी राज

पोळीड़ा रे भाई पोल तौ उघाड़ हां ओ पोळीड़ा जी
कोई बारै तौ ऊभा सिगरथ पांवणा जी राज
पोळ खुलण रौ प्यारा ज़ी दीखै नाहीं जोग, हां ओ भंवर जी
खुद पोळघां में सूतौ पूत कलाळ रौ जी राज

मोनी ले कलाळी प्यारी सजड़ किवाड़ हां ओ कलाळी जी
थांरे बाहर तो ऊभो है बेटो राव रो जी राज
होळे भंवर जी धीमा मधरा बोल, हां ओ मदछकिया जी
कोई पोळ्यां में सुसरो जी सूत्या सांभळे जी राज
सुसरे जी नै बकसावां कलाळी गांवड़ला दो चार, हां ओ नखराळी जी
कोई अेक दिल्ली दूजो आगरो जी राज

घुड़ला भंवर जी पाछा थांरा फेर हां ओ बादीला जी
म्हारो आंगण तो फूटे है जड़ियो काच रो जी राज
आंगण ओ कलाळी देऊं रतन जड़ाय, हां ओ कलाळी जी
आगे बारणा ढुळादयूं जाभा हींगळू जी राज

होळा भंवर जी धीमा मधरा जी बोल, हां ओ मदछकिया जी
कोई सेज्यां में सूत्यो पूत कलाळ रो जी राज
थांरे अे भंवर नै देऊं दोय नारी परणाय, हां ओ कलाळी जी
कोई अेक गोरी दूजी सांवळी जी राज

थे छो कलाळी रांणी इधक सरूप, हां ओ मतवाळी जी
थांनै घाल तो पटां में प्यारी ले चढूं जी राज
पटां में पन्ना मारू तेल फुलेल हां ओ रंग रसिया जी
कोई नार पराई संग में ना चलै जी राज

थे छो कलाळी प्यारी इधक सरूप, हां ओ कलाळी जी
थांनै घाल नैणां में प्यारी ले चलूं जी राज
नैणां में बादीला सुरमैं री रेख, हां ओ बिलाला जी
कोई नार बिरांणी थांरो जीव क्यूं डुळै जी राज

दीसो कलाळी घण इधक सरूप, हां ओ मांनेतण जी
थांनै पहर गळै में प्यारी ले चढूं जी राज
गळै में छैला मारू कंठी डोरा पैर, हां ओ भंवर जी
कोई नार पराई थांरे संग ना चलै जी राज

थे छो कलाळी प्यारी घणी ओ सरूप, हां ओ कलाळी जी
कोई घाल डबी में थांनै ले चलूं जी राज
डबी में भंवर जी रुपिया मोहरां घाल, हां ओ परदेसी जी
कोई नार पराई थांरे साथै ना चलै जी राज

थे छो कलाळी प्यारी इधक सरूप, हां ओ मिजाजण जी
थांनै बांध कड़चां में साथै ले चलूं जी राज
कड़चां में कंवर जी राखो भंवर कटार, हां ओ बिलाला जी
कोई नार छैलां री थांरे संग ना बंधै जी राज
दीसो कलाळी म्हांनै घणी ओ सरूप, हां ओ मगेजण जी
कोई घाल पगां में थांनै ले चलूं जी राज

पगां में पातलिया ल्यौ मोचड़ल्यां पैरं, हां ओ नादीदा जी
थांनै नार पराई हरगज ना मिलै जी राज

कैसा उपयुक्त उत्तर है? राजकुमार का सारा नशा उतर जात है और वह सीधा अपने घर का रास्ता ले लेता है।

राजस्थानी स्त्रियों के गीत, लोक साहित्य की अमूल्य संपत्ति है। उनकी संपत्ति पुरुषों के गीतों की अपेक्षा काफी विशाल है। जन्म, विवाह, व्रत, त्यौहार और अनुष्ठानिक गीतों के अतिरिक्त जिन अनेक कथानकों के प्रवेश इन गीतों में पाये जाते हैं वे उन्हीं के [स्त्रियों के] जीवन से अवतरित हुए हैं। विशेष पात्रों के माध्यम से स्त्रियां अपने वर्ग की घटानएं गुंफित कर लेती हैं। अपने सजातीय हृदय की उथल-पुथल, सुख-दुख, संयोग-वियोग आदि भावनायें भिन्न भिन्न स्थानों पर गीतों के रूप में व्यक्त कर देती हैं। इन गीतों में भव्य भावों का अशेष भंडार भरा रहता है।

नारी जाति की विराट आत्मानुभूति गीतों की प्रत्येक कड़ी पर जड़ी हुई है। इनके पावन मन की महानता जीवन क्षेत्र के पग पग पर जागृत है। बालक के लिए मां की सुमधुर लोरियां, प्रियतम के लिए विरह में तड़पने वाली नववधू की तड़पन, विधवा की कसक, कन्या का हास्य, झूले की बहार, पति पत्नी के मिलन विरह की कथा, उलाहने, पहेलियां आदि मानव जीवन से एकात्म हैं। उनके हृदय से निकल कर बाल विवाह, वृद्ध विवाह एवं अनमेल विवाह के सरलोद्-गार भी अपने विवेकपूर्ण परिणाम तक पहुंच गये हैं। इनकी रागात्मक व्यंजना सम्पूर्ण कलाओं में प्रकट होकर लोक प्रिय बन गयी है। अतः मैं दो छोटे कंत विषयक लोक गीत आपके सामने प्रस्तुत करता हूं। ये जन-जन में प्रचलित एवं अनुभूत्यात्मक अभिव्यंजना से ओत-प्रोत हैं और जगह जगह अलग अलग नामों से मुखरित होते हैं। पहिले एक दुलजी नाम का बाल-विवाह विषयक गीत लिख रहा हूं।

इस बाल-विवाह की कुरीति के कारण लोक गीतों में पति को पत्नी द्वारा शिशु की तरह हुलराया - दुलराया जाता है। दुलजी गीत में बाल-विवाह प्रथा की खिल्ली एवं उपहास दर्शनीय है, ऐसे गीत जंवाई के लाड़-प्यार के लिए गाये जाने वाले गीतों में शुमार किये जाते हैं। वाकी शील और साहस के गीतों में भी ये गीत गिने जा सकते हैं।

**गीत दुलजी—**

दुलजी छोटौ सौ, छोटौ म्हारा स्यांणा रे छोटौ सौ
वड़लै रा पांन वड़ावड़ बोल्या, दुलजी नै मंड्यौ हिंडोळी रे; दुलजी छोटौ सौ
बड़लै रै डाळै झोटा लेवै, रेसम री तणियां रौ हींडौ मांड्यौ रे

बाट बहंता राह बटाउड़ा, दुलजी नै झोटी देई रे
कांई लागै थांरै भाई भतीजो, कांई थारै छोटोड़ो देवर रे
ना म्हांरै लागै भाई भतीजो, ना म्हारै छोटोड़ो देवर रे
म्हारै बाबल ओ वर हेरयो, वेलण सूं वर छोटो रे
सासूजी रो जायो नणद बाई रो वीरो, म्हां सुगणी रो ढोलो रे

आधी आधी रात पहर रो तड़को, दुलजी मांगै दही रोटी रे
सासूजी सूता बाईसा सूता, कठै सूं लावूं दही रोटी रे
सासूजी म्हांरा सूता के जागो, बेटो थांरो मांगै दही रोटी रे
छींकै पड़ियो दही रो कुलड़ियो, चूलै पड़ची आधी रोटी रे

आधी आधी रात पहर रो तड़को, कन्दोई हाट्यां खोली रे
म्हांनै लाडू म्हांरी बाईसा नै जळेबी, [म्हांरै] दुलजी नै घेवर छंटाई रे
आधी-आधी रात पहर रो तड़को, सोनीड़ै हाट वखेरी रे
म्हांनै नाथ, बाईसा नै तिमणियो, [म्हांरै] दुलजी नै डोरो घड़लाई रे

आधी-आधी रात पहर रो तड़को, म्हारै दरजीड़ै हाट वखेरी रे
म्हांनै अंगियां बाईसा नै कांचळी, [म्हारै] दुलजी नै चोळो सींव लाई रे
छोटो छोटो मत कोई कैज्यो, छोटकियो गजब गुदारै रे
आधी आधी रात पहर रो तड़को, मोढ़ीड़ै हाट वखेरी रे
म्हांनै चूंदड़ी बाईसा नै घाघरो, दुलजी नै पेचो रंग लाई रे
छोटो छोटो मत कोई कैज्यो, छोटकियो लूंगां रो वोपारी रे

पति बच्चा है, दाम्पत्य जीवन की बातें वह क्या जाने? परन्तु उसकी युवा स्त्री बड़ी मतवाली है। वह अपनी खिन्नता-प्रसन्नता को रोकने में असमर्थ होकर अपार हृदय-वेदना को उल्लास मुस्कराहट में परिवर्तित कर देती है। वह अपने छोटे पति के लिए छोटी गुडिया जैसी वहू भी व्याह देने की किसी संबंधी से प्रार्थना करती है —

आधी आधी रात पहर रो तड़को, सगै व्याही हाट वखेरी रे
म्हांनै सोक म्हांरी बाईसा नै भाभी, दुलजी नै छोटी लाडी लाई रे
छोटो छोटो मत कोई कैज्यो, छोटकियो दो-दो नारयां राखै रे

[इस गीत की प्रत्येक पंक्ति के बाद 'दुलजी छोटो सो' का पुनरावर्तन होता है।]

इस गीत में नैराश्य विहीन हृदय को वेधकर विरह की मूक पुकार, अनोखी मखौलबाजी के साथ प्रतिध्वनित होती है। पति के छोटे होने से थोड़े दिनों के लिए अभाव होता है। वह अभाव मीठी आशा एवं अनुपम उम्मीद के सहारे पलता है। वह अल्प समयोपरांत नारी के मनोमालिन्य को अपने यौवन की प्रबल धारा में बहाकर प्रियतम में एकाकार कर देता है, अतः पति की लघु वय

के साथ भी चल पड़ी हैं । जैसे– डेढ़ां री अर भेड़ां री आजकलै चढ़ियोड़ी है । [वर्तमान उन्नति] १. आसंगाई ढेढ़णी बिलोवणै में पग देवै २. डेढ़ा ढळकौ [नवीन कार्यों में उत्सुकता] ३. डेढ़णी वाळौ जोबन [अपने को प्रकट करना ४. जात री डेढ़णी भींटोड़ौ भावै कोनीं ५. के थोरी कौ गायबौ ? [थोरी का क्या गाना] ६. के साटिये री साख [साटिये का क्या प्रमाण] । ७. डूंमा रौ सौ डेरौ [ अस्त व्यस्त वस्तुएं ] ८. सैंसी रौ सौ सांगौ [ गंदगी ] ९. भंगी रा सा लच्छ [अनुपयुक्त पहनाव] डूंम और सैंसी की बात बात में कहावतें वोली जाती है । जैसे—

पिलंग निवारां पोढ़ती , खटरस भोजन खाय ।
रांणी वणगी डूमणी , पण तासीर न जाय ।।

गांव बळै अर डूम तींवारी मांगै

क. अधिक खाने के समय कहे– डूम है के ? ख. स्वादिष्ट खाने के समय कहे-- डूम है के ? ग. अधिक सोने के समय कहे– डूम है के ? घ. देरी से उठने पर और च. जाड़ा लगने पर कहे – डूम है के ? छ. वेकार रहने पर कहे – डूम है के ? ज. किसी चीज मांगने पर कहे– डूम है के ? झ. डूमड़ा गांव छोड , के उठा रे छोरा होकौ । स्नान न करने पर कहे–सैंसी है के ? ट. हाथ न धोने पर कहे: सैंसी है के ? ठ. मैला रहने पर कहे– सैंसी है के ? ड. अणभणिया भील मन जाण्या पलांणै । अशिक्षित भीलों से स्वेच्छा पूर्वक काम लिया जाता है । पिछड़ी जाति के पेशेवर लोक १. आंख मीणे री सी [डकैतों की सी खूंखार आंखें] २. ल्होसकौ बावरी रौ सौ [बड़ा साफा] ३. लड़ाई ढेढ़ा-थोरचां री सी [ असभ्य बोली] ४. घाघरौ गूजरी रौ सौ [मोटौ] ५. धोबी री सी मोगरी [छोटौ एवं गोल औरत] ६. माली चाहै बरसता [पानी का इच्छुक] ७. नाई री नौ पांसळी [चतुर] ८. नौ नाई पौण लुगाई [दुर्बल] ९. भाव कूंण बधायौ ? के गरीब [गरीव को पैसों के लिए अनाज सस्ता देना पड़ा] १०. भाव कूंण घटायौ ? गरीब [गरीब को पेट के लिए अनाज महंगा भी लेना पड़ा] ११. गरीब का सैंग गुण गळ जावै [ गरीब के गुणों की कदर नहीं होती ] १२. नट बुद्धि आ जाय, जट बुद्धी नीं आवै [नट बुद्धि से जट बुद्धि जबरदस्त] १३. दर्जी कहता है– ज़ींणा जीतै सींणा [जीवन पर्यन्त सीना] १४. ओ गोलौ ! ओ गोलौ कहे– गोलौ थारौ बाप । [कम असल जाति] १५. खातण क्यूं बळीते नै जाय ? [खाती की स्त्री को ईंधन लाने की क्या जरूरत] १६. तेली रा तेरह मर जाय [हठ धर्मी] १७. गाडिये बळद रै गुळां री के अेब ? [साधारण व्यक्ति के लिए कोई काम अशोभनीय नहीं] १८. गदड़ी सांगण आथर दूजौ । [मनुष्य वही , पहनाव दूसरा १९. चाचेदी धी , शक्कर विच घी । [चाचे की लड़की से मुसल-

मानो में अच्छी शादी गिनी जाती है] २०. मियां है जठै फजीती घणी [एक लोक कथा] २१. भील रै कांई ढील। [कार्य तत्पर] २२. तेलो किंकौ वेली। [तेली किसी का मित्र नहीं] २४. खत्री कींरै मित्री। [खत्री किसके मित्र होते हैं] २५. नाई वात गमाई। [चुगलखोर नाई] २६. जाट आगड़ा थाट। [हल चलाने वाला] २७. तेल जळै दरवार रौ, नाई रौ के जाय। २८. धाणका मां का न भांण का [धांणके किसी के सज्जन नहीं] २९. लोह जांणै लुहार जांणै, खाती री वलाय जांणै। [सबसे अलग] ३०. सौ सुनार री अेक लुहार री। ३१. सुनार मां री हांचळ [स्तन] ही नीं छोड़ै [वीच में उड़ा खाना]

**तुलनात्मक कहावतें [जातियों की]** — १. चिकटी चमार बंकौ, मूढ़ बंकौ वांणियौ, खोट में सुनार वंकौ, कुवध वंकौ कांणियौ।

२. छोडा छोलण वूंट उखाड़ण, थपथपियौ अर नाई, इतरा चेला मत करौ गुरूजी कुवद करैला काई।

**जाट** — मारवाड़ की प्राचीन संस्कृति में जाट का महत्वपूर्ण स्थान रहा है। लोक मानस ने उसकी खूब खबर ली है। जाट पर यहां पर्याप्त उक्तियां पाई जाती हैं। सरल स्वभाव और अजीव अक्खड़ता के साथ उसकी हाजिर जवाबी तथा मसखरापन प्रसिद्ध है। स्थानाभाव के कारण इस जाति की कहावतों के दो चार नवीन उदाहरण आपके सामने रखे जा रहे हैं – एक नट पानी का घी बनाकर लोगों से कह रहा था – यह घी है। यह सारे पदार्थों को स्वादिष्ट वना देता है। इस पर जाट तुरन्त कह उठता है। 'तम्वाखू वणाय ले' [तो फिर तम्वाखू को सुधारा जाय – ] वस हंसने लगते हैं। नट लज्जित हो जाता है। तब से कहावत चली है – जट बुद्धि नीं आवै। १. किसी ने पूछा – चौधरी गंगाजी देखी, वोल्यौ – खोदी किसै कुतके सूं ही ? २. जाट आगड़ा थाट, भण्यौ जाट खुदा वरौवर ३. जाट जंगळ ना छेड़िये, हाटां वीच किराड़, आठ फिरंगी नौ गोरा, लड़ै जाट रा दो छोरा ४. लोटियौ जाट करणियौ मेणौ अकल रौ उस्ताद ५. आसोजां रा तपिया तावड़ा, जोगी हुग्या जाट। क. जाट जंवाई भाणज्या, रैवारी सुनार ६. जाट री वेटी काकीजी री आंण ७. जाट आवै जट्टण, दो रोटी चट्टण। आज इस जाति का यहां आर्थिक, सामाजिक एवं राजनैतिक पथ उज्ज-वल है।

**वांणिया** — जाति संवंधी कहावतों में सवसे अधिक वनिया जाति की कहावतें प्रचलित हैं। उनकी कुछ आधुनिक कहावतें देखें –

१. रांणियां रै जायेड़ा सूं वांणियां विसेस है।

२. गांव विगाड़्यौ वांणिया, खेत विगाड़्यौ सिणियां, रियौ खियौ वांमणिया।

३. रूठियोड़ा भोपाळ के तूठा वांणिया, जेबां घाल्या हाथ जदे म्हा जांणिया ।
४. बांण्या तेरी बांण, कोई नर जांणै नहीं ।
पांणी पियै छांण, लोही अण छांण्यौ पीवै ॥
५. वनिक पुत्र कागद लिखै, कानां मात न देय ।
हींग मिरच जीरौ लिखै, हुंग मर जर कर देय ॥
६. बांणिया मीत न वैस्या सती, सांच नै बोलै अेक रती ।
७. जांण मारै बांणियौ, पीछांण मारै जाट ।
८. और मंत्री सब कीजियै अेक न कीजियै बांणियौ ।
९. खड़ौ बांणियौ पड़ै समांन, पड़्यौ बांणियौ मरै समांन ।
१०. घरां बुलावै, मीठौ बोलै, करै मन रा जांणिया ।
११. धनवन्ती रौ कांटौ — धनवन्ती रै कांटौ लाग्यौ सार करै सब कोई ।
निरधनियौ डूंगर सूं पड़ग्यौ खबर न लेवै कोई ।

**राजपूत** — राजस्थान की यह जाति अपनी शूरवीरता के लिए प्रसिद्ध है । इसने लोक की पूरी प्रतिपालना की है । अच्छे राजा के राज्य में प्रजा चैन की बंशी बजाती है । १. राजा राज प्रजा चैन २. रणखेती रजपूत री ३. राजपूत री जात जमी ४. रजपूत नै रेकारै री गाळ । ५. रजपूती रही नहीं, पूगी संमदरां पार ६. रजपूतो धोरां में रळगी, ऊपर रळगी रेत ७. राजा मांनै सौ रांणी, बाकी भरौ पांणी । रजपूतां रौ रांम नीसरग्यौ है तज्या राजा जोगी अगन जळ ।

**बांमण** — राजस्थानी कहावतों में बांमण की नूंता वृत्ति, भिक्षा वृत्ति, पाप पूर्ति, दान इच्छा, मूर्खता आदि की भरमार है । इनकी कहावतें सुनकर कान बंद करने पड़ते हैं :

१. अेक नूतै में बांमण री नाड़ कट जावै २. बांमण रीझै लाडुआं ३. बांमण राजी जीमण में ४. बांमण बारह मन खांणै वाळौ । ५. नूंत्यौ बांमण रीस करै । संस्कृत के नाटकों में बामण को जहां कहीं भी विदूषक बनाया गया है, वहां उसकी मिष्ठान्न प्रियता की हंसी उड़ी है ।

**ब्राह्मण के लिए हीन वृत्ति वाली कहावतें** — १. काळ कुसमे ना मरै, बांमण बकरी ऊंठ, बौ मांगै बा फिर चरै, बौ सूखा चाबै ठूंठ । इस मंहगाई और अकाल के जमाने में तो ब्राह्मण की ऐसी लोकोक्तियों को बहुत प्रोत्साहन मिला है । जैसे–भिक्षावृत्ति तेरा ही सहारा है । ब्राह्मण हाथी चढ़ियौ ही मांगै अर्थात् समृद्ध ब्राह्मण भी मांगने के स्वभाव को बनाये रखता है । इस कहावत की एक बात देखिये । किसी राजा ने अपने ब्राह्मण को अपने परगने की हाकमी प्रदान की । उसका आदेश ब्राह्मण को मिला । उसमें उसका पेटिया लिखा है या नहीं सो भी उसने पूछ लिया–इण में हमारौ पेटियौ, पण लिखै हूं छै–राजा ने कहा–राजयोग्या नहीं विप्रा भिक्षायोग्या पुनः पुनः । बाह्मण नै साठ बरस तांई तौ बुध

आवै कोन्या अर पछै जावै मर। यह कहावत ब्राह्मण की मूर्खता की निशानी है। वंग रा लागू कित्ता ? ब्राह्मण, नाई, कुत्ता ! कुत्ता बामण कुत्ता हाथी, कदै न जाति के मायो। काळ वागड़ सूं ऊपजै, बुरो बांमण सूं होय। बांमण यूं बतळायो, लारै लाग्यो आयो। बांमण तो हथळेवै रो सीरी है। बींद मरो बीनणी मरो, बांमण रो टको तैयार है। बांमण जाटो, पागड़ फाटो खाटो रावड़ खाय, लेपतड़ो कासी पढ़चो तो जातो वो न जाय। बांमणां रो बाजार अर कुत्तां री कतार कण देखी।

२. **इतिहास एवं स्थान से**— अ. राष्ट्रीय परंपरा में ऐतिहासिक कहावतें; कहावतों में राष्ट्रीय इतिहास एवं भौगोलिक स्थिति का वर्णन भी रहता है। ये सही जानकारी के निर्देशन स्वरूप हैं। इनसे वीर, विद्वानों तथा स्थानों की विशिष्ट संस्कृति का ज्ञान होता है। राजस्थान की पद्यात्मक ऐतिहासिक कहावतें एक प्रकार से राजस्थान की ऐतिहासिक गाथाएं ही हैं। गाथा शब्द, ऋगवेद, एतरेय ब्राह्मण और निरुतक से यहां काम आने लगा है। सतपथ ब्राह्मण तथा एत्रेय ब्राह्मण में वैदिक गाथाओं के पर्याप्त नमूने मिलते है। पाली, प्राकृत एवं अपभ्रंश के बाद पुरानी राजस्थानी भाषा में तो इनके पाठ शुरू हो गये थे। वात, ख्यात और कथा काव्य तो इन गाथाओं के पिटारे हैं, जिनको हम ऐतिहासिक कहावतें, उपाख्यान तथा परवाद नाम से चुन चुनकर निकाल रहे हैं।

**[आ] घटनाओं वाली ऐतिहासिक कहावतें** — निम्नलिखित ऐतिहासिक कहावतों का अर्थ घटनाओं से स्पष्ट होता है। कई जगह इनको बातालार्थ भी कहा गया है :

१. कान्दा खाया कमधजां, घी खायो गोलां।
चूरू चाली ठाकरां बाजन्तां ढोलां॥

२. गैली पहली समझी नहीं, मेंहदी का रंग कहां गया।
अब प्रेम नहीं उस प्यारी से वह पानी मुल्तान गया॥

३. मांन रखै तो पीव तज, पीव रखै तज मांन।
दो दो गयन्द न बंधहि, अेकै खंभू ठांण॥

४. अणचकिया काळ भळै मत आई म्हारै देस में।
[ऐसी ऐतिहासिक भयंकर स्मृति को भी लोक मेधा अभी तक याद रखती है।]

**[इ] व्यक्ति प्रधान ऐतिहासिक कहावतें :**

१. भीमां तूं भाटो, मोटा मगरा मांयलो।
कर राखूं काठो, संकर ज्यूं सेवा करूं॥

२. तरवर जांही मोरिया, सरवर जांही हंस।
बाघो ज्यांही भारमली, दारू ज्यांही मंस॥

[ई] प्रश्नोत्तर ऐतिहासिक कहावतें :

१ आग लगी बन खंड में, दाज्या चन्दन वंस ।
म्हे तौ दाज्या पंख विन, तूं क्यों दाज्यौ हंस ॥
पांन मरोड़िया रस पियौ, रमिया ज अेकण डाळ ।
थें दाझौ म्हें उड़ चलां, जीणौ किताक काळ ॥

२ पीथल धोळा आविया, बहुली लागी खोड़ ।
पूरै जोबन पद्मणी, ऊभी मुक्ख मरोड़ ॥
प्यारी कहै पीथल सुणौ, धोळा दिस मत जोय ।
नरां नाहरां दिगमरां, पाक्यां ही रस होय ॥

३ उठ धवळा कंद धर, थो कहूं जांगड़ियांह ।
गाडी पड़ियौ उजाड़ में खींचै न टोगड़ियांह ॥
दांत पड़िया खुर जरजरिया, सींगां छोडी साथ ॥
ले सांई गळ घंटलौ औरां रै गळ बांध ।

[उ] स्थानीय ऐतिहासिक कहावतें — ये स्थान विशेष की कहावतें विश्व भर में अपने अपने रंग से रंजित हैं ।

१ काग कुमाणंस ठौड़ पड़ियौ मरै ।
२ सोडै घर सांखली सांखली घर सोडी, दो घर डूबता अेक घर डूबौ ।
३ सपनै देखै सांखली ढींगसरी रा केर ।
४ काळू बड़ी द्वारका मेखौ दीनानाथ ।
५ काळू आडी काळका वासी आडी बाड़ ।
६ लादड़ियौ तौ लादौ कोनीं डेलू रहग्यौ दूर ।
जालपसर रा चौधरियां कुवौ दीनौ बूर ॥
गांव तौ कूजट परौ, और सब ढांणी ।
अन्न रौ अंकार कोनीं खारौ जहर पांणी ॥
७ माया मांणी बाघला के लाखै फूलांणी ।
रहती पहंती मांणग्यौ हरगोविन्द नाटांणी ॥
८ लागी फेट खंडेले री सीकर होगी धेलै री ।
९ वण्या अेक बार तौ रतन ।

(ऊ) भौगोलिक स्थान प्रधान ऐतिहासिक कहावतें — ये प्राचीन रियासतों के शहर विशेष की कहावतें हैं, जिनमें गढ़-कोट और नदी पहाड़ों का वर्णन मिलता हैं । रियासतों का एकीकरण होने पर तो नई कहावतें बनने लग गई हैं । जैसे— कार्य के सुधर जाने पर जैपुर वणगियौ — अर्थात् जयपुर राजधानी बन गया है ।

१ देख्यौ नीं जैपरियौ तौ कुळ में आयर के करियौ ?
२ जैपर सहर चितरवां छाजा, लोग मजूर लुगाई राजा ।

३. पीसँ रौ जैपर नीं तौ जमपुर ।:
बागां बागां बावड़ियां, फुलवादां चहुं फेर ।
कोयल करै टहूकड़ा, अहियौ घर आंमेर ॥

(क) राजस्थान –
राजस्थांन प्रदेस है, सब देसां रौ भांण ।
अजब इलाकौ मुरधरा, जरा न सकां बखांण ॥

(ख) मारवाड़ –
आकन रा झोंपड़ा, फोगन री बाड़ ।
देखी राजा मांनसिंह थारी मारवाड़ ॥

(ग) ढूंढ़ाड़ –
ऊंचा पर्वत सर वन, कारीगर तरवार ।
इतरा बधका नीपजै, रंग देस ढूंढ़ाड़ ॥

(घ) बीकानेर –
दारू अमल मिठाइयां, सोना-गैणौ साह ।
पांच थोक पृथ्वी सिरै, वाह बीकांणा वाह ॥

(ङ) हाड़ौती –
देख्यौ रांणा थारौ देस, रांड सुहागण अेक ही भेस ।

(च) आबू –
जब खाणौ भखणौ जहर, पाळौ चलणौ पंथ ।
आबू ऊपर बैसणौ, भलौ सरायौ कंथ ॥

स्थान संबंधी कहावतें – [तुलनात्मक]
मारवाड़ मनसूबै डूबी, पूरब डूबी गांणा सूं ।
खान देस खाणा में डूबी, दक्खण डूबी दांणा सूं ॥

ऋतुओं के पक्ष में –
१. सीयाळौ सौभागियां, दोरौ दोजखियां ।
२. पग पूंगळ, धड़ कोटड़ै, उदरज बीकानेर ।
भूल्यौ चूक्यौ जोधपर, ठावौ जैसलमेर ॥ [अकाल के लिए]

नर-नारी के पक्ष में –
मारवाड़ नर नीपजै, नारी जैसलमेर ।
तुरी तौ सिंधां सांतरा, करहल बीकानेर ॥

(क) गढ़ –
दाब फतेहपुर देस में, कर तुरकां नै तंग ।
सीकर गढ़ घाल्यौ सिरै, राय सलौतां रंग ॥

(ख) गढ़ –
सिर मांडण गुजरात सिर, दसज कीधी दौड़ ।

उण सांगा रौ बैसणौ , चंगौ गढ़ चितौड़ ।।

नदी –

रैंडीयौ रणका केरै , लूणी लहरां खाय ।
वांडी बापड़ी क्या करै , जुहियां से घर जाय ।।

**(ए) ईश्वर नीति एवं धर्मोमदेश के जीवन से** — (क) ईश्वर संबंधी—यहां हम ईश्वर विश्वास नीति मूलक और भाग्यवाद की कहावतें लिखते हैं । राजस्थानी में इस विषय की कहावतों का सर्वत्र प्रचार है । कुछ ईश्वर विषयक नई कहावतें भी चल पड़ी हैं । जैसे आज के रामराज्य की लीला न्यारी है —

१ रांम री मां नै लातां मारणी २ राम सूं वैर बुरौ है ३ रांम आगै जोर नहीं चालै ४ रांम देखे ५ रांम का मारयां ६ रांम के घर न्याय है ७ रांम देवै तौ छप्पर फाड़र देवै ८ आंधै री माखी रांम उड़ावै ९ मारण वाळा सूं जियाळण आळौ लूंठौ है १० रांम भुळा देना ।

**नैतिक संबंधी** — (ख) इसमें अच्छी बुरी [नैतिक अनैतिक] दोनों प्रकार की कहावतें आयेंगी ।

१ नींवत माड़ी २ नींवत रौ चोर ३ नींवत रौ काळौ ४ नींवत रा फळ ५ नींवत लारै बरकत ६ सांच नै आंच कोनीं ७ धरम उठा लेणौ ८ धरम री वाड़ हरी ९ धरम खातै १० धरम खुट्ग्यौ ११ धरम फळै १२ कूड़ में धूड़ कोनीं । १३ नेम निमांणै धरम ठिकांणै ।

**अनैतिक** – (ग) १ भलाई रांड कुत्तां री भू २ पाप वधै ३ कूड़ परोटै किरांणौ । ४ करौ पाप खाओ धाप ५ पाप रौ घड़ौ मोड़ौ भरीजै ६ पापी रौ धन परळै जाय ७ ठायां ठायां टोपली बाकी रा लंगोट ।

**भवितव्यता होकर रहती है**—(घ) १ मौत रौ पासौ खाली है २ खूटी नै बूंटी कोनीं ३ भावी प्रवल है ४ कदेई घी घणा कदेई मुट्ठी चिणा ५ करम कमेड़ी रौ सौ, मन राजा रौ सौ ६ मन चाले टट्टू [भाग] नहीं चालै ७ अंजळ पांणी री बात ८ दांणै दांणै पर मोर छाप ९ लिख्योड़ौ चुगै १० करणी रा फळ लागै ११ औ भौ मीठौ अगलौ कण दीठौ । १२ भाग छियां सागै १३ घोड़ै री अर मरद री भाग फिरयां खुलै १४ अजगर पड़यौ उजाड़ में दाता देवण हार १५ करमां री बाजै १६ जी मांगै तौ करौ ।

**४. कृषि, वर्षा तथा शकुन विश्वास से** — (क) कृषि ज्ञान की कहावतें १. राजस्थान कृषि कार्य का मुख्य प्रदेश है । इसमें कृषि संबंधी जितनी कहावतें मिलती हैं, उतनी और कहीं नहीं मिलती । कृषि संबंधी कहावतें जो किसान, खेत , बैल, ऊंट आदि का ज्ञान जनता के समक्ष सदैव पेश करती रहती हैं । इनमें खगोल-भूगोल का सम्मिश्रण अनुपम और अद्वितीय है । यथा -- खेत बड़ा घर सांकड़ा, हळ हालां, खेत पड़ालां-- उक्त कहावतों का वातावरण कृषि मूलक है एवं इनका

अभिधेय खेती से संबंधित है। राजस्थानी में ऐसी अनेक कहावतें मिलती हैं जो किसान की पूर्ण मित्र हैं। ये कृषि शास्त्र के सूत्र हैं और किसान के लिए बड़े लाभदायक हैं। यहां हम कहावतों को पहले लेते हैं, जिनमें कृषि कानूनों के साथ ज्योतिष-शास्त्र के गम्भीर तत्व भी सन्निहित हैं :

१ सांवण पैली पंचमी, मेह मंडियौ असराळ।
थिरचक थाणा रोपदौ ले खेतां हळ हाल ।।

२ सांवण में सूरियौ चालै भादूड़ै परवाई।
आसोजां में पिछूं चालै, चारूं कूंट सवाई।

३ खेती बळवां सेती, ४ बावणी डेहरी को हुश्रौ भावै सेर हो ५ बुध बावणी विसपत लावणी ६ जेठ बाजरी मोभी पूत भाग्यां रै हुवै ७ रास पुरांणी बाजरी, मींडक फाळ जवार। इक्कड़ दुक्कड़ मोठिया, कीड़ी नाळ गुवार। ८ मेह मेह करतां वडेरा मरग्या ९ मेह बटाऊ पांवणा, अणचिन्त्या ही आवणा १० वूठा जावै मेवड़ा, दीठां जाय कटक ११ हळ वायर हंसियौ, कस लेसी कसियौ १२ स्यावड़ माता सत की दाता १३ तीसां रातां टींडसी १४ कांती में सब साथी १५ माह उवारै फागण बाळै। १६ धिन खेती धिग चाकरी।

अकाल – १ पग पूंगळ, सिर मेड़ता, उदरज बीकानेर।
फिरतौ घिरतौ कोटड़ै, ठावौ जैसलमैर ।।

२ चेत मास उजियाळै पाख, नौ दिन बीज लुकोयै राख।
आठै नमैं निरख कर जोय, ज्यां वरसै ज्यां दुरभख होय ।।

३ आयौ गयौ न पूछै बात, खेती में क्यूं आथ न साथ।

(ख) **वर्षा विज्ञान की कहावतें** – मारवाड़ में वर्षा निमित्त भौम, आन्तरिक्ष, दिव्य और मिश्र इन चारों प्रकार के निमितों से संबंध रखने वाली वर्षा विषयक कहावतें खूब प्रचलित हैं। स्थानाभाव के कारण अलपोदाहरण दिये जाते हैं। सजीव द्वारा वर्षा ज्ञान –

१ अतरित आळौ आदमी, सोवै निद्रा घोर।
अणपढ़िया आतम थकी, कहै मेघ अति जोर ।।

२ ढोल दमामा दुड़बड़ी, बारौ चंदर बाज।
कहे डोम दिन तीन में, इन्द्र करै आवाज ।।

३ कुन्दन जमै न जड़ाव पर, जमै सलाय न कीट।
कह जड़िया सुणज्यौ जगत, उड़ै मेह री रीठ ।।

४ घोव्यां घोखौ मिट गयौ, मन में हुयौ हुलास।
देख सूदणी वजवजी, मेह आवण री आस ।।

५ आगव सूजै सांडणी, दौड़ै थळां अपार।
पग पटकै वेसै नहीं, जद मेह आवण हार।

६ घड़लां पांणी ऊकळै, चिड़ियां धूड़ में न्हात।

वर्षा नेड़ी आ रयी, आज तथा प्रभात ।।

७. चैन नहीं चंचोलड़यां, कूकत रैण कुजोग ।
जळहरजामी नाख जळ, वळण बुझावण रोग ।।

८. गिरगिट रंग विरंगौ होय, मक्खी चटकै देह ।
माकड़ीयां चहचह करै, जद अत जोरै मेह ।।

**अन्तरिक्ष द्वारा वर्षा ज्ञान** – १. परवाई पर पिच्छु करै, घर बैठी नार घड़ौ भरै ।

२. सुकरवारी वादळी, रही सनीचर छाय ।
ड़ंक कहै अे भंडळी, बिन वरस्यां ना जाय ।।

३. आभौ रातौ, मेह मातौ । (४) आभौ पीळौ, मेह सीळौ ।

५. उगन्तै री माछळी, आथण मोग हुलास ।
वादळ कर गिरमी करी, जद वरसण री आस ।।

६. आभै जळ रौ जोर है, जळ भर चांद जळेर ।
कुंडाळौ करड़ौ कस्यौ, सूरज रै चौफेर ।।

७. आंधी लारै मेह आवै, बेटा लारै बहू आवै

**दिव्य द्वारा वर्षा ज्ञान** – (१) साम्हां सुकरां सुर गुरां, जे चंदौ ऊगंत ।
ड़ंक कहे हे भंडळी, जळ थळ अेक करंत ।

२ खादरा सूं भय खावता, आद्रा दिया धपाय ।

३ रोहणी गाजै, कीरत रा बरसै । टुक टुकड़ा नै दुनियां तरसै ।

४ बरसै भरणी, छोडै परणी ।

५ आद्रा बाजै वाय, तौ पड़ी झूंपड़ी झोला खाय ।

६ हसती सूंड उलाळै, तौ पोटौ जाई गाळै ।

७ सत मिछ ऊपर देव गुर, मंगळ चित्राधार ।
अन्न घास कदै ना हुवै, रच्छक जगदाधार ।।

८ ऊग्यौ आहेड़ी, के देखै बायेड़ी । (९) :''' पिछली बाही, पुण्याई लागै ।

उक्त ज्ञान सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र और तारों के द्वारा होता है ।

**सम्मिश्रण द्वारा वर्षा ज्ञान** – संस्कृत के प्राचीन ग्रंथों में वर्षा के लिए कातिक से आसोज तक बारह महीनों के दिनों का फल निर्धारित किया गया है । राजस्थानी भाषा में भी इसी तरह के कहावती पद्य बारह महीनों के लिए प्रचलित हैं । यहां केवल एक पद्य नमूने के तौर पर दिया जा रहा है — नौ दिन कहिजै नौरता शुक्ल चेत रै मास । जळ वूठै बिजळी हुवै, जांणौ गरभ विणास ।। अर्थात्: चैत-शुक्ल पक्ष नौ रात्रि में यदि पानी बरसे तो समझलो कि वर्षा के गर्भ का नाश हो गया । आगे वर्षा नहीं होगी । प्राचीन ग्रंथों में इस वर्षा गर्भ का उपक्रम, प्रसव उपघात, दोहद [ ऊख-इच्छा ] आदि का उल्लेख है । गर्भ धारण के छः महीने और पन्द्रह दिन [ १९५ दिन ] बाद वर्षा गर्भ का प्रसव होना माना है । इस विषय में निम्नलिखित दोहा देखें —

जिण दिन होवै गरभड़ी, तिण थक्की छै मास।
ऊपर पन्द्रह दीहड़ै; वरसै मेह सुगाज ।।

[ग] शकुन अपशकुन की कहावतें– हिन्दू अपने धर्म को सही बताते हैं और अन्य अपने को। हिन्दुओं में भी शैव, शाक्त वैष्णव, जैन और सिख अपने अपने सिद्धान्तों, विश्वासों एवं भावनाओं को सही बताते हैं। व्यक्ति अपने में व्यक्त नहीं रह सकता। वह सदैव समाज के विचारों से प्रभावित होता है। अतः कहा जा सकता है कि मनुष्य सत्यासत्य की खोज से मूक रहकर अपने को समाज के आगे समर्पण कर देता है। वह सामाजिक लोगों से जो भी सुनता है उसे अन्धा-धुन्ध मान जाता है। वह पूर्वजों से अपनी जातिगत रूढ़ियां को उत्तराधिकार के रूप में प्राप्त करता चलता है। इसे हम कच्चे घड़े का रंग कह सकते हैं, जो बचपन से ही रंगा जाकर कितना पक्का हो जाता है?

दूसरी बात, मनुष्य अपने तत्व ज्ञानी पूर्वजों की मान्य परम्पराओं के पक्ष में रहकर ही मानव धर्म का पोषण करता है। ऐसी पीढ़ी दर पीढ़ी से चली आती हुई धारणाएं, दान पुण्य और शकुन स्वरोदय को चिरस्थायी बनाये रखती हैं। तभी तो हम अपने विवाह यात्रा आदि के मंगल समय में नीचे लिखी बातों पर पूर्ण विचार करते है —

आटो, कांटो, घी घड़ो, खुलै केसां नार।
वांवों भलो न दाहिणो, स्याळी, जरख सुनार ।।

अर्थात् आटा, कंटक, घी से भरा घड़ा तथा बाल बखेरे हुए औरत यदि यात्रा के समय सामने आ जाय तो महा अशुभ मानते हैं। नाहर, जरख और सुनार तो चाहे दाहिनी ओर मिलो या बायीं ओर किसी भी अवस्था में शुभ नहीं होते। जैसे– हथेली में खाज आना धन प्राप्ति और पैर में खाज [ खुजली ] आना यात्रा का विधान माना जाता है, वैसे ही यहां रास्ते में लकड़ी की गाड़ी, विधवा नार, जोगी, सोगी, बिल्ली, नाहर, जरख, खाली घड़ा, कन्या की छींक, बायीं कोचरी का बोलना, दाहिनी तरफ गधे का गुजरना, मरद की बाईं आंख फुरकना आदि बातें अपशकुनों में शुमार हैं। शिशुपाल रुकमणि को ब्याहने बरात लेकर रवाना हुए तब ये उपरोक्त सारे उल्टे अपशकुन उन्हें हुए थे —

तिलक विहुणौ मिल्यौ पांड्यौ, सांमै विधवा नारी। प्राचीन परम्परा में गाय, गधा, सियार, तीतर, नीलटांस, सोन चिड़ी, मालाळी, बांझ, निपुत्रा, चारा, घास, आग, [ धूम्र युक्त ] औखद, पागल, काली चीजें, आदि को दायें बायें देखकर शकुन मनाये जाते हैं। राजस्थानी कहावतों में अनेक रूपों में अभिव्यक्ति हुई है। इस भाषा में शकुन को 'सूंण' नाम से संबोधित किया जाता है। जैसे – मिनख सूंण री रोटी खाय।

१ डावै तीतर डावैं साळ, डावं खर बोलै असराळ।
डावैं लूंकां डों डों करै, लंका रौ राज विभीसण करै।
२ खर डावा विस जीवणा।
३ तीन कोस भी मिल जाये कांणौ तौ पाछौ घर नै आजाणौ।
४ आंख फडूकै दहणी, लात ममूकां सहणी।
५ नाई सांमो आवतां दरपण हाथ मिलंत, सुकन विचारै पंथिया, आसा सै पूजंत।

यात्रा पर जाते समय बायें तरफ कोचरी के बोलने पर अपशुकन माना जाता है। उसका प्रभाव मिटाने के लिए निम्न प्रकार की कई कहावतें कही जाती हैं —

[क] जाट जाटणी रांधै सीरौ, कोचरी रै मुंह में खेजड़ी रौ खीरौ।
[ख] तरभरिया तरू ऊपरां, चन्दा केळ करंत।
निरधनियां धन होयसी, बिछड़्या आय मिलन्त।।
[ग] कुंभ करै वौ कोचरी, हड़मन्त नै हिरणी।
इतरा लीजै जीवणा, प्रभातां मिरणौ।
पाठांतर - कुंभ केरै ओ कोचरी, विषवर नै वाराह।
इतरा लीजै जीवणा, बाकी सब डावाह।।
[घ] कुंभ करै ओ कोचरी, दायां आवै भाज।
जै बोलै अै जीवणां, मिलै परगणौ राज।।
[ङ] काळी हाळी बाळदी, गाडे़ती गवाळ।
सात देव रक्षा करौ, पंखेरू पूंछाळ।।

राजस्थान में कई लोग शुकनों के ज्ञाता हो गये हैं, और कई आज ही मौजूद हैं। यहां शकुनों की लोक - कहानियां भी प्रचलित हैं। आगे कुछ छींकों की कहावतें देखें —

छींकत खाजै छींकत पीजै, छींकत रहिजै सोय।
छींकत पर घर कदी न जाजै, लांठी बाजी होय।।

अर्थात् राजस्थान में भोजन, स्थान, दान - पुण्य में बायीं अथवा पीछे की छींक को और विद्या अध्ययन, दवा सेवन, प्रदेश एवं युद्ध गमन तथा खेत जोतने जाते समय दाहिनी, सामने की एवं अपनी छींक शुभ बताई गई है।

हल जोतने जाते समय तो लोग बड़े शकुन स्वरोदय से जाते हैं। वे साथ में प्रह्लाद की [होली में जलाये नारियल की] सुरक्षित रखी चिटकी अपशकुन न लगने की गरज से ले जाते हैं। इस समय-संबंधी भी कहावतें है। एक कर्म-हीन की खोपड़ी की लोक - कथा भी उक्त विषय के संबंध में प्रचलित है। राजस्थानी लोक साहित्य में कौए के द्वारा भी शकुन मनाये जाने की कई कहावतें मिलती हैं। घर पर कौआ आकर बोलता है, तब किसी के प्रियजन आने की

इंतजार सफल मानी जाती है।

जैसे काग उडावण म्हैं गई, आयो पीव भड़क्क।
आधी चूड़ी काग गळ, आधी गई तड़क्क।

**शकुन देशानुसार** —– एक प्रांत के शकुन दूसरे प्रांत के अपशकुन भी हो सकते हैं। राजस्थान में यात्रा पर जाते हुए व्यक्ति को कोई पीछे से आवाज देता है तो उसे अपशकुन माना जाता है। बंगाल में यदि कोई ऐसा करे तो शकुन माना जाता है – 'पीछे थाके डाकले भालो' खाली घड़े का राजस्थानी अपशकुन भी बंगाल में शुभ माना जाता है। जैसे—भोरती थाके खाली भालो, जोदि भोरती जाय। आगे थाके पीछे भालो, जोदि डाके माय। अर्थात् भरे घड़े से खाली अच्छा होता है। यदि वह भरा जाने के लिये जा रहा हो तो और आगे की अपेक्षा पीछे की आवाज [सम्बोधन संबंधी] शुभ होती है यदि माता बुलाती हो तो यहां की अपशकुन वाली और भी कई कहावतें यहां शुभ मानी जाती हैं। बंगाल में वंध्या दर्शन अशुभ और विधवा का शुभ माना जाता है। अन्तिम बात यह है कि मनोविज्ञान वाले भी शकुन मानने वाले व्यक्ति के लिए कुछ मनोविश्लेषण प्रस्तुत करते हैं। मगर ये सब शकुन है रहस्य, अगम और अनागत और अनन्त की लीला।

**लोक विश्वास की कहावतें** – लोक विश्वास अथवा अन्य विश्वास वैसे तो एक ही हैं। लेकिन अन्य विश्वास असत्य विश्वास है और लोक विश्वास सहैतुक एवं युक्तियुक्त विश्वास है। राजस्थान में डाकण [डाकिनी] होने के अनेक विश्वास जमे हुए हैं। वे व्यक्ति तथा समाज के बौद्धिक विकास के साथ सुदृढ़ हैं। फिर क्यों न विश्वास पर युक्तियुक्त कहावतें बनें? राईकाणी ही अर डाकण व्हैगी, पछै पाछ वयांरी, ऊंटां चढ़ चढ़ मिनख खावण लागगी। – अर्थात् ऊंटों की ग्वालिन थी, डाकिनी हो गई और ऊंटों पर चढ़ चढ़ लोगों को खाने लगी। गुटियो राजा सोवै है, डाकण छुरी पलारै है। – एक घर डाकण ही छोड़े। डाकणां रै व्याह में नूतांरां रा काळजा वंटै। आपरी मां नै डाकण कुण कवै? डाकण बेटा ले के दै? – डाकण सूं गांव रा नाळा के छांना? लोक विश्वास विषयक अन्य कहावतें भी बड़ी प्रचलित हैं। जैसे – एक मरे बच्चे की मां अपने दूसरे बच्चे के लिए फिर डरती है। तब विश्वास दिलाने के लिये कोई खैरख्वाह कहता है — 'बिल बिल गोह थोड़ी ब्याई है?' राजस्थान में इस तरह की विश्वस्त कहावतें बहुत हैं।

१. नीर निवांणा, धर्म ठिकांणा। (२) खाद करै उपाद। (३) बांझ व्यावै न दूर वाजै। (४) खर्च रा भाग मोटा। (५) निर्धन री धन रांम। (६) नौ-नगद तेरह उधार। (७) खा-पी सूं जांणी, मार कुट भाज जांणी। (८) नरां नाहरां डिग-

मरां, पाकां ही रस देत। (६) भूतां री चाळौ। (१०) सिर बड़ौ सपूत रौ, पग बड़ौ कपूत रौ। (११) सौ दवा अेक परहेज। (१२) वुध पेरै वागा कदै न रेवै नागा। (१३) कांणौ कुचडंडौ कावरौ, ना छाती पर वाळ; दिनूंगै दरसण वुरा, दौफारां ही टाळ। (१४) धन खेती ध्रग चाकरी। (१५) ठगां ठगां ठाकर बाजै। (१६)जीमणौ मां रै हाथ रौ हुवौ भलांई जहर ही। रैणौ भायां में हुवौ भलांई वैर ही। वैठणौ छियां में हुवौ भलांई केर ही। चालणौ गेलै रौ हुवौ भलांई फेर ही। धीणौ भेंस रौ हुवौ भलांई सेर ही। (१७) के वाळ सूं आळ, ठगां सूं के मितराई। के जोगी सूं झगड़ौ, सांपां किसी सगाई? (१८) राजा रौ दांन प्रजा रौ स्नांन! (१६) थावर कीजै थरपना, वुध कीजै व्यापार। (२०) मरद तौ मुछाळ वंकौ, नैण वंकी गोरियां, सुरै तौ सिंगाळ वंकी, पौड़ वंकी घोड़ियां।

इसको कई लोग निर्मूल सिद्ध करते हुए कहते हैं –

मरद तौ जबान वंकौ, कूख वंकी गोरियां।
सुरै तौ दुधाळ बंकी, तेज वंकी घोड़ियां॥

इसको यदि हम आज नीचे लिखे ढंग से वदल दें तो यह नये मुल्यांकन में प्रचलित हो सकती है। क्योंकि लोक साहित्य में जबानी प्रचार का बड़ा महत्व है। जैसे –

मरद तौ आचरण वंकौ, ज्ञान वंकी गोरियां।
वाल तौ सुआळ वंकौ, धीव बंकी त्योरियां॥

**[क] राजस्थानी कहानियों की कहावतें—** संसार के सभी देशों और जातियों में कहावतों का महत्वपूर्ण स्थान है। मानव-जीवन के व्यापक क्षेत्र में विभिन्न अनुभव सर्व-साधारण लोक के मानस को प्रभावित करके उसकी अभिव्यक्ति से संबंधित अंग को उन्नति प्रदान करते हैं। ये अनुभव ही कहावतें या लोकोक्तियां कहलाते हैं। कहावतें न तो किन्हीं तत्वदर्शी लोगों का गूढ़ चिन्तन है और न साहित्यिकों का वास्तविक ज्ञान। ये तो लोक जीवन के दैनिक अनुभवों के सफल उद्गार हैं। साहित्य के हृदय में बहने वाले जीवन-आनन्द का सार है या मनुष्य जीवन की मथानी में मथा हुआ घृत का लोंदा है।

कहावतें अपने मूल में किसी न कसी घटना के लिए होती हैं। क्योंकि जीवन नाना भांति की घटनाओं का एक क्रमबद्ध इतिवृत है। घटना से परिपूर्ण लोकानुभव है और प्रत्येक अनुभव के पीछे कोई न कोई घटना है। घटनाएं जीवन में घटती हैं और पीछे अपना संकेत छोड़ जाती हैं। मनुष्य किसी भी घटना पर वस्तुस्थिति का अनुभव करता है और वह उसी अनुभव पर अपना वुद्धिबल लगाकर, उक्ति चातुर्य-पूर्ण अभिव्यक्ति करता है, तव वह कहावत वन जाती है। कहावत ही जन-साधारण का नीति-साहित्य है। इसी से जन-सामान्य हर समय शिक्षा ग्रहण करता रहता है।

लोक साहित्य में कहावती साहित्य की बड़ी महत्ता है इसमें छोटे-छोटे तेज, तीखे चुभते वाक्यों में गहरे अनुभव, जटिल समस्याएं एवं कठिन प्रश्न सिमट कर आ जाते हैं। बिन्दु में सिन्धु और गागर में सागर भर देने का गुण इस ज्ञान गंगा की विशेषता है। यह मानव ज्ञान से तपे हुए परम्परित अनमोल रत्न होते हैं। इनके अनुभव-पृष्ठों में जीवन के घटना-व्यापार स्पष्ट दिखाई देते हैं। अतः तमाम कहावतों की पृष्ठभूमि घटना परक होती है। लेकिन वह घटना-कथा खूब प्रचलित होकर सर्वजनीन बन जाती है और सबके मन बुद्धि को प्रभावित करके कहावत को पैदा कर देती है। बाद में स्वयं नष्ट भी हो जाती है। लार्ड रसेल ने कहावतों को अनेकों की बुद्धिमानी और एक की चतुराई बताया है।

राजस्थानी में बहुत सी ऐसी कहावतें मिलती हैं जिनके रंग-रूप, आकार-प्रकार को देखकर तुरंत मालूम कर लिया जाता है कि इसके पीछे कोई कथा है। विविध कथात्मक कहावतों के रूपों में से उदारहण के तौर पर कुछ प्रस्तुत करता हूं। जो किसी घटना के बाद प्रचलित हुई हैं।

१. आप आपरा जांमा-कांमा करैं जका नैं छाजैं।
कूकर काज गधो जद करैं, मोरां मूसळ बाजैं ।।

एक कुत्ता अपने मालिक के घर सदैव रखवाली किया करता था। वह दिन में तो थोड़ी बहुत झपकी ले लिया करता, मगर रात को कभी सिर भी नहीं टेकता। एक दिन कुत्ते के मन में रात भर सुख से सोने की इच्छा प्रकट हुई। उसने अपने परम मित्र गधे को घर की रखवाली करने के लिए तैयार किया। तब गधा सबके सो जाने पर उस घर का पहरेदार बना और उसने कुत्ते को बेफिक्र सो जाने के लिए मुक्त करके उपयुक्त स्थान पर भेज दिया।

कुत्ते की अनुपस्थिति के कारण उस रात को घर में चोर घुस गये। पहरेदार गधे ने उनको देखा और जोर जोर से रेंकना आरम्भ कर दिया। उसकी कड़ी आवाज को सुनकर घर के सब लोग जाग पड़े। क्योंकि गधे के बोलने से उन लोगों की नींद में बाधा पड़ी। वे जाग रहे थे। अतः उन्होंने गधे की पीठ पर मूसल (लठ्ठ) के कई वार किये और उसे घर से बाहर निकाल आये। चोर एक बार तो चुप हो गये परन्तु सबके सो जाने पर माल असबाब निकालकर ले गये।

सवेरा हुआ। सब लोग उठे। घर की चोरी का पता लगा तो सब बड़े उदास हुए। अधिक हानि के कारण गधे की चतुराई और अपनी मूर्खता पर वे बहुत पछताए। गधा भी मूसल की मार से दुखी था।

आप आपरा जांमा कांमा, करैं जका नैं छाजैं।
कूकर काज गधो करैं जद मगरां मूसळ बाजैं ।।

ऐसी कहावतों की कहानियां सभी देशों में प्रचलित हैं। परन्तु बहुसंख्यक राजस्थानी कहानियों के पीछे रहस्यमयी, रमणीक, और नीति पूर्ण कहावतें संलग्न हैं। इनके प्रचलित वाक्य तो एक दो ही बोल जाते हैं, पर पीछे की

कहानियों का आनन्द कुछ और ही होता है। बिना कहानी को सुने किसी भी कहावत का पूरा मतलब समझ में नहीं आ सकता है। और न ही वह प्रभावोत्पादक बन पाती है। सचमुच गूढ़ार्थ पदों की भांति राजस्थानी कहानियों की कहावतों की विस्तृत व्याख्या जानना अति आवश्यक है। उनकी स्पष्ट व्याख्या कहानियां है, कहावत नहीं ! आगे कहानियों की केवल कुछ कहावतें नमूने के तौर पर प्रस्तुत की जाती हैं —

१ मेरी ही अर मैं ही लाई, २ राई रा भाव रात्यूं ही गया, ३ सूत्यां री पाडा जणै, ४ ओ कुण खीर में मुसळ मारै, ५ भाई रै मन भाई भायौ, ६ ज्यूं ज्यूं भीजै कांमणी, ७ घर घोड़ी पियौ माळवै, खेत तिलां री रास, ८ गळबंधी वाजै, ९ जेठ सारू के वेटी जाई, १० हांती थोड़ी हळवळ घणी, ११ आधौ रियौ ऊखळी आधौ रियौ छाज, १२ ऊंचौ चढ़ तळै नै देखै, ओ धन गियौ लाली लेखै, १३ कात्यौ तूम्यौ कपास [निजी संग्रह], १४ थोरी आळौ तातौ थूकणौ, १५ स्यामीजी आळौ बड़ो, [निजी संग्रह] १६ आप कमाया कांमड़ा किणनै दीजै दोस, १७ मर जाणा संसार में रह जाणी है गल्ल (निजी संग्रह) !

निजी संग्रह में कहानियों की कहावतें एक आश्चर्यमयी वाणी-वाटिका है। इसमें चमत्कार का प्रकाश गमक रहा है। प्राकृतिक गरिमाएं, प्राचीन हरियाली एवं सौन्दर्य का सरल सौष्ठव है। इसमें धोखे तथा कल्पना का नाम नहीं है। ये महानता की नहीं लघुता की श्रेष्ठ छबियां हैं। अनपढ़ ग्रामीणों, किसान मजदूरों और सभ्य संस्कृति विहीन लोगों की वह भाषा है जो जनसाधारण के हृदय पर विराजमान है। इस साहित्य को मधुरा-लोक-साहित्य [ Pleasant surprise.] नाम भी कुछ लोगों ने दिया है।

कहावतें एक सत्य का कथन या घटना है। उसे एक उक्ति कहें तो भी कोई अत्युक्ति नहीं होगी। इसी उक्ति को लोग अपनी उक्ति बनालें तब वह लोकोक्ति का नाम धारण कर लेती है। ऐसा लौकिक सत्य, लोकानुभव और लोक चातुर्य, लोक वांगमय का अमूल्य धन है। हमारी भाषा वास्तव में भाग्यशालिनी है, जिसका भंडार कथाओं की कहावतों से समृद्ध है।

## कात्यौ तूम्यौ कपास

एक किसान था। उसका नाम मेघदास था। उसकी औरत का नाम धाई था। धाई काम चोर स्त्री थी। खेत के काम से सदैव जी चुराया करती थी। वह कोई न कोई वहाना वना कर घर पर ही रहा करती थी।

एक वार मेघदास के खेत में बहुत अच्छी फसल लगी। वेचारा अकेला मेघदास खेत का काम करने में असमर्थ हो रहा था। तब उसने अपनी स्त्री से खेती के काम में सहारा लेना चाहा। लेकिन स्त्री ने वहाना बना लिया कि मैं तो घर पर रहकर कपास कातूंगी। आप अन्न का इन्तजाम करते हैं, मैं वस्त्रों का प्रबंध करती हूं।

मेघदास ने कपास कात डालने की गर्ज से अपनी औरत को घर छोड़ दिया और स्वयं

खेत के काम में जुट पड़ा। चार महीने बराबर खेत पर काम किया; तब जाकर अनाज का खलिहान पड़ा।

एक दिन मेघदास ने अपनी स्त्री से काते हुए सूत का हिसाब मांगा। स्त्री घबराई, क्योंकि उसने एक भी धागा सूत नहीं काता था। स्त्री ने हैरान होकर अपने एक पड़ौसी व्यक्ति से यह समस्या सुलझा देने की प्रार्थना की। आदमी वह लट्ठधारी था। उसी रात को एक खाली पीपा लेकर मेघदास के खलियान के पास जाकर पीपा बजाता हुआ धूल में लट्ठ मारने लगा। मेघदास ने दूर से घबराते हुए पूछा—'तुम कौन हो और क्या चाहते हो?' तब उस बदमाश आदमी ने कहा —

गड़ गड़ ढमा, मेघमाळा, कठै गया खळै का रुखाळा।।
का मारूं धाई, का मेघदास, का करूं कात्यौ तूम्यौ कपास।

अर्थात्—मैं कतार में गरजने वाला मेघ हूं। खलिहान का रखवाला कहां है? मैं उसकी स्त्री धाई को मारूंगा या उसके पति मेघदास को मारूंगा अथवा धाई के काते हुए सूत को वापस कपास बना दूंगा।

तब मेघदास भयभीत होकर कहने लगा—'मेरी स्त्री के काते हुए सूत को कपास बना दीजिये; मगर हम पति पत्नी में से मारिये किसी को मत!' ठीक वैसा ही हुआ। कपास तो पहले से ही थी। धाई की धूर्ताई का काम चल गया। उसी दिन से किसी किये हुए काम के बिगड़ जाने पर लोग कहते हैं—'कात्यौ तूम्यौ कपास हुग्यौ'

[ख] राजस्थानी शिष्ट साहित्य और कहावतें—ये राजस्थानी लोक साहित्य से भिन्न और राजस्थानी साहित्य का प्रमुख अंग हैं। कालक्रम की दृष्टि से उक्त साहित्य को तीन युगों में बांटा जा सकता है।

[क] प्राचीन राजस्थानी [संवत् १२०० से १६००]
[ख] माध्यमिक राजस्थानी [संवत् १६०० से १९५०]
[ग] आधुनिक राजस्थानी [संवत् १९५० से अब तक]

इस साहित्य में प्रचुर कहावतें मिलती हैं। क. प्राचीन राजस्थानी—विशेष कर इस काल की कृतियां जूनी गुजराती भाषा में मिलती हैं—प्रबोध चिन्तामणि, ढोला मारू रा दूहा और विमल प्रबन्ध आदि ग्रंथ हैं। ढोला मारू रा दूहा इस काल का मुख्य काव्य है। इसमें कहावतों और सूक्तियों की भरमार है। देखिये—

डूंगर केरा वाहला, ओछां केरा नेह।
बहता वहै ऊतावळा, झटक दिखावै छेह।।

[ख] माध्यमिक राजस्थानी—इस काल में राजस्थान के सांचौर नामक स्थान में एक समय सुंदर नाम के कवि हुए हैं, जिनकी—समय सुंदर रा गीतड़ा, कूभै राणै रा भीतड़ा—नाम से लोकोक्ति बन गई है। कवि के सीताराम चौपाई नामक ग्रंथ में लोक प्रचलित, सरल, सुबोध कहावतों की झड़ी सी लगी दिखाई देती है। नीचे थोड़े नमूने पेश हैं:

१. करम तणी गति कहियन जाय [दूसरा खंड छंद २४]

२. कीड़ी ऊपर केही कटकी—[खंड ६ ढाल २ छंद ४६] इस काल में माल कवि, पृथ्वी राज, जग्गा जी, कृपा राम, बांकी दास आदि के अनेक पद कहावतों की भांति प्रचलित हैं—

केहर केस भमंग मण, सरणाई सुहड़ांह।
सति पयोहर, कृपण धन पड़सी हत्थ मुवांह।

इस काल में राजिया के दोहे लोकोक्ति के रूप में बड़े प्रसिद्ध हैं।

[ग] आधुनिक काल— इस काल के काव्यों में कहाकतों की बहार दिखाई देती है। मूंघा मोती, मरुभारती, दसदेव और कळायण आदि ग्रंथ इसमें विशेष हैं।

१. भली राड़ सूं वाड़, मंगळ नाकै रेवणौ [मूं. मो.] २. फाड़ै सौ मण दूध, काचर रौ इक बीज [म.भा.] ३. हाथ पोलौ जगत गोलौ [द. दे-] ४. गिणतां घिसी असाढ़ नै आंगळियां री रेख। [कळायण] इनके अलावा हमें पवाड़ों, लोक वातों, लोक गीतों, लोक काव्यों एवं लोक ख्यालों आदि साहित्य में भी कहावतों की मनोहर छटा दिखायी देती है, जिनका सूक्ष्म दिग्दर्शन करें। स्थानाभाव के कारण मात्र एक उदाहरण दे रहा हूं—

**१. पवाड़ों में कहावतें—**

छोटै तौ मुखड़ा सूं रे थे मोटी वात मत करौ। (पाबूजी के पवाड़े)

**२. बातों में कहावतें—**

भाई हुए सौ बाहुड़े, गयै बिरांणै छड्ड (डाढ़ालै सूर री बात)

**३. लोक गीतों में कहावतें—**

ऊजड़ खेड़ा भंवरजी फेर बसै जी
हांजी ढोला निरधनियां धन होय
जोबन गयौ न बावड़ै
हांजी थांनै लिखूं बारम्बार
पिया घर आवज्यौ धण अेकली

**४. लोक काव्यों में कहावतें—**

अेकज घर में दो मता, भली कांय से होय।
पुरुष जु पूजै देवता, भूत जु पूजै जोय॥ (रू मं. पृष्ठ १३)

**५. राजस्थानी ख्यालों में कहावतें—**

थोथा चना बाजै घणा, भरतल न बिल्कुल बाजता।
गाजेगा सौ बरसै नहीं, बरसैगा सौ नहीं गाजता॥

[लावणी संग्रह — लावणी कंकाली पृष्ठ ४]

हमने यहां राजस्थानी लोक साहित्य के साथ कुछ सभ्य साहित्य की कहावतें भी लिखी हैं, जो कहावतों में यह साहित्य संचय बड़ा उपयोगी एवं संरक्षणीय है।

**(ग) अन्य कहावतें** — राजस्थानी में पशु-पक्षियों, जीव-जन्तुओं, विवाह-त्योहारों, बहादुरी तथा अतिथि-सत्कार, भोज्य-पदार्थ, संबंध-स्वास्थ्य, गहने-कपड़े, कारबार-ज्ञान और गुण आदि विषयक में काफी कहावतें हैं। उनके भी कुछ नमूने लीजिये —

१ ऊंट छोड्यो आक बकरी छोड्यो ढाक। २ अकल बिना ऊंट उबांणा फिरै। ३ अश्व चढ़ण व्याकरण पढ़ण, जाणण ज्योतिस अंग। ४ राजपूत रो घोड़े में, बांणिये रो रोड़ै में, जाट रो लपोड़ै में धन जाय। ५ गांगे री गाय गांगै री बाछो। ६ गाय वियायी लाखो, अगलै घर सूं राखो। ७ पाडै को अर पराई जाई को रांम ई बेली है। ८ बकरे री मां कित्ता थावरै टाळै। ९ बिल्ली रो कांकण। १० गादड़ सिंहजी ग्यारसीया नाहीं काटै नाड़ी; भायलो सें दगो विचारियो कांधै पडी कुहाड़ी। ११ चिड़ी करै चूंचाट कागलो ढोल घुरावै; गुरसां गावै गीत, कबूतर चंग बजावै। १२ गोह री मौत आवै डेढ़ां रा खालड़ा खड़बड़ावै। १३ सांपां किसा सनेस। १४ कातरियो कपूत बैठो, म्हू हूं फाको राव। म्हारी मां नै बाजा बाजिया, मनै ढोळै बाव। १५ छोटी बनड़ी बड़ो सुहाग। १६ सगा ब्याह बिगड़्यो? के आधो म्हारै ही पांती आसी। १७ चैत रो पाळो गौर री घाघरो भाड़णो। १८ बैरी नै आदर सार। १९ सगो सगै री जड़। २० सास बिना के सासरो नदी बिना के नीर। २१ बड़ी पकोड़ी बांणियो, कांसी अर कसार। २२ का मूरख खा मरै का मूरख उठाय मरै। २३ अन्न जिसो ई मन्न। २४ काचर बोर थळी रो मेवो। २५ दूध दही रा पांवणा छाछड़ली अणखावणा। २६ पांणी पीणो छांण कर प्रसंग करणो जांण कर। २७ चाकरी न कीजै यार घास खोद खाइये अबर लावै आस पास (तू) दूर जाग लाइये। २८ जकै करी दुकांनदारी भक मारै तहसीलदारी। २९ मिनख मजूरी देत है ना राखेलो रांम। ३० गैणो भूखै री राबड़ी धायै रो सिणगार। ३१ हांडी में रूप पेई में सिणगार। ३२ भण्यो पण गुण्यो नहीं। ३३ सीख सदाई दीजिये जिणनै सीख सुहाय। ३४ सीख सरीरां ऊपजै दियो आवै डांम। ३५ भाई बेटी नीं परणीजै और बाकी कीं नीं छोड़ै।

**कहावतों के अग्रिम मूल्य** — राजस्थान में स्थान विशेष के कारण कृषि और वर्षा प्रिय कहावतें सर्व प्रिय हैं। ये अनेक सिद्धांतों से परिपूर्ण होती हुई किसान के पथ प्रदर्शन में श्रेष्ठ साधन रहती आई हैं। मगर अब इनका भविष्य अंधकार मय बनता जा रहा है। बहुत सी ऐसी कहावतें आज के इस वैज्ञानिक एवं नहर निर्माण वाले युग में निरर्थक होती जा रही हैं। एक हल से बोई जाने वाली — कुणकै कुणकै रास और और चुळकै चुळकै छाछ — वाली कहावत का अब अधिक महत्व नहीं है। उसकी उपयोगिता टेक्ट्रों के बीस बीस हलों में तथा सिंचाई के पानी में समा गई है। इन आश्चर्य जनक वैज्ञानिक परिवर्तनों के साथ जीवन के मूल्य भी बदलते जा रहे हैं। हमारे देश के लोग भी, भविष्य-उषा की ओर

सुदृढ़ता के साथ बढ़ने लग गये हैं। वे प्राचीन सपनों से कान फटफटाकर हट गये हैं। इस जागृति में नया मानव, नया खेत, नया हल, और नवीन कहावतें ही अब हमें अधिक लाभान्वित करेंगी, ऐसी उम्मीद है। परन्तु इस बुद्धि और तर्क के युग में लोक की प्राचीन संस्कृति एवं सभ्यता को बताने के लिए मौखिक साहित्य की भी आवश्यकता होती है। माना कि सभ्यता इस साहित्य की परम शत्रु है, मगर वह हमारी संस्कृति की आधारशिला स्वरूप कहावतों पर कदापि कुठाराघात नहीं कर सकती। हां, उनमें पलने वाली रूढ़ियों और अन्धविश्वासों को अवश्य उपेक्षणीय समझा जा सकता है। इनके कारण ही मानव विकास की गतिशीलता अविरुद्ध होती है। अतः कहा जा सकता है कि कहावतों के धार्मिक घाट पर तो कई पाखंड पशु मुंह बाये बैठे हैं। जो आधुनिक मानव को भयभीत ही नहीं करते बल्कि चंगुल में आने पर निगल भी जाते हैं। लेकिन ऐसे कहावती रूढ़िप्रद सिद्धांत अब हमारे विचार स्वातंत्र्य भावना में वाधा नहीं पहुंचा सकते। क्योंकि आज हम तर्क युग के मानव कहलाते हैं। सक्रिय भाव से वातावरण को अपनाना ही हमारा धर्म है।

**उपसंहार** – कहावतों में हमारे गांवों की सभ्यता का महत्वपूर्ण स्थान है। कृषि-कौशल, पशु-पालन, कला-कारीगरी और लेनदेन आदि के संबंध में ग्रामीण लोग कहावतों के ही आश्रित हैं। शकुन-विश्वास और कन्या-जन्म तथा मानव-स्वभाव आदि के ज्ञान-विज्ञान वाली कहावतों में तो उपदेशात्मक मनोवृत्ति के ऐसे उदाहरण मिलते हैं जो हमारी संस्कृति के देदीप्यमान दीपक हैं। इनका प्रकाश, श्रुति परम्परा के स्नेह सहयोग से हुआ है। गांवों में इन [कहावतों] की शासन सत्ता भारी प्रतिष्ठित है।

राजस्थानी कहावतों के अध्ययन से इस प्रांत की शिक्षा संस्कृति को नूतनता दी जा सकती है। क्योंकि हमें अपने जीवन के बदलते हुए मूल्य की परिस्थिति में योग देना है और गांवों में शहरी संस्कृति का स्थान बनाना है। अतः मरद तौ आचरण बंकौ,... कहना पड़ेगा। प्रकाशित कहावती साहित्य–डा. कन्हैयालाल सहल ने अपने राजस्थान के कहावती शोध प्रबंध में किसी अंग्रेज लेखक के कथनानुसार बताया है – कि कुल मिलाकर विश्व का कहावती साहित्य ६००० हजार पुस्तकों से तो किसी हालत में कम न होगा। अकेले यूरोप में तीस चालीस हजार से कम कहावतें नहीं होंगी। लेसन्स इन प्रोवर्ब्स [By R. e. Trener] में स्पेनी कहावतों की संख्या २५ व ३० हजार बताई है। हिंदुस्तान और एशिया को मिलाने पर तो कहावतों की संख्या लाख के लगभग हो सकती है। इन सब में मानव-जीवन के विभिन्न अंगों से संबंधित कहावतें हैं। जातिगत विशेषता की, गुण-दोष वाली, नीति-रीति बोधक, पेशेवर, व्यवहारोपयोगी, अंग-उपांगों की त्रुटियां

प्रकट करने वाली, निर्धन-रंक संबंधी, ऋतु-नक्षत्र और त्योहार-विषयक, वंशानुगत संस्कारों की प्रबलता प्रकट करने वाली, नारी विषयक एवं नारी चरित्र संबंधी, पुरुष स्त्रियों के नामों वाली, ईश्वर की शक्ति और कृपा का परिचय देने वाली आदि आदि विषयों पर बहुत सी कहावतें चलती हैं। गुजराती भाषा के प्रसिद्ध कवि मांडण ने अपनी प्रबोध बत्रीशी में ठीक ही लिखा है कि—अवनी रही उखाणा भरी, तो किम सकाई पूरी करी ? अर्थात् पृथ्वी कहावतों से भरी है, जहां से खोदिये कहावतें निकल पड़ेंगी।

इस विषय के भारतीय और अभारतीय सारे प्रकाशित ग्रंथों की नामावली [लेखकों सहित] मैंने इस पुस्तक के दूसरे अध्याय में लिखी है। यहां केवल राजस्थानी भाषा से संबंधित कहावती पुस्तकों की सूची ही लिख रहा हूं — १. मारवाड़ रा ओखाणा [लक्ष्मण आर्य] २. मारवाड़ी वेदर प्रोवर्ब्स [लालचन्द विद्याभास्कर] ३. मारवाड़ी कहावत [जोधपुर] ४. मारवाड़ी कहावतें [श्री जगदीश सिंह गहलोत] ५. मारवाड़ की कृषि कहावतें [वही] ६. गुजराती कहावत संग्रह [दूलीचन्द शाह] ७. मालवी कहावतें [रतन लाल मेहता] ८. मेवाड़ी कहावतें [श्री लक्ष्मी लाल जोशी] ९. राजस्थानी कहावतें [भाग क. और ख. श्री स्वामी और व्यास] १०. भीलों की कहावतें [फूलजी भाई भील] ११. राजस्थानी कहावतें [श्री कन्हैया लाल – हिन्दी बंगला मंडल कलकत्ता] १२. राजस्थानी कहावतें एक अध्ययन [डा. सहल] इनके अलावा राजस्थानी कहावतों के बहुत से निबंध भी प्रकाशित हुए हैं। हमारे पास भी कहानियों की सैकड़ों कहावतें प्रकाशित और अप्रकाशित संग्रहीत हैं।

कहावतों के इतिहास से तो यह सुस्पष्ट है कि कहावतें Fragments of wisdom) हैं। अनुभव - दुहिता हैं, ज्ञानविज्ञान की रश्मियां विकीर्ण करने वाली ऐसी मणियां है जिनका प्रकाश आज भी मन्द नहीं पड़ा है और यावच्चन्द्र दिवाकर - वे अपने अंतर्हित सत्य के बल पर जगमग करती रहेंगी। [राजस्थान वीर जनवरी १९६३]





# पहेली

**पहेली, प्रवाद और अन्य पहेली** — ईश्वर की सृष्टि रचना की महत्ता के प्रथम प्रश्न के साथ मानव मस्तिष्क तर्क की तरफ बढ़ा और उसने सूर्य, चन्द्रमा, उषा, वायु, अग्नि को अपने अपने कार्य में अटल परिश्रम करते देखा। तब तत्काल उसके सामने इस लीला का एक बड़ा प्रश्न पहेली का रूप धारण करके आ टिका। परमात्मा की सृष्टि सचमुच विश्व की आदि पहेली है। उसे सुलझाने के लिए असंख्य युगों से विश्व के सहस्रों दार्शनिक योगियों ने साहित्य रचना की है। आज भी मानव का ज्ञान-विज्ञान, आचरण-संस्कृति और खोज उपलब्धियां इस सृष्टि की पहेली के प्रति सतत सजग हैं। मानव और पहेली का प्राचीन संबंध यही है :

> क्रीड़ा गोष्ठी विनोदेषु तज्ज्ञेराकीर्ण मंत्रणे।
> परव्यामोहने चापि सोप योगाः प्रहेलिकाः ॥ [1]

अर्थात् — खेल, गोष्ठी तथा विनोद काल में प्रहेलिका जानने वाले पारस्परिक विचार-विनिमय अर्थात् परामर्श एवं श्रोतृ वृन्द को मोहित करने के लिए अर्थात् आश्चर्य-चकित करने के लिए इनका उपयोग करते हैं। वेद ज्ञान राशि के प्रमुख स्रोत हैं और उनमें पहेलियों के सुन्दर तथ्य उपलब्ध हैं। ब्रह्म निरूपण की कतिपय शक्तियों के वर्णन में पहेलियों का अतुल प्रयोग हुआ है। ऋग्वेद के प्रथम मंडल का १६४ वां सूक्त, जिसमें ५२ मंत्र प्रायः प्रहेलिकामय हैं। उसी के दशम् मंडल के ७५ वें सूक्त के प्रथम १३ मंत्र पहेलियां-स्वरूप हैं। संभव-तया इसीलिए ऋग्वेद को पहेलियों का वेद कहा है। डा. सत्येन्द्र ने लिखा है — पहेलियों को संस्कृत में ब्रह्मोदय भी कहा गया है। वैदिक मंत्र में प्रचलित ब्रह्मोदय शब्द का अर्थ—ब्रह्म — चैतन्य और उदय— जागृत करना रहा होगा, यही निश्चय है।

---

१ साहित्य दर्पण दशम् परिच्छेद, पृष्ठ ४९९।

पहेली शब्द संस्कृत के उसी ब्रह्मोदय का प्रर्याय एवं प्रहेलिका का तद्-भव रूप है। हमारे देश में इसका प्रचलन वैदिक काल से पाया जाता है। पहले यह अश्वमेध यज्ञ में अनुष्ठान का एक प्रकार माना जाता था। अश्व वलि ने प्रथम होतृ एवं पंडित ब्रह्मोदय पूछते थे। अन्य देशों में भी उस समय पहेलियों को अनुष्ठानिक महत्ता प्राप्त थीं। दी गोल्डन वॉ, नवां भाग पृष्ठ १२१ पर फ्रेजर महोदय ने लिखा है कि पहेलियों की रचना अथवा उदय उस समय हुआ होगा, जब कुछ कारणों से वक्ता को स्पष्ट शब्दों में किसी वात को कहने में किसी प्रकार की अड़चन होगी। उसी परम्परा में कई स्थानों पर कतिपय जातियां आज भी विवाह संस्कार के समय पहेली वुझाने का कार्य शुभ मानती हैं।

वेद से पूर्व भी इस मौखिक साहित्य ने वेद निर्माताओं को अपनी ओर आकर्पित कर दिया था। ऐसा ऋग्वेद में आये हुए ब्रह्मोदयों से ज्ञात होता है। संस्कृत साहित्य में जिन ६४ कलाओं का उल्लेख मिलता है उनमें पहेलियों की भी गणना आई है। जैसे—अन्तर्लापादि।

मनुष्य मनोविनोद के विना नहीं रह सकता। मौजी लोगों का मनोरंजन, नाट्य, संगीत, नृत्य और काव्य से होता है। भारतीय साहित्य ऐसे मनोरंजक विपयों से भरपूर है। उसमें विभिन्न विपयों पर प्रमोदार्थ अनेक तरीकों से वुद्धि मंथन तथा ज्ञान विकास के तत्वों की दिलचस्प वहार है। पहेली साहित्य इसका एक नमूना है। इसलिए पहेलियों को हम केवल ज्ञान-वैभव एवं ज्ञान गणना का ही माध्यम नहीं मानते, उनको वुद्धि-मापक यंत्र भी कह सकते हैं। ये वाल-मनोरंजक के सिवाय समाज विशेष की मनोज्ञता को प्रकट करने वाली रुचिकर रश्मि-मणियां हैं। अतः कहा जा सकता है कि पहेलियां मनुष्य सभ्यता के साथ ही उत्पन्न हुई हैं। तभी तो इस पुरातन पहेलियों की ज्ञान-गरिमा को देखकर आश्चर्यो-दधि में डुवकियां लगानी पड़ती हैं। ये आदिवासियों की शान और आर्येतर जातियों में ज्ञान की खान स्वरूप प्रस्थापित हैं। आर्यों तक आते आते तक तो यह प्रथा विल्कुल पुष्ट हो चुकी थी। संस्कृत में इसके प्रहेलिका, अर्थ कूट श्लोक, अन्तरालाप, वहिरालाप, वहिरन्त प्रश्न, जाति प्रश्न, पृष्ठ प्रश्न, उत्तर प्रश्न आदि अनेक भेदोपभेद हैं। अग्नि पुराण में गोष्ठियों के वाग्वन्द ऐसे कुछ शब्द-गुम्फन चित्रों के सात भेद किये गये हैं। उनमें से वहां, द्वयर्थक गुह्य का प्रयोग होता है, उसे प्रहेलिका कहते हैं। प्रहेलिका में शाब्दी औरं आर्थी दो भेद वताये हैं। शाब्दी प्रहेलिकाओं के वहुत से भेद प्रभेद मिलते हैं। अनेक काव्य शास्त्रियों के साथ दंडी ने सोलह प्रकार की शुद्ध पहेलियों के लक्षण और चौदह दुष्ट पहेलियों के संकेत दिये हैं। उक्त प्रकारों का नामोल्लेख करना आवश्यक है। वे ये हैं—समागता, वंचिता, व्युतक्रांता, प्रयुपिता, समानरूपा, परूषा,

संख्याता, प्रकल्पिता, नामान्तिरिता, निभृता, समानशब्दा, संमूढा, परि-हारिका, एकच्छना, उभयच्छना और संकीर्णा।

समय पाकर पहेलियों में दृष्टिकूट, उलटबांसी, मुकरियां आदि आ मिली हैं, सिद्धों द्वारा दार्शनिक तथा रहस्यात्मक विवेचन, संतों द्वारा उक्तियों की चमत्कृति एवं प्रभाव पूर्ण बनाने के तरीके और लोक-जीवन में विनोद और बुद्धि परीक्षा के प्रयोग होने लगे। आगे इनका परम्परित पथ बन गया।

महाभारत काल में वेदों की हजारों वर्ष पुरानी इस परम्परा के सूत्र को स्वीकार करके लौकिक एवं साहित्य रुचि को सहयोग प्रदान किया गया। युद्धिष्ठिर से पूछे गये यक्ष के प्रश्न तथा उनके उत्तर लोक और साहित्य की अनुपम वस्तु है। यह बीज वेदों के ब्रह्मोदय के रूप में वपन किये गये, आधुनिक लोक-गीतों की पहेलियों के परम्परित प्रेरक हैं।

सन्तों की उलटबांसियां, विषय का अंग और संध्या भाषा में पहेलियों का साहित्य लोक जीवन की प्रिय निधि बन गई है। तांत्रिकों ने, वज्रयामी सिद्धों ने इस–उल्टा कथन प्रद्धति को अपने सिद्धांत साधना के रहस्यों में लपेटकर लोक सुलभ तथा व्यापक बनाया। इस में लोक-साहित्य तथा समाज और शास्त्र की प्राचीन मान्यताओं को उपेक्षित किया गया। यहां आप प्रथम एक गोरख वाणो का रसास्वादन करें जो कबीर की उलटबांसियों की मूल प्रेरणा है–

१ डूंगर मंछा जळि सुसा, पाणी में दो लागा।
अरहट वहै तृसाळवां, सूळै कांटा भागा॥
२ समदर लागी आग, नदि जळ कोयला भयी।
देख कबीरा जाग, मंछी रूखां चढ़ गई॥
३ कुंजर को कीरी गिलि वैठी, सिघाई खाई अघानौ स्याळ।
मछरी अग्नि मांहि सुख पायी।
४ पंगु चढ्यौ पर्वत के ऊपर, मृतक देखि डरानो काल।
जाको अनुभव होइ सु जाने, सुन्दर ऐसा उल्टा ख्याल॥ १

एक विस्यम बोधक पहेली और देखिये–

एक अचंभा देखा रे भाई, ठाढा सिंह चरावै गाई॥टेक॥
पहले पुत्र पीछै भई माई, चेला के गुरु लागे पाई॥
जल की मछली तरवर व्याई, पकड़ बिलाई मुरगे खाई॥
वैलहि डारि गूंनि घरि आई, कुता को ले गई बिलाई॥
तलि करी साखा, ऊपरि करी मूल, बकत भांति जड़ लागे फूल।
कहे कबीरा या पद को बूझे, ताकू तीनू त्रिभुवन सूझे॥ २

बड़ी रहस्यमयी पहेली है—सिंह खड़ा गाय को चरा रहा है [ अर्थात्

१ सुन्दर ग्रंथावली, पृष्ठ ५१० [सं. ३] २ कबीर ग्रंथावली पृष्ठ १९३ (पद ३११)

स्थिर ज्ञान द्वारा अनुप्राणित वाणी उचित रूप में स्फुरित हुआ करती है ] पुत्र का जन्म हो चुकने पर माता का आविर्भाव हुआ [ अर्थात् जीव का शुद्ध रूप माया द्वारा परिच्छन्न होने के पूर्व विद्यमान था ] चेलों के पैरों पर गुरु माथा टेक रहा है [अर्थात् निर्मल चित्त के प्रति शब्द स्वयं आकृष्ट हो जाता है अथवा मन स्वयं वशीभूत हो जाता है ] जल में रहने वाली मछली ने वृक्ष पर जाकर अंडे दिये। [ अर्थात् मूलाधार के निकट वर्तमान कुंडलिनी मेरूदंड के ऊपर जाकर फलप्रद हुई ] बिल्ली को पकड़ कर मुर्गे ने खा लिया। [ अर्थात् ज्ञानोपलब्धि हो जाने पर मन दुर्नीति को नष्ट कर देता है या सर्वथा त्याग देता है ] बैल को बाहर छोड़कर गून स्वयं घर को लौट आई। [अर्थात् स्वरूप में सिद्धि हो जाने के पहले ही शरीर के प्रति उपेक्षा का भाव आ गया] कुत्ते को बिल्ली ले भागी। [ अर्थात् अज्ञानी पुरुष को माया ने बहका लिया ] शाखा नीचे की ओर हो गई और जड़ ऊपर चली गई [ अर्थात् प्राणों के ऊपर चढ़ाये जाते ही इन्द्रियां वश में आ गई अथवा सृष्टि का मूल ऊपर की ओर है। और उसका विस्तार नीचे की ओर है ] तथा उसमें अनेक प्रकार के फूल फल भी लग गये। [ अर्थात् सुषुम्ना के अन्तर्गत षट-चक्रों का अस्तित्व है] कबीर का कहना है कि जो कोई इस पद के रहस्य को समझ लेता है, उसे त्रिभुवन की सारी बातें स्पष्ट हो जाती हैं।

यहां एक ऐसा राजस्थानी का अटपटा निर्गुण भजन लिख रहा हूं सो विचारें; अर्थ काया पर है।

माटी घड़ै कुम्हार नै, खाती नै छोल रही लकड़ी
धरती बरसै अम्बर भीजै, काटै बिरख कुहाड़ा छीजै
इणरो अरथ ग्यांन सूं कीजै, लोहो घड़ै लुहार नै,
जाळै नै खा गई मकड़ी ॥ १
ले कपड़ा धोबी नै धोवै, बीज पकड हाळी नै बोवै
दुखिया हांसै, सुखिया रोवै, इणरो ग्यांन विचार नै,
ना रही मूरख संग जकड़ी ॥ २
ले कपड़ा दरजी नै सीमै, रोटी पकड़ मिनख नै जीमै
जलमै छाछ, दूध दो घी में, सोनो घड़ै सुनार नै,
झट मूसै बिलाई पकड़ी ॥ ३
वणिया तुलै, तराजू तोलै, आंधा देखै, गूंगा बोलै
दंतू कवै कोई चातरक खोलै, पती नै पढ़ै गंवार नै,
अब गली आ गई संकड़ी ॥ ४ खाती नै छोल रही लकड़ी।

यद्यपि सगुण मार्गी सन्तों को ऐसी प्रतीकात्मक आश्चर्य जनक उलट कथा कहने की कतई आवश्यकता नहीं पड़ी और न उन्हें अपने आराध्य देवों के चरित्र

चित्रण के वर्णन में ऐसी कमी अखरी तथापि लोक जीवन की इस अद्‌भुत शैली का वे कदापि लोभ संवरण नहीं कर सके। अत: सूर और तुलसी की अमर कृतियों में इस बुद्धि-वैभव एवं प्रहेलिकात्मक शैली के पर्याप्त उदाहरण मिलते हैं। सूर का एक दृष्टिकूट पद देखें – कहत कत प्रदेसी की बात।

मंदिर - अरघ [१] अवधि हरि बदि गये [२] हरि आहार [३] चलिजात।
अजिया भख [४] अनुसारत [५] नाहीं कैसे कै दिवस सिरात [६]।
ससि-रिपु [७] वरष्, भानु रिपु [८] जुग सम, हर रिपु [९] किये फिरै घात।
मघ [१०] पच में ले गये स्याम घन ताते जिय अकुलात।
वेद नखत ग्रह जोरि अरधकरि [११] को वरजै हम खात।
सूरदास प्रभु तुमहि मिलन को कर मींडत [१२] पछतात ।

इनकी परम्परा में लोक साहित्य के गीतों को लोकायनी कवियों ने पहेलियों युक्त बना लिये हैं। एक छप्पय देखें —

सारंग [13] से दृग लाल, माल सारंग [१४] की सोहत।
सारंग [१५] ज्यूं तनु श्याम बदन [१६] लखि सारंग [१७] मोहत।
सारंग [१८] सम कटि [१९] हाथ माथ बिच सारंग [२०] राजत।
सारंग [२१] लाये अंग देखि छवि सारंग [२२] लाजत।
सारंग [२३] षण पीत पट सारंग [२४] पद सारंग [२५] धर।
रघुनाथ दास बंदन करत सीतापती रघुवंश वर।

यह पहेली परम्परा मध्य युग में आकर गूढ़ता, गम्भीरता की जगह हास्य मनो-रंजन, विरोधाभास मंडन और आश्चर्यजनक परिस्थिति के पथ पर आरूढ़ हो गयी। इस काल में खुसरो जैसे कवियों की सरस श्रृंगारिक पहेलियां, मुकरियां और अनमेल ढकोसले लोकजीवन निरीक्षण - परीक्षण तथा चित्रण सहित बड़े प्रचलित हुए हैं। पंडित रामचन्द्र शुक्ल ने बारहवीं, तेहरवीं, शताब्दी की हिन्दी कृतियों के साथ खुसरो की पहेलियों तथा मुकरियों का भी विवेचन किया है। बीरबल आदि अन्य कवियों ने भी इस काल में पहेलियों को लिखा है। इनमें धार्मिक, पौराणिक, दार्शनिक तथा पारलौकिक प्रसंगों के स्थान पर अपने निकट

---

१ पक्ष १५ दिन। २ कह गये। ३ सिंह का भोजन (मास, महीना) ४ बकरी का भोजन (पत्ती-पत्री)। ५ नहीं भेजते। ६ बीते। ७ चन्द्रमा का शत्रु (दिन) ८ सूर्य का शत्रु (रात्रि) ९ कामदेव। १० मघा नक्षत्र से पांचवा नक्षत्र (चित्रा, चित्ता–चित्त) ११ नक्षत्र २७ वेद ४ ग्रह ९=४० का अ घा २० (विष) १२ मलते हैं। १३ कमल। १४ सोना। १५ बादल। १६ मुख। १७ चन्द्रमा। १८ सिंह। १९ कमर। २० बाण। २१ कर्पूर। २२ कामदेव। २३ सुहावने रंगीन। २४ कमल। २५ धनुष। [ सारंग धारण करना ]

क्षेत्र के दैनिक जीवन की लोक व्यावहारिक वस्तुओं पर ही पहेलियां बनने लग गईं। यह अधिकतर अनपढ़ कवियों की मन घड़न्त रचनायें हैं, मगर इनमें अध्ययन की जगह सांसारिक अनुभव का आत्मीय हाथ है। ये लिपिकार लेखक और रचना काल से शून्य हैं। पर लोक एवं लोक-साहित्य की महत्वपूर्ण सामग्री है। यहां राजस्थानी की एक अनदेखी और अनसुनी पहेली को आप पढ़िये —

कुत्तौ बैट्यौ हाटक तोलै ताकड़ी।
आकां लाग्या आंम फिरासां काकड़ी॥
कीड़ी करै सिणगार, कै हाथी परणनै।
ऊंट फिरै विचाळ, कै सलाह करणनै॥
पांणी लागी लाय बुझावै तुणतुणी।
सुण खत्रांणी बात अणदेखी अणसुणी॥
दधिसुत सो रिप तास रिप, तस रिपु को रिप सोइ।
तिस को स्वामी मोहि सुहि, म्हूं बलिहारी तोहि॥

—सोढ़ा नाथी रौ कह्यौ

[दधिसुत चन्द्रमा, जाको रिपु बादल, तासु रिपु वाइ: ताकी रिपु नाग, नाग को रिपु गरुड़ तिनका स्वामी श्रीकृष्ण]

कीर कंवळ अर कोकिला, अहि गज सिंघ मराळ।
उदैराज देख्या इता, लूंबत ओकहि डाळ॥

यह किसी नारी सौन्दर्य के विषय में है—कि सूवे जैसी नासिका, कमल जैसा सुंदर मुख, कोयल की सी वाणी, सर्प जैसी चोटी (वेणी) हाथी की सी मतवाली चाल, सिंह जैसी कमर और हंस की सी चाल बताई है। पहेलियां सभ्य और असभ्य सभी कोटि के मनुष्यों और जातियों के रूप में प्रचलित हैं। विश्राम के समय में युवक, बाल, वृद्ध और वनितादि लोक के सभी अंग इससे अपना मन बहलाव करते आये हैं। राजस्थान, मालवा, निम्वाड़, गुजरात और उत्तर प्रदेश में जंवाई (जमाता) की वाग्वीरता जांचने के लिए ससुराल में गादी दूहों के रूप में पहेली को भरपूर काम में लिया जाता है। गादी-दूहों में शृंगार वर्णन की बहुतायत रहती है। विवाह तथा मुकलावे के समय यहां गाकर पहेलियां पूछने की प्रथा है। ये जंवाई तथा समधियों से पूछी जाती हैं।

पहेली का अर्थ होता है किसी को कठिन समस्या में या उलझन में डाल देना। राजस्थानी में इसको आडी, अडवी या पाली कहते हैं। आडी का अर्थ, वाग्रोक (किश्त) दे देना होता है और पाळी–पाळ अथवा सीमा को कहते हैं, जिसके अन्दर किसी आदमी को पहेली बूझ कर कब्जे (कैद) करके अर्थ में बांध दिया जाता है। राजस्थानी की यही पाळी हिन्दी में फाली कहलाती है। विभिन्न

स्थानों में फाली, आडणा, पहेली बताना और गाहा खोलना के रूप में प्रयुक्त करके इसका अर्थ खुलवाते हैं।

फाली फल गर्भित रचना और गाहा, गाथा या कथा को कहा जाता है। मालवी में इस ( पहेली ) को पारसी तथा भोजपुरी में बुझौवल कहते हैं। श्री रामनरेश त्रिपाठी ने इन बुझौवलों को बड़े गूढ़ार्थ वाले बताये हैं। पहेलियों का प्रमुख कार्य मन-बहलाव से ही संबंध रखता है। मगर मात्र मनोरंजकता ही इसका सब कुछ नहीं है। यह वक्ता की मेधा-ज्योत्स्ना तथा श्रोता की ज्ञान-सूझ के आलोक स्वरूप साधन हैं। बड़े प्रत्युत्पन्नमति चतुर नर एवं महानुभाव भी इनकी अर्थ विलक्षणता के आगे सिर झुकाते हैं। इसके अर्थ गौरव का थोड़ा अवलोकन कीजिये।

अपदो दूर गामी च साक्षरो न च पंडितः।
अमुखःस्फुटं वक्ता च यो जानाति सः पंडितः॥

अर्थात् जो बिना पैर के दूर तक आने वाला है, साक्षर या पढ़ा लिखा होने पर भी पंडित नहीं है, बिना मुंह के स्पष्ट बोलने वाला है, उस अज्ञात को जानने वाला ही पंडित है, बाकी सब तो मूर्ख हैं। [कागज]

पहेलियों के वर्ण्य-विषय बड़े व्यापक एवं विस्तृत हैं। इनकी संख्या समृद्धि सतत गतिमान है। लोक-प्रतिभा का यह वायु पुत्र [पहेलियां] अपने मार्ग में कभी अवरुद्ध नहीं होता। वक्ता इसके ज्ञान में किसी प्रस्तुत वस्तु यानि उपमेय के द्वारा अप्रस्तुत [उपमान] की मांग करता है। अस्पष्ट संकेत देकर सामने वाले से वस्तु का नाम पूछना चाहता है। यह अप्रस्तुत योजना ग्रामीण स्थिति या प्राकृतिक वातावरण से चुनकर शब्दाडम्बर द्वारा वक्ता की छुपाई हुई होती है। क्योंकि गांव के मेधा चातुर्य को प्रकाशमान बनाये रखने के लिए ग्रामीण वातावरण ही उपयुक्त होता है, जिसमें पहेलियों के अनन्त एवं असंख्य विषय समाये रहते हैं।

पहेलियां वस्तु का मूल्य निर्धारित करने वाली उपमानों से बनी हुई शब्द तस्वीरें हैं। जिसमें चित्र सम्मिलित करके प्रश्न किया जाता है यह किसका है? अर्थात् प्रश्नकर्ता चित्र के पूर्व पक्ष की स्थापना करके अपने प्रतिपक्षी से उत्तर पक्ष की आकांक्षा रखता है। मगर यह उपमानों का अपूर्ण रूप होता है। उपमानों से जो चित्र बना है, वह स्पष्ट नहीं होता है। उससे इच्छित वस्तु का अधूरा संकेत मिलता है। परन्तु संकेत इतना सही होता है कि यथा संभव उससे दूसरी वस्तु का बोध नहीं हो सकता।

पहेली कहावत का ही एक प्रकार है। इसे लोकोक्ति भी कह सकते हैं। लोक-मानस इसके द्वारा अर्थ गौरव की रक्षा करता है और मनोरंजन प्राप्त करता है। किन्तु पहेली की कथन प्रणाली कहावतों की प्रवृत्ति से भिन्न होती है। भिन्नता

के कारण ये हैं— १. एक ही वस्तु या तथ्य के लिए बहुत से शब्दों का प्रयोग । २. शाब्दिक भाव से इनका संबंध नहीं रहता । ३. इसमें प्रकट को गुप्त रखने की चेष्टा की जाती है । ४. ये बुद्धि कौशल के आधार पर चलती हैं । दूसरी ओर कहावत में सूत्र प्रणाली होती है । इसमें भाव की मार्मिकता घनीभूत रहती है और लाघवता से विस्तृत अर्थ व्यक्त करने की प्रवृत्ति पाई जाती है ।

पहेली मनुष्य की विकसित विधा का व्यावहारिक नमूना है । इसके अर्थ की कई लोगों में तलाश की जाती है । राजस्थान में यह सदा से उत्तम कोटि का मनोरजन माना गया है । आज भी रात्रि के समय लोक-समूह में विनोदार्थ बड़े उत्साह से आपस में आडी डाली जाती है । इस कार्यक्रम से लोगों का श्रम परि-हार एवं मनोविनोद संपन्न होता है । इसमें जीवन की उपयोगी वस्तुओं के वर्णन होते हैं । कुछ नमूने की वस्तुएं लिखी जाती हैं । मिलाइये—दीमक , आग , हुक्का खाट , भोजन , सामग्री , बंदूक , तलवार , कागज , कलम , पशु-पक्षी , खेत - खलिहान , पेड़ - पौधे , चांद , तारे , सूरज , बाग , बावड़ी और सरोवर आदि की झांकियां पहेलियों में गुम्फित रहती हैं । इनमें अनुभूतियों, मनोभाव, घटनायें, दिनचर्या , हास-परिहास और ज्ञान तोल की जांच-ज्योति को पनपाया जाता है । बालकों में बुद्धि बल एवं कौतूहल की उत्पत्ति होती है, जिससे जटिल समस्यायें सुलझाने की प्रवृत्ति वृद्धि का भंडार भरता है ।

ऐसी कुछ पहेलियां दी जा रही हैं , इनका भी अवलोकन कीजिये —

१ बिना फूंक बजावै बाजा, बिना राज रै बाजै राजा । कहो भायेला कुण है राजा ? ( इन्द्र राजा )

२ बिना मैल माळियां रांणी , बिना रोयां नैणां पांणी । राती पीळी ओढ़ ओढ़णी कड़कै रूसै राचै रांणी । किण री धीवड़ किण री रांणी ? ( बीजू रांणी )

३ डोलर पांन डगामग डांडी, बिना कुमार घड़ीजै हांडी । बिना जमावणी जमाईजै दही , मरद रै पेट ग्रस्त्री रही ? ( मतीरौ )

४ काची नारी कचकची, भर जोवनियै खारी । म्हैं तनै पूछूं बालमा, बूढ़ी क्यूं होवै प्यारी ? ( काकड़ी )

५ सिर केसर मुरगा नहीं , लीलकंठ नहीं मोर । लांबी पूंछ लंगूर नहीं, चार पांव ना ढोर ? ( गिरगट )

६ ठंडी ठंडी घणी निराळी , म्हैं जाती पांणी सूं ढाळी । लखकर गरमी री हैरांनी, हो जावूं म्है पांणी पांणी ? ( बरफ )

७ कदै नहीं म्हैं खाऊं - पीवूं , कदै नहीं म्हैं चरूं । सदा रावळै घरां रुखाळौ , चौकीदारी करूं ? ( ताळौ )

८ बिना पांख कुण उड़ जावै ? काळौ चढ़ अकास दिखावै ? ( धूंवौ )

९ अरे कहांणी म्हैं कहूं , सुनले म्हारा पूत । बिना पांख्यां ऊंची उड़ै , बांध गळै में सूत ? ( पतंग )

१० घोळी घोळी घपली ; मूळै री सी कपली । खावै न पीवै , ईनै देख देख जीवै ? ( रुपया )

११ चार चौकड़ी सोळै वानर , तीन घोड़ा अेक असवार ? ( रुपया )

१२ आंटी टेढ़ी खेरड़ी नळी नळी में रस , ई आडी रौ अरथ बतायां रिपिया देऊं दस ? ( जलेबी )

१३ छोटौ सौ दुरगादास , कपड़ा पेहरै सौ पचास ? ( प्याज )

१४ अेक रांड बींरै सात वीसी गांड ? ( चालणी )

१५ छोटी सी लकड़ी तामक तैया , मीठी लागै रे भैया ? ( खारक )

१६ छोटी सी मीमली , राजा भेळी जीमली ? ( मक्खी )

अलंकार शास्त्रियों ने पहेली को अलंकार माना है । जैसे - प्रहेलिकालंकार

प्रस्नहि में उत्तर कढ़ै , कछु सब्द के फेर ।
सौ प्रहेलिका दोय विधि , सब्द अर्थगत हेर ।।

१ देखी अेक अनोखी नारी , गुण उसमें इक सब से भारी ।
पढ़ी नहीं यह अचरज आवै , मरना जीना तुरंत बतावै ।। [हाथ की नाड़ी]

२ लक्ष्मीपति के कर वसै , पांच वरन गनि लेव ।
पहिलो अक्षर छोड़िके , आय हमें किन देव ।। [ सु–दर्शन ]

राजस्थानी पहेलियां , वस्तु के गुप्त वर्णन के ढंग से बड़ी महत्व पूर्ण हैं । ये कई तो प्रश्नोत्तर के ढंग से चलती हैं और कई परिजन संवाद के रूप में । बातों और गीतों से भी इनका अधिक प्रचलन है । इनका अर्थ [पहेली] पूछते समय किसी के बाप दादे को नाई अथवा डूम तक की उपाधि देदी जाती है । उक्त बात पहेली के साथ ही कही जाती है । अतः श्रोता के लिए पहेली बुझाना [ अर्थ बताना] आवश्यक हो जाता है ।

१. गळा में गांठ गुद्दी में गूमड़ौ ।
ई आडी रौ अरथ बता , नीं बाप दादौ डूमड़ौ । [मकोड़ौ]

२. छोटी सी टिकड़ी पीळै रंग पाई ।
ई आडी रौ अरथ नीं बतायां बाप दादौ नाई । [नथ]

३. चार नार चिट्टू पिट्टू एक नार जंगी ।
ई आडी रौ अर्थ नीं कै बाप दादौ भंगी । [पंजौ]

गूढ़ार्थ पदों की भांति पहेलियों के गोपनीय उल्लेख बड़े रोचक ढंग से प्रस्तुत किये जाते हैं । इनमें बेटी जाया बाप, मरद के पेट स्त्री, बेटे का जन्म मां-बाप से प्रथम , बीस गीगला गोद , अस्सी धीवड़ियां पेट, पग पांणी सिर वास्दे, [आग] आटे , पानी के बिना सीरा बनाना , दाढ़ी वाले छोकरे का बाजारों में बिकना , फूल द्वारा बेल को खा जाना, मुरदे का आटा खाना आदि गोप्य वर्णन हैं , जो कहीं कहीं ऐसे क्लिष्ट कल्पनायुक्त हो जाते हैं कि पढ़े-लिखे लोग भी

ग्रामीणों की इस विनोद-वार्ता का सही उत्तर देने में असमर्थ हो जाते हैं।

राजस्थान में ऐसी असंख्य पहेलियां हैं, जिनमें ऐसा उत्तम ग्रामज्ञान स्पष्ट छलकता है। आन-उर्वरा वाली यह राजस्थानी धरा पहेलियों में भी लोक बुद्धि-उर्वरा की परिचायक है। किसी भी नयी वस्तु का आविष्कार लोक के सामने आता है, वह तुरन्त पहेली का रूप धारण कर लेता है। देखिये रेलगाड़ी, पोस्टकार्ड, पेंसिल और हवाई जहाज पर कैसी उपयुक्त पहेलियां बनी हैं।

१. एक सखी हम आवत देखा, श्याम घटा बदली में रेखा।
हाथ सिरोही मंगळ गावै, ब्याही है वर ढूढ़त आवै। [रेलगाड़ी]

मंगल गान के साथ यह ब्याई है, किन्तु वर ढूंढ़त आवे दृष्टव्य है। टिकट लिया हुआ यात्री उसका पति है, फिर भी वह रुक रुक कर नये वरों को खोजती है।

२. धोळी धरती काळा बीज, बावण वाळो जावै रीझ। (पोस्टकार्ड)

सफेद कागज [धरती] काली स्याही से लिखे हुए बीज रूप अक्षर विषय-वस्तु के चित्रण में सार्थक हैं, जिन पर लिखने वाला [बावण वाला] रीझ जाता है।

३. अेक मुर्गो चालतौ फिरतौ थाक गियौ।
पाती लायौ गर्दन काटी, पाछौ चालण लाग गियौ। [पेंसिल]
४. गरण गरण नभ चाकी फिरै, तीन पगां री मछळी तिरै। [हवाई जहाज]
५. नूंवै जुग री बच्ची, अेक कांन री कच्ची।
थे कियौ इयै पार, फैला आई उवै पार। [टेलीफोन]

हास्य और विनोद मनुष्य जीवन का एक तत्व है। लोक साहित्य में आनन्दोल्लास की रोचक भावनायें इनमें पाई जाती हैं। राजस्थानी में आडी आडने वाला [वक्ता] ललकार कर बूझने वाले [श्रोता] की ज्ञान परीक्षा करता हुआ कहता है — 'आडी लेसी क पाडी ? का गिरियां सूधी गाडी ?' इस पर श्रोता उत्तर देता है — 'पाडी लूंगा। वह गिरियां सूधी गाडी का अर्थ भी सूथण [पाजामा] बता देता है। वक्ता फिर पूछता है — 'मामै साथै जीमसी क, सैंसी सागै ?' श्रोता — मामै साथै। इस तरह के वार्तालाप के बाद आपस में दोनों आडी आडना शुरू करते हैं। जो बड़ा मनोरंजन का सुन्दर प्रसंग चलता है। और भी लोग सुनते हैं। राजस्थानी गीतों में भी स्त्रियां एकत्रित होकर जुंवाई से पहेलियां पूछती हैं। उनमें मान-सम्मान वाले विशेषण लगाकर जवांई के प्रति स्नेह प्रदर्शित किया जाता है। गीतों में दोहों के द्वारा चुनौती, शर्त और गालियां भी दी जाती हैं। एक गीत देखिये —

नानड़िया जवांई म्हारी अड़वी री अर्थ दौ
थांरी सुरता करौ नीं विचार। — अर्थ दयौ

टेक — नौ जाया नौ पेट में ढोला, नौ नानेरै जाय
भतौ करूं तौ फेर जणूं, काळां में कै खाय
बावौ सूतौ साळ में, कोई पग फळसै सूं बार
थे जांणौ तौ वतायदौ, नीं सागै वाळा नै लौ बूझ
बाप भलौ बेटौ भलौ ढोला, पोतौ बड़ौ सपूत
पड़पोतौ ओ जलमियौ ढोला सोळै मूठी ऊत
सै सूं पैल्या म्हैं जलम्यौ ढोला, पछै बड़ौ भाई
धूम धड़ाकै बाबौ जलम्यौ, पछै जलमी बाई
मायड़ बेटी दो जणी ढोला, ज्यां बिच अेक भरतार
बाप बेटौ दो जणांजी, ज्यां बिच अेकल नार
चतर हुए सौ बतायदे ढोला, मूरख लूणीजै घास
नानड़िया जवांई राजन, म्हारी अड़वी रौ अर्थ दयौ

अर्थात् हे नन्हे जवांई आप हमारी पहेली का अर्थ बता दीजिये। आप अपनी अकल से सोच - विचार करके अर्थ बताइये या साथ वालों को भी पूछ लीजिये।

१ नो पुत्र जन्मे हैं नो पेट में हैं, नो ननिहाल चले गये हैं। मेरी इच्छा हो तो और भी जन्म सकती हूं मगर अकाल के समय ये क्या खायेंगें ? अर्थ बताइये। [काचर की बेल]

२ बावा घर की साल [कमरा] के अन्दर सो रहा है और उसके पैर दरवाजे के बाहर निकल गये हैं। जवांई अर्थ बताइये। [दीपक]

३ बाप अच्छा है, बेटा अच्छा है और पोता भी ठीक है। मगर पड़पोता बिल्कुल कपूत है। अर्थ बताइये। [दूध, दही, घी, और छछेडूं]

४ सबसे पहले मेरा जन्म हुआ, फिर बड़ा भाई जन्मा, बाद में बाप का जन्म हुआ इसके बाद बहिन का जन्म हुआ। अर्थ दें। [दूध, दही, घी और छाछ]

५. मां बेटी दोनों के बीच एक पति है। अर्थ — (काजल का कूंपला)

६. बाप और बेटे दोनों के बीच एक नार। अर्थ — (आरसी, दर्पण)

यदि कोई चतुर होगा तो इन सारी बातों का अर्थ बतायेगा और मूरख के लिए तो केवल घास काटने के समान है। जवांई हमारी पहेलियों के अर्थ बता दीजिये।

इस तरह की पहेलियों वाले गीत यहां काफी मिलते हैं। इनमें रळो वधावणौ, अरथ वाळौ सुपनौ और आंमौ मोळियौ आदि गीत प्रसिद्ध हैं। इनमें अलंकार और छन्द भी यथा उपस्थित होते रहते हैं। लोकगीतों की तरह राजस्थानी कथाओं में भी पहेलियां बुझाई जाती हैं। डा. सत्येन्द्र ने इन्हें बुझौवल कहानियों में सम्मिलित किया है। परन्तु इसका एक रूप, पहेली भी बताया है। उदाहरण : १. धन रौ बाप ? २. प्यार री मां ३. होण री भैण ४. अणहोत रौ भाई ५. विगड़ी रौ मीत ६. चंचळ नगरी, सोवै सौ खोवै। राजस्थानी में इस तरह की पहेलीयुक्त कहानियां पर्याप्त हैं। इनका उपयोग लौकिक जीवन में ज्ञान की

परीक्षा के लिए होता है। गीतों और वातों की भांति कहीं कहीं अशांत यौन कुंठाएं भी मिलती हैं। मगर ये शव्दों में दिखाई देती हैं, अर्थ में नहीं। जैसे—

१ मूंची सूं सूंधी करी दिया घसड़का चार,
अपणी काम निकाळ के मूंधी दीनी मार— (ओखली)

२ ओकड़ू होकर ढोकलू ढाळ्यौ,
खाडियो देखकर डंडियौ पलारचौ— [कुम्हार का चाक]

आंख पर भी ऐसी अनेक पहेलियां हैं।

वृज की पहेलियों का नीचे लिखे अनुसार वर्गीकरण किया है। डा. सत्येन्द्र ने इन्हें सात वर्गों में वांटा है– १. खेती संवंधी २. भोजन संवंधी ३. घरेलू वस्तु संवंधी ४. प्राणी संवंधी ५. प्रकृति संवंधी ६. अंग-प्रत्यंग संवंधी ७. अन्य। डा. शंकरलाल यादव और डा. श्याम परमार भी इसी वर्गीकरण के पक्ष में दिखाई देते हैं। डा. यादव एक पौराणिक वर्ग और मानते हैं। श्री मनोहर शर्मा ने राजस्थानी पहेलियों के गद्यात्मक और पद्यात्मक दो प्रकार वताये हैं। श्री ओम प्रकाश अनूप ने मालवी पहेलियों को गेय और अगेय नाम से दो भागों में विभाजित किया है।

पहेलियों के विवेचन से ज्ञात होता है कि इनमें वहुत से ऐसे शव्दों की योजना होती है जिनका अर्थ, प्रस्तुत में तो कौतूहल पूर्ण होता है; मगर प्रकरण में आकर उनमें अर्थ द्योतकता आ जाती है। कहीं पर पादपूर्ति के लिए शव्द प्रयुक्त होता है और कहीं पर व्यंग अभिव्यक्ति के लिए। परन्तु ग्रामीण पहेलियों में अनूठी प्रणालियां पाई जाती हैं। यथा — छः अक्षर लगमात विना, पांडु सुत रै नांम। चतुर हुए सौ वतायदे, महाजनवाटि में गांव। राजस्थानी की इस पहेली में एक ग्राम का नाम पूछा गया है, जो विना मात्राओं वाले छः अक्षरों से निर्मित है और पांडव पुत्र के नाम पर महाजनवाटी में वसा हुआ है। यदि आप [श्रोता] चतुर हैं तो पहेली के संकेत स्थानों को खूव खोजिये और पता लगा लीजिये कि इस ग्राम का नाम अरजनसर है। कितनो अच्छी और सार्थक है यह ग्रामीण स्थानीय पहेली।

राजस्थानी भाषा में सार्थक और निरर्थक दो प्रकार की पहेलियां होती हैं जिनका वर्णन आगे किया जा रहा है।

(अ) **सार्थक पहेलियां** – पहेलियों में हम सार्थक उन पहेलियों को कहेंगे जिनका गोपनीय अर्थ खोजने से सत्य निकल आता है। जैसे – डोलर पांन डगामग डांडी, विना कुम्हार घड़ीजै हांडी। विना जमावणी जमाईजै दई, मरद रै पेट स्त्री रही। इसका अर्थ खोजने पर मिलता है – मतीरा, जो हमारी वुद्धि में पूर्ण रूप से जंच जाता है। अतः इसे हम सार्थक पहेली कहेंगे। ऐसी कुछ सार्थक पहेलियों के उदा-

हरण द्रष्टव्य हैं —

**हुक्के संबंधी पहेलियां —**

१. विन रुत डेडर वोलियौ, जळहर कीवी पुकार।
जळ विचेतै देव वळै, सुरतां करौ विचार ।।

२. आया म्हारा पावणा, जांकौ अन्त न पार ।
प्यालौ पांणी आग कौ, सारा धाप्या जाय ।।

३. गयी थी वजार क लावण जौ चिणा ।
सामै मिळगी भोट के, चूंघै नौ जणा ।।

४. तळै नाव वळै, ऊपर वैठ्यौ राव।
कोटे कोटे पद्मिणी चलै पीव के लार ।।

५. घड़े में घड़घड़ाहट ऊठै, कच्ची वैरी काया ।
ई आडी रौ अर्थ नीं जांणौ तौ मांनखै क्यूं आया ।।

६. लांमी नाड़ री कुरजड़ी, व्याई बीकानेर ।
ईंडा दीना मेडतै, दूजौ जैसलमेर ।।

७. आंट करूं तौ खेजड़ियौ, माथै वैठ्यौ होलौ।
ई आडी रौ अर्थ नीं आवै, बाप दादौ गोलौ ।।

८. तळै गाजै ऊपर खींवै, आभौ झुक झुक जाय।
चात्रंग हो तौ अर्थ बतावौ, यौ चौमासौ नाय ।।

९. बांवी बाकी जळ भरी, ऊपर डारी आग ।
जवै बजाई बांसरी, निक्ळयौ काळौ नाग ।।

१०. तळै पांणी ऊपर आगी, विच में ठेलमठेला है ।
गळी गळी में गुड़गुड़ बोलै, यह भी अेक पहेला है ।।

११. नीचै समंदर भूल झिलोरा, ऊपर मैली आग ।
कान्ह बजाई वांसरी, निकस्यौ काळौ नाग ।।

१२. अेक अचम्भौ म्हैं सुण्यौ, आभै बन्धै पाग ।
पूरी हाथ पचास की, पंचा पावक जाग ।।

१३. बड़ौ सयांणौ दम देजाय, मुंह की मेरी मिट्टी ले जाय।
हर दम बोलै थुक्कम थुक्का, अे सखी साजन; ना सखी हुक्का ।।

१४. अेक गांव में बांस खड़्या, दूजै गांव में कूवौ ।
तीजै गांव में लाय लागी, चौथै गांवड़ै धूंवौ ।।

१५. अेवड़ छेवड़ जळ भरचौ, वीच खड़्चौ है ठूंठ ।
कीड़ी रा थण पावस्या, चूंघण लाग्यौ ऊंट ।।

**विलोवणा संबंधी —**

१. अम्वर में वछेरौ नाचै, मूरी म्हारै हाथ ।

२. अेडैछेड़ै ठीकरियां रौ वाड़ौ, विच में काठ रौ कवाड़ौ ।
घोड़ौ नाचै वाग में, लगांम म्हारै हाथ में ।

३. ऊपर खाती तळै कुम्हार, घींसा-घरड़ी करै चमार ।
४. कारीगर इक मती उपाई, खम्भा ऊपर छतरी छाई ।
भोर भयो जब दाजी बम्ब, नीचै छतरी ऊपर खम्भ !

नारियल संबंधी –

१. डूंगर मारयौ मिरगलो, लाया गाडी घाल ।
खायौ बांमण वांणिया, जस पावै संसार ।।
२. दाढ़ी वाळौ छोकरो, विकै बजार बजार ।
देवां रै माथै चढ़ै, ईंरो करौ विचार ।।
३. संठ पर संठ, संठ में माया ।
ईं पाळी रो अर्थ बतावो, नीं कळजुग क्यूं आया ?
४. पींजर माथै पींजर, पींजर नीचै माया ।
ईं पाळी रो अर्थ बताय, नीं मिनख जमारै क्यूं आया ?
५. भींत में भैरूंजी बोल्यौ, काठ सरीसी काया ।
ईं पाळो रो अर्थ बता, नीं मिनख क्यूं कैवाया ?
६. अेक जिनावर अरड़, जींरी पांख बोलै जरड़ ।
जींको मांस मजेदार, जैने खावै सै सिरदार ।।
७. दाढ़ी वाळौ छोकरो, विकै बजारां मांय ।
देवां रै चरणा चढ़ै, इणरो अरथ बताय ।।
८. कचोळै में कचोळौ, बेटी बाप सूं ई गोरौ ।।
९. विरख बसै, पंछी नहीं, दूध देत, नहीं गाय ।
तीन नैण, संकर नहीं, दीजै वस्तु बताय ।

ऐसी पहेलियां संस्कृत में हैं जरा मिलाइये –

१०. वृक्षाग्रवासी, न च पक्षिराज, स्त्रिनेत्र धारी, न च शूल पाणिः ।
त्वग्वस्त्रधारी न च सिद्ध योगी, जल च बिभ्रन्न धरो न च मेघः ।
११. दुग्धं स्रवंति न च कामधेनु, स्त्रिनेत्रधारी न च शूल पाणिः ।
नारि च नाभा न च राजकन्या, वृक्षाग्रवासी न च राजहंसः ।।

दीपक संबंधी

१. सारंग ले सारंग चली, कर सारंग री ओट ।
सामै मिळग्या जेठजी, करी घणौड़ी चोट ।
२. वेल पड़ी दरियाव में, फूल रियो डेढ़ाय ।
अेक अचम्भो म्हैं देख्यो, फूल वेल नै खाय ।
३. मेलां मांहि पुरुस पठायो, सो मेरे मन घणो सुहायो ।
ठणण ठणण ठणकार भयो, तब कायर नर कूद गयो ।
४. तेली कुंभार भेळा जीमै, पिनारो परोसगारी करै ।
५. तिल री तिलसरी, वन री वनसरी ।
जोहड़ री तळी, तीनूं चीजां कठै रळी ।

६ पग पांणी में सिर वास्दी में । ७ काळौ वाप कमल सौ वेटौ ।
८ तूं होतौ तौ म्हैं क्यूं जातौ ।
९ राजा रै अनोखी रांणी । रात्यूं पग सूं पीवै पांणी ।
१० वावौ सूतौ उरलै घर में, टांग पसारी परलै घर में ।

दीपक की वहुत सी पहेलियां मिलती हैं ।

**चरखे संबंधी**

१ रग्गौ चालै, वग्गौ चालै, चालै कमर कस,
ईं पाळी रौ अर्थ बतादै रिपिया देऊं दस ।
२ भूं भूं करतौ भंवरी हूं, कांनां मुदरा जोगी हूं ।
गळे जिनेऊं बांमण हूं, घूमघूमन्तौ भूण हूं ।
सासरै जवांई हूं, भैण रौ म्हैं भाई हूं ।
३ काकोजी म्हैं काकौ देख्यौ, कौ बेटाजी किसड़ौ देख्यौ ?
चांच विना म्हैं चुगतौ देख्यौ, पांख विना म्हैं उडतौ देख्यौ ।
४ तीन खड़ी चार पड़ी वतीसां री फेरी ।
कै तौ इणरौ अर्थ वताओ नीं तौ लारै आवौ मेरी ।

**चाकी संबंधी**

१ ईन्नै डूंगर उन्नै डूंगर, बिच में गावै झाली रांणी ।
ईं आडी रौ अर्थ वता, नीं तौ तेरौ वाप गूंगौ मां कांणी ॥
२ गोळ मोळ चकरड़ी, पीळै रंग पाई ।
गालां में गटीड़ा ऊठे, पाहड़ां सूं आई ।
३ अेक सींग री गाय, बींनै घालै जितरौ खाय ।
४ अेक नार रै दो वाळक, दोनूं अेकै रंग ।
अेक भाजै दूजौ सूवै, दोनूं अेकै संग ।
५ भूरती भैंस रौ सींग पकड़ियौ, करण लगी अरड़ाट ।
६ चातर वैठी चौवटै, छाती माथै भाठौ ।

राजस्थानी में साख संबंधी, हिसाव संबंधी और प्रश्नोत्तर वाली अनेक पहेलियां वड़ी संख्या में मिलती हैं । इनमें कई तत्व ऐसे मिलते हैं जो शिक्षितों के लिए भी शिक्षाप्रद हैं । इनके कुछ नमूने दिये जा रहे हैं ।

१ एक ऊंट पर वैठी युवती और उसके साथ वृद्ध पुरुष से रास्ते में पूछा — आप दोनों का क्या संवंध है ? — वृद्ध ने उत्तर दिया—
नाईका रै भाईका वात कहूं ये हेटी,
ईरी सासू म्हारी सासू आपस में मां वेटी । [श्वसुर वधू]
२ बोरड़ी रै चोर वांध्यौ, देख पिणिहारी रोई ।
के थारै सगौ लागै, के थारै सोई ।
नीं म्हारै सगौ लागै नीं लागै सोई ।

ईरै बाप री बैनोई म्हारै लागै नणदोई (बेटो)

३ चत्तर नार छः वड़ा वणाया ।
किंतरा सबरै पांती आया ।
बाप, पूत, साळो, वहनोई,
मांमो, भाणजो और न कोई ।

४ बरसा बरसी रात नै, भीजी सा वणराय ।
झाड़्यां पांणी चढ़ गयो, हाथी घोड़ा न्हाय ।
घड़ो न डूबै लोटची, पंछी प्यासा जाय ।

उत्तर– ओस पड़ी थी रात नै, भीजी सा वणराय ।
झाड़्यां छांट्यां जम गई, पसुआं पीठ भिजाय ।
घड़ी न डूबे लोटियो पंछी यूं प्यासा जाय ।

## पहेलियों के सवाल

१. एक दिन दो किसान भायेला पालो वाढ़ण नै खेतां गिया । सिंझ्या तांई पालो (झाड़ियां) वाढ़ नै आपसरी में मिल्या जद आपस में एक दूजै सूं भिठोरां [ ढेरां ] रो हिसाब मांग्यो । पैलोड़ै भायलै कह्यो— " म्हनै थूं अेक भिठोरो दे देवै तो म्हारै कनै भी थारै बरोबर भिठोरा हूज्यावै । "

जद दूजोड़ै भायेलै कह्यो — " थूं म्हनै एक भिठोरो दे देवै तो म्हारै कनै थारै सूं दूणा भिठोरा हूज्यावै । " सो तो उवां किसाण भायेलां अेक दिन में कित्ता कित्ता भिठोरा करिया ? उथलो – (५–७)

२. अेक आदमी पनवाड़ी सूं रुपयै रा पांन मांग्या । पनवाड़ी तीन बीड़ा पांनां रा बांध परा पकड़ा दिया । दूसरै आदमी पनवाड़ी सूं भळै रुपयै रा पांन मांग्या; उणनै पांच बीड़ा पांनां रा झेलाय दिया । तीजोड़ै आदमी नै पनवाड़ी रुपयै रा सात बीड़ा पांनां रा बांध दीना । जद लोगां पूछ्यो — " भायेला ? अैयां-कैयां ? अेक ही रुपयै में फरक कैयां राख्यो ? "

पनवाड़ी बोल्यो — " फरक-सरक नही हैं, आखा बीड़ा में पांन बरोबर कढ़ैला ! " बताओ कित्ता । ?

उथलो– ३ बीड़ां में ३५ रै हिसाब सूं पांन १०५ कढ़्या ।
" ५ बीड़ां में २१ रै हिसाब सूं पांन १०५ कढ़्या ।
" ७ बीड़ां में १५ रै हिसाब सूं पांन १०५ कढ़्या ।

३. अेक मिनख नीम्बू ल्यावण बगीचै में गियो । आगै बाग रा चार बांमण आया । हरेक बारणै रै पोरायत पाछै आंवतै उण मिनख सूं आधा नीम्बू लेवण री बात राखी । पण उवै आदमी आधा नीम्बू देयनै अेक पाछो लेवण री सरत पर हूंकारो भर्यो । सैंग पौरैदार राजी व्है गया । जद वो आदमी बाग में बड़्यो । नीम्बू लेय कर पाछो आयो अर पैलड़ै बारणै आधा नीम्बू चुकाया तथा अेक नीम्बू उवां दियोड़ा मांय सूं आपरो पाछो काढ़ कर आगीनै चाल्यो । इणी भांत सैंग बारणां मायै आधा नीम्बू देतो गयो अर अेक नीम्बू पाछो [सरत मुजब] लेतो रियो तो बताओ उवै मिनख किता नीम्बू बचा लिया ? [ उथलो, २ नीम्बू ] इतना ही लाया था । ]

४. अेक आदमी रै घरां घणा पावणा आया । घर धणी उवां नै सोरा जीमा-जुठानै सुला

देवण री तजवीज करी । नौकर पांवणा सारू वेगा माचा (खाटें) लायौ । पण पूरा नीं ! जे दो-दो पांवणा साथै सोवै , ग्रेक मांचौ ऊवरै ग्रर ग्रेक ग्रेक पांवणौ न्यारौ सोवै तौ ग्रेक पांवणौ वधै ! वतावौ मांचा ग्रर पांवणा कित्ता ? (उथलौ—३ मांचा ४ पांवणा )

**छन्द बद्ध पहेलियां —**

१ पैलं था वो मरद , मरद सूं नार कहाया ।
पड़्या समंदर बीच , घाव बरछी रा खाया ।।
तत्ता पांणी न्हाय , पाप सब धोय गमाया ।
बारै निकळ्या जभी मरद का मरद कहाया ।। [मोठ, दाल और बड़ा]

२ वैसाखां पाछै लगै , जिकै पीछै साढ़ ।
वै थै गैल्यां में खड़्या , आई करती आड़ ।। [जेठ]

राजस्थानी में ऐसी पर्याप्त पहेलियां हैं जिनमें दुर्गादास , सालगराम , नांनूलाल आदि नाम व्यक्ति वाचक नहीं जातिवाचक रूप में प्रयुक्त होते हैं । जैसे—नांनौ सौ दुर्गादास, कपड़ा पैरै सौ पचास । –[प्याज] छोटौ सौ नांनूलाल, लांमी सी पूंछड़ी , भागग्यौ नांनूलाल पकड़ लाओ पूंछड़ी । –[सूई-धागा] पहेलियों का विषय केवल मनोरंजकता ही नहीं, बुद्धिकौशलता भी है । थोड़ी शब्द विशेषता देखिये – किसी दुकानदार के पास एक स्त्री जाकर कहती है – स्यांम वरण मुख ऊजळकेता ? [उड़द क्या भाव] उथलौ – रावण सीस मनोदर जेता [११ सेर के] पूछना –हनुमान पिता [पवन] कर लेऊं ? [साफ करके लूंगी] उथलौ – रांम पिता कर देऊं ।[दस सेर दूंगा] राजस्थानी में बहुत पहेलियां ऐसी हैं , जिनकी पृष्ठभूमि घर की वस्तुओं से निर्मित हुई हैं । जैसे– पहले थी म्हैं आळी , भोळी , जद ही मेरे हरी पटोळी । पछै हुई म्हैं जोध जवांन , माथौ मूंडर करदी रांड । पहले भोली-भाली और हरी भरी थी । फिर में बड़ी और जवान हुई तब मेरा सिर मूंड कर विधवा बना दिया । यह बाजरी के पौधे का मुंह बोलता वर्णन है । यहां गुरु चेले की प्रश्नोत्तर पहेलियां भी बड़ी गम्भीर एवं श्लेषात्मक हैं । गुरु –

१ हाथ छिलोड़ी कुळ रयी , भेली भाप न खाय ।
नारी चलै उंतावळी , चेला ग्रर्थ बताय ।।

यानि जहरीला फफोला दर्द कर रहा है , गुड़ की भेली भाप से नहीं गलती है , और स्त्री उत्तेजित होकर चलती है, चेला अर्थ बताओ । तब चेला तीनों बातों का एक साथ ही उत्तर दे देता है कि – फोड़ौ । यह वही प्रश्न है ।

२ गाडी खड़ी उजाड़ में , कांटा लागै पाय ।
गौरी सूखै सेज में , कहौ चेला किण दाय । (जोड़ी नहीं)

३ चोखौ वण्यौ न चूरमौ , वोली ग्रावै न दाय ।
श्रोता सुण रीझै नहीं , कहौ चेला किण दाय । (मिठास नहीं)

४. कोरी खावै खीचड़ी, जिनस वर्ण इक नांय।
राजी हुवै न पावणा, कहो चेला किण न्याय। (घृत नहीं)
५. जानक बोलै गाळियां, वहनड़ रही रिसाय।
अंधारो निटियौ नहीं, कहो चेला किण न्याय। (दिया नहीं)

कुछ प्रसिद्ध वस्तुओं के पहेलियों में विभिन्न प्रयोग –

१ अस्सी बेटी बीस जवांई, पांच मरद बिच एक लुगाई। [पंसेरी]
२ अेक नार पीहर से आई, पांच खसम दस देवर लाई। [पंसेरी]
३ आई उन्माद सूं, बैठी गोडा गोळ, पकड़ हाथ पैरा दियौ, उभी हुई पंपोळ। [चूड़ा]

इसे मराठी की निम्नलिखित पहेली से मिलाइये —

चक मक चांदणी, वाटोल दार, हलच घाल वापा, दुखतं फार।

यहां मिश्रण अर्थ की पहेलियां भी बहुत मिलती हैं। एक लौकिक आदर्श की सम्मिलित अर्थों वाली पहेली का नमूना देखिये — इसे पौराणिक पहेली भी कहा जा सकता है।

एक जणौ अैड़ौ तप्यौ, दूजौ तप्यौ न कोई।
अेक जणौ अैड़ौ कूद्यौ, दूजौ कूद्यौ न कोई।
अेक जणौ अैड़ौ बैठ्यौ, दूजौ न बैठ्यौ कोई।
अेक जणौ अैड़ौ ल्यायौ, दूजौ ल्यायौ न कोई।

[ध्रुव, हनुमान, गणेश, भागीरथ]

निरर्थक पहेलियां —

राजस्थानी में ऐसी बहुत सी पहेलियां होती हैं, जो निरर्थक ढंग से काम में लाई जाती हैं। ऐसी पहेलियों में पाद पूर्ति के लिए तुक का मिलाना आवश्यक समझा जाता है। इनमें पहेली पूछने का मतलब प्रश्नकर्त्ता, श्रोता से शब्दों द्वारा कोई कार्य करवाना चाहता है। इन कार्यों में काव्य और कौतूहलता का बाहुल्य रहता है। इनमें तुक के मिल जाने पर श्रोताओं के कानों को बड़ा आनन्द आता है। निरर्थक पहेलियों में प्राय: पशु-पक्षियों और प्राकृतिक वस्तुओं से कार्य पूर्ण करवा देने की हिदायत होती है। जैसे प्रश्न कर्त्ता कहता है– जोधपुर ऊजळी कर? तब श्रोता उत्तर देता है– डबड़ी में भूझळौ, जोधपुर ऊजळौ। पहले बताया जा चुका है कि पहेलियों का प्रधान उद्देश्य मनोरंजन है। अत: ये अन्य श्रोताओं को भी बांछें खिला देती हैं। बच्चे तो ऐसे मौकों पर खिलखिलाकर हंस पड़ते हैं।

कुछ उदाहरण—

हिरण धोरै लाना

तीर मारूं तक मारूं, चढ़ूं लीलकै घोड़ै
ऊंची सी फदाक मारूं, हिरण ल्याऊं धोरै

चींपड़ी का व्याव करवाना

आळियै में आळियौ आळियै में गौह
चींपड़ी री व्याव मंड्यौ गीत गावै गौह

मोरियै को हंसाना

धोरियौ धंसग्यौ, मोरियौ हंसग्यौ

कोठली को पगे चलाना

काळी कांमळ झगां मगां
चाल म्हारी कोठली पगां पगां

कोठली को दुहवाना

सासू बहू होठली, पकड़ दुही कोठली

रामजी को कलेवा करवाना

चन्नण चौकी मिसरी मेवा
उठौ रांमजी करौ कलेवा

मोरिये से गुवार दलवाना

आडी लकड़ी सजड़ किंवाड़
मोरियौ बैठौ दळै गुंवार

१ जोधपुर को आंटा करना (जोधपुर को टेढ़ा करना) डबड़ी में कांटौ, जोधपुर आंटौ। २ जयपुर को उज्जवल करवाना – गोपाळा रे गोपाळा, तेरे गोळी कित लागी, गिरचां छोड गुदी में लागी, टींटोड़ी उठ भागी। टींटोड़ी रा बारै ईंडा, बारै ई दरवाजा, दरवाजा में बुगलौ बैठ्यौ, बुगलै नै कुण मारै, मारै रे धी री जायौ, ठमकै लोई ठारै, काळौ ऊंट कंकेड़ै बांध्यौ, भूरियौ तेरी हियौ, दोफारै रै तावड़ै में जयपुर ऊजळ कियौ। ३ कोठली दुहाना–सासू बहू होठली, पकड़ दूही कोठली। ४ बिल्ली को जूतियें पहनाना–बिल्ली हाथै बळै, बिल्ली पगै बळै, बळती बळती नीम चढ़ै, नीम सूं पड़ी पट, जूतिया पैरचा फट। ५ बकरी से तिल कुटवाना – अेवड़ बैठ्यौ ओटै, बकरड़ी तिल खोटै। ६ कूए से बाटका निकलवाना – रावळी पंजावळी रावळौ कोस, निकळ म्हारा बाटका, पाबूजी री दोस। ७ कूए से मतीरा कुदवाना – आकां रै अकडोडिया, फोगां रै जीरौ, भादासर रै कूवटै सूं कूदग्यौ मतीरौ। ८ घड़ोई नचवाना – पड़ापड़ पोळं पापड़ी, पड़ापड़ पोळं खाजा, नाच रै घड़ोई थनै देखता आवै राजा। ९ तारों को पानी पिलाना – लक्कड़ हालै लक्कड़ डोलै, लक्कड़ लेवै बारा, कोट कांगरै पांणी आयौ पी पी नाठा तारा। १० तारों को राबड़ी पिलाना – छांन ऊपर छाबड़ी, तारा पीवै राबड़ी। ११ तारों को हुक्का पिलाना – छांन पर डोको, तारा पीवै होको। १२ नाहर (भेड़िया) से लादा मंगवाना – खेळचां लारै कादो, नार लावै लादो। १३ भोजे को भींत से निकालना – आंटी जेई भर मचकाई, निकळ भोजा भींत पराई। १४ चांद में से चकरी निकालना – आकड़ती तड़ातड़ बोली, बन्दुकां री घाई,

चांद मांकर चकरी काढूं मेरो नाम सिपाई। १५ टोरड़ी का विवाह करवाना — होको करै डुरड़ डुरड़, चिलम करै चतुराई, राजाजी रा मैल में टोरड़ी परणाई। १६ डाकण का डेरा दिखा देना — दो इलड़ी लड़ै, दो विलड़ी लड़ै, मैड़ी बैठ्या सांप चिड़ै, सांपां रै मूंडै सूई, वागर री भैंस्यां दूई। दूंवता दूंवता आया झाग, वे दीसै केळू रा काग, केळू रै कागां रै अेरी गेरो, वो दीसै डाकण रो डेरो।

उक्त आडी में कई आडियां हैं। जैसे सांप चिड़ाना, बागर की भैंसें दुहा देना, केलू के काग दिखा देना और डायन का डेरा बताना आदि सब निरर्थक पहेलियां हैं। ऐसी वहुत सी पहेलियां राजस्थानी भाषा में प्रचलित हैं। जिनका सांगोपांग वर्णन करना स्थानाभाव के कारण कठिन है।

यहां हम पहेलियों के प्रसंग को विसर्जित करते हुए पुनः कह देना चाहते हैं कि सारे विश्व की पहेलियां, मानव सभ्यता के साथ ही उत्पन्न हुई हैं। कभी कभी स्थिति और देशकाल के अनुसार उनके रूप और प्रयोगों में अवश्य कुछ परिवर्तन हुए हैं। मगर उनकी मौलिक विशेषताएं ज्यों की त्यों हैं। विश्व के लोक साहित्य में पहेलियां अपना महत्व पूर्ण स्थान रखती हुई भी वे वाल-साहित्य या मनोरंजन की वस्तु मानी जाती हैं। अतः लोक गीत, लोक कथा और लोकोक्तियों आदि के शोध कार्य या विवेचन में आज ये वहुत पीछे हैं। पहेली की इस उपेक्षा वृत्ति को मिटाकर हमें इसकी प्राचीन परम्परा की मान्यता को प्रमाणित करना चाहिये।

**लोक प्रवाद** — हमने राजस्थानी पहेलियों के अध्याय में लोक प्रवाद भी रखे हैं और लोकोक्ति के कुछ अन्य अंग भी। यहां हम पहले प्रवाद की चर्चा करेंगे और उसके कुछ पर्याय स्वरूप शव्द लिखेंगे। शव्द कोश में इनके अनेक अर्थ मिलते हैं ? जैसे— प्रवाद— बोलना, व्यक्त करना, लोगों में प्रचलित वात, जनश्रुति, किंवदंती, वातचीत, वार्तालाप, चुनौति आदि आम जनता अपनी वोल चाल के समय लोकोक्तियों, नीति की वातों और पद पंक्तियों को काम में लेकर अपने अभीष्ट विषय को सुन्दर एवं प्रमाणित वनाती आई हैं। राजस्थानी भाषा में ऐसे अधिकतर पद्य सप्रसंग होते हैं। उन्हीं पद्यों को हम प्रवाद रूप में मानते हैं। प्रवाद लोक साहित्य का एक सरस अंग है। इसमें विविध विपयों की मनोरंजक सामग्री होती है। प्रसंग वाले प्रवाद वड़े लोकप्रिय एवं मधुर होते हैं। समय और स्थान के कारण लोकस्वभावानुसार इनके रूप तथा पाठों में परिवर्तन भी पाये जाते हैं। राजस्थान में प्रवादों का विषयोदधि अथाह एवं अपार है।

प्रवाद अनेक प्रकार के मिलते हैं। इनमें पौराणिक, ऐतिहासिक, हास्य-रसात्मक, उद्वोधनात्मक तथा नीति संवंधी वड़े ही सरस एवं चमत्कार पूर्ण प्रसंग मिलते हैं। श्री मनोहर शर्मा ने अपनी त्रैमासिक पत्रिका 'वरदा' में इस

[प्रवाद] मौखिक साहित्य के सात शतक तो प्रकाशित करवा दिये हैं। डा. सहल ने भी मरुभारती पत्रिका में और राजस्थानी वीर नामक पत्र में कई ऐतिहासिक और पौराणिक प्रवाद संग्रह करके प्रकाशित करवाये हैं। इसी विषय पर आपकी स्वतंत्र पुस्तक भी है। रानी लक्ष्मी कुमारी चूंडावत ने भी राजस्थानी लोक-प्रवाद विषय की एक पुस्तक लिखी है। आशा है अब यह विषय यहां अधिक समय तक अंधकार में नहीं रहेगा।

प्रवाद प्राचीन वाक्य हैं। यह छोटे और सुमधुर होते है। अतः याद रख कर प्रभावित करने की वस्तु है। प्रत्येक बात की प्रमाण पुष्टि के लिए प्रवाद अमूर्त गवाह का काम देते हैं। इनमें हर समय मानव हित कामना का संचार होता हैं। यह अनुभव एवं ज्ञान का अनुमान निम्नलिखित उदाहरणों में मिलेगा —

१. **पौराणिक प्रवाद**— कुम्भकरण ने युद्ध से पूर्व अपने अग्रज [रावण] को सीता के लौटाने की बात कही। तब वापिस उत्तर मिला—

> सुण कुम्भा रावण कहै, आय भरांणा अंक।
> पावां पड़ियां ना रहै, लाखां वातां लंक॥

कैसा सैद्धांतिक वाक्य है कि होनी है सो तो होकर ही रहेगी। फिर स्व-सिद्धांत का त्याग क्यों? आज भी हमें उक्त प्रवाद यथा समय दृढ़ता का पाठ पढ़ाता है।

२. **ऐतिहासिक प्रवाद** — प्राचीन समय में एक बार वारहठ वीरदान जी नाम के एक कवि, जालोर गढ़ाधीश नवाब कमाल खां के पास गये। इस हिन्दू कवि के मिलन पर नवाब ने कुट्टण शब्द का प्रयोग किया, जो उस समय हिन्दू के लिए निरादृत शब्द था। इस पर कवि ने उसको समादृत करके निम्न लिखित कवित्त कह सुनाया—

> कुट्टण तेरा वाप, जिकै लाहोरी लुट्टी।
> कुट्टण तेरा वाप, जिकै सिरोही कुट्टी।
> कुट्टण तेरा वाप, जिकै वायड़गढ़ बोया।
> कुट्टण तेरा वाप, जिकै घूड़ मा धबोया।
> कुटिया प्रसन्न खागां किता, जूंझै अर सांकै धरा।
> मौ कुट्टण नै कर कमल खां, तूं कुट्टण किणिया गरा।

यह प्रवाद आज भी हमें जवान की करामात वता रहा है।

इसी प्रकार रज्जब जी के सिर पर विवाह का सेवरा [मोड़] देखकर दादूदयाल जी ने चेतावनी दी—

> रज्जव तें गज्जव करया, माथै बांध्यो मोड़।
> आयौ थो हर भजण नैं, करी नरक नैं ठौड़॥

यह हित की वात सुनकर रज्जव जी ने सारा काम छोड़ दिया।

३. हास्य रसात्मक प्रवाद – एक दिन किसी घर के एकाकी जीवन वाले ठाकुर के यहां एक मेहमान आ उतरे। प्रातः का समय था, ठाकुर ने मेहमान को घर विठा दिया और स्वयं पानी का घड़ा लाने को वाहर निकला। ऐसा निकला कि शाम क्या रात भर घर नहीं आया। मेहमान तो दोपहर तक रोटी का इन्तजार करके किसी दूसरे के घर जा ठहरा, मगर उसी दिन से यह प्रवाद चल पड़ा—

बुग छांणी वैठाय कर, जंवुक चभखी जांण।
राख घसक मनुवार री, खिसख गयौ खुम्मांण।

सियार के सिर पर कभी कभी बुग नामक कीट उड़कर बैठ जाता है, तब वह उससे पीछा छुड़ाने के लिए अपने मुंह में सूखे गोवर का उपला लेकर तालाब में घुस जाता है और धीरे धीरे अपने सारे शरीर को पानी में डुबा कर उस कीट से पीछा छुड़ा लेता है। सियार इस तरह से डुबकी लगा कर वच निकलता है।

४. उद्‌वोधनात्मक प्रवाद – पुखता पुरुषों ने कई बातें वहुत बुरी बताई हैं। उनका सदैव ध्यान रखना ही उत्तम है।

वां णयै री नाट बुरी, रांघड़ केरी आंट बुरी।
माटी री दाट बुरी कुवै री पाट बुरी,
टूस्योड़ी खाट बुरी, चावळां री कांट बुरी।
सांची वात कूं, सिवरूं देवी सारदा, काळू गांव में रूं।

इनसे बचकर रहना ही उत्तम है।

५. नीति संबंधी प्रवाद—

कांई हुवै आघां कियां, हेत विहूणा हत्थ।
नैंण सलूणा ना मिळै तौ, वाळ अलूणी वत्थ॥

गांव के एक ठाकुर और बारहठजी में गहरी मित्रता थी, दोनों आपस में एक दूसरे को वहुत चाहते थे। एक जगह खाते, एक जगह रहते और साथ ही यात्रा मुहर्त में जाया आया करते थे। यदि कोई एक इधर-उधर होता तो दूसरा उसका घर वार संभाला करता था। ठाकुर के लगानादि कामों को वारहठ पूरा करवाता तो वारहठ के खेती के कामों में ठाकुर हाथ वंटाता।

इतने पर भी एक वार दोनों में लड़ाई हो गई। राजस्थानी कहावत 'वडी आंख फूटणने घणौ हेत टूटण नै' के अनुसार उनकी मित्रता टूट गई। ठाकुर ने वारहठ को अपने गांव से निकाल दिया और प्रतिज्ञा करली कि इस वारहठ का कभी मुंह नहीं देखूंगा। वारहठ गांव छोड़कर चला गया, ठाकुर इससे वड़ा खुश हुआ!

एक वार ठाकुर के कुंवर को सांप ने काट खाया। कुंवर का कोमल मुख तत्काल मुरझा गया। वह रोता और विल-विलाता हुआ वेहोश हो गया। तव ठाकुर को याद आया कि उसका पुराना दोस्त वारहठ सांप का मंत्र जानता है! वह सांप के जहर को तुरन्त उतार दिया करता है। मगर उसको कैसे वुलावें?

साजन डोरी प्रेम की, मत खींचौ तणकाय,
टूटयां पाछै सांधसौ, गांठ बीच रह जाय।

आखिर लोगों के कहने से बारहठजी को बुलवाया गया। बारहठजी ने आकर झाड़ा [मंत्र] दिया; सांप का जहर उतर गया। कुंवर होश में आकर हंसने-खेलने लगा। तब ठाकुर बहुत खुश हुआ। उसने बारहठजी से जी खोल कर मिलने की आशा प्रकट की। लेकिन ठाकुर मिले तो बारहठजी का मुंह दीख जाये। कैसे करे ? आखिर एक उपाय निकाला गया। एक बड़े कपड़े की कनात [परदा] लगाकर उसके अन्दर दो बड़े-बड़े छेद करवाए गये। उसमें से दोनों हाथ निकाल कर बारहठजी से सीना मिलाकर मिलने के लिए ठाकुर तैयार हुए। पर बारहठजी ने यह स्वांग देखा तो वे मिलने से बिल्कुल इन्कार हो गये। उन्होंने कहा—कांई हुवै आघां कियां, हेत विहूणा हत्थ ! नैण सलूणा ना मिळै तौ, बाळ अलूणी बत्थ। इस पर ठाकुर ने कनात तोड़ डाली और बारहठजी से दिल खोल कर मिले।

राजस्थानी में इस तरह के नीति-नियम वाले प्रवादों की बहुतायत है। लोक-प्रवाद भी अनेक मातोदर की महिमा है। यह जनता जननी की कोख को उज्जवल करने वाले हीरे हैं। इनकी पृष्ठभूमि में कोई न कोई घटना अवश्य रहती है। कठिन समस्यायें, उच्चानुभाव एवं जीवन संसृति के टेढ़े प्रश्न, जब तीखे, सूक्ष्म और आकर्षक वाक्यों द्वारा प्रचलित होते हैं, तब प्रवाद - प्रकाश फैलता है। यही व्याख्या प्रवाद कहलाती हैं। प्रवाद और पहेलियां दोनों लोकोक्ति के ही रूप हैं परन्तु राजस्थानी में कहावतों के कुछ पद्यबद्ध अन्य प्रकार भी प्रचलित हैं। उन्हें हम अन्य शीर्षक में लिखेंगे।

**अन्य** – १. अणमेळ घेसळा नै कोकड़—इसमें अनमेल बातों के टोटके होते हैं। इनके पहले चरण में गति होती है, पर दूसरे में नहीं। इसकी अनमेल और निरर्थक बातों से विस्मय की वृद्धि होती है। अन्तिम चरण की पंगु गति छंद की सुन्दरता को नष्ट करके कड़ी प्रवृत्ति वाली प्रतिक्रिया पैदा कर देती है। उदाहरणार्थ –

१ भिड़क भैंस पींपळ चढ़ी, गंडक तुड़ाई नाथ।
चमक डूम नीचै पड़चौ, ढेढ़ रौ टूट्यौ हाथ, जरड़ वट्ट साथल में सूं
२ गुवाड़ बीचाळै पींपळी, म्हैं जाण्यौ वड बोर।
जेई उठार देखूं तौ होळी आडा दिन तीन।
३ ऊंट करचा मींगणा, पड़पड़ बाजी ताली।
लाय पड़ौसण मूसळ, डोरा घालां राली।
४ गुवाड़ बीचाळै पींपळी, म्हैं जांण्यौ वड बोर
जेई भवां वाई तौ, घणा झड़िया आंम
लुगायां कांदा लेल्यौ अे, चिणा री दाळ सा [आक]

इनमें आश्चर्य के साथ हास्य भी आ गया है। राजस्थान में इनका प्रयोग

लोकमजलिसों में होता है।

२. अणमेल रूढ़ियां —

१ आंख आवण, घर लावण, भैंण सोक री नांव।
नाई ठाकर, भाट राजा, चारूं नांव कुनांव॥
२ जगतण को भगतण कहै, कवै चोर नै स्याह।
सांची नै कूड़ी कवै, तीनूं राह-कुराह॥

३. फेर कांई चावणा—राजस्थानी की कुछ उक्तियों में सुखकर वस्तु की योजना अधिक रहती है। इनमें मनुष्य की आनन्द-दायक घड़ियों की दशा दिखाई जाती है।

ठाकर हुवै बौ जांण समझै अक्खरां, सिरोही तरवार, वहै सिर बक्करां।
पांतां सांमी पांत, क पैल पुरुसणा, अेता दे करतार फेर कांई चावणा।

एक चारण परमात्मा से प्रार्थना करता है कि हे भगवान! ठाकुर जो मिले, वह बहुत सी बातों का जानकार हो [यानि कविता समझ सके] सिरोही की तलवार बकरों के सिरों पर चलती रहे। जब थाल परोसने का समय आये तो सब से प्रथम मुझे ही मिले। इतना सा मुझे तू प्रदान करदे तो फिर मुझे कुछ नहीं चाहिए।

४. **अनोखे ओखाणे** — (क) इनमें अनोखापन भरा रहता है और साथ में हास्य व्यंग की पुट भी दिखाई देती है। इसमें एक तुच्छ वस्तु से अनेक कार्य पूरे करवाने की आशा रहती है। अतः अनोखापन आ जाता है।

१ अेक गूदड़ौ जणा पचास, सैंग करै ओढ़ण री आस।
आप आपरी सिगळा तांणी, खातां खांण न पीतां पांणी॥
२ अेक भेड़ सातां री सीर, नित उठ पीव रंधावै खीर।
प्यारा मित्रां नै बखसै लांणी, खातां खांण न पीतां पांणी॥

ऐसे अनेक ओखाणे राजस्थान में प्रचलित हैं।

(ख) **थोथी चिड़ी कपूरी नांव** — किसी कहावत को चरितार्थ करने वाले प्रसंग की कल्पना करके उसके स्पष्टीकरण के लिए पद्य की रचना की जाती है और उसके अन्त में वह कहावत देदी जाती है।

(अ) अेक गीहूं मांय सैं वींधी, रात्यूं नाह करावै सीधौ।
सांझ संवारै नूतै गांव, थोथी चिड़ी कपूरी नांव।
(आ) अेक तिल मांह सू कांणौ, रात्यूं नाह चलायौ घांणौ।
ले ले कुलड़ा उलट्यौ गांव, थोथी चिड़ी कपूरी नांव।
(इ) पाव खांड अर जणा पचास, किण किण री पूरीजै आस।
ठाकर मांडै बै-वै ठांव, थोथी चिड़ी कपूरी नांव।

(ई) श्रेक वळद पीठ सूं खांडौ, रात्यूं नाह लदावै टांडौ।
घरां बांधणनै नीं ठांव, थोथी चिड़ी कपूरी नांव ।।

डा. सहल ने ऐसे अनेक पद्यों को अधूरा पूरा नाम देकर संग्रहित किया है। इन पद्यों का आधार कोई कहावत होती है। एक ही कहावत को आधा मानकर विविध प्रसंगों की उद्भावना भी इन पद्यों में देखी जाती है। जो बड़ी रोचक एवं सरस होती है। इस प्रकार इनमें समस्यापूर्ति का सा आनन्द आता है। ऐसे अनेक ओखाणे राजस्थान में प्रसिद्ध हैं। थोड़े और देखिये —

१ आयौ जद बोली नहीं, पिव चाल्यौ कर रोस।
श्राप कमाया कांमड़ा, दई नै दीजै दोस ।।
२ बैरी ल्यायौ पांवणौ, करचौ कुटम पर रोस।
श्राप कमाया कांमड़ा, दई नै दीजै दोस ।।
३ काजीजी की पालड़ी, कांदा लीनी खोस।
श्राप कमाया कांमड़ा, दई नै दीजै दोस ।।
४ बांदर जात श्रचपळी, कीली लीनी खोस।
श्राप कमाया कांमड़ा, दई नै दीजै दोस ।।

दूसरी प्रकार :

१ बावौ गयौ नौ दिन, नौ आया श्रेक दिन।
लेखौ करयौ मन परचायौ, बावौ कित गयौ न श्रायौ ।।
२ पिव पासै सूतां थकां हेत नहीं लवलेस।
जैसा कंथा घर भला, तैसा भला विदेस ।।
३ साठीकौ मिळियौ सखी, विरहण बाळै वेस।
जैसा कंथा घर रह्या, तैसा गया विदेस ।।
४ कबहूं न हंसकर कर गहै, रिस कर गहै न केस।
जैसा कंथा घर रह्या, तैसा ही परदेस ।।

भावी– १ जलम घड़ी श्रर मरण घड़ी, टाळ सकै ना कोय।
श्रणहोणी होवै नहीं, होणी होय सौ होय ।।
२ हरड़ै भरड़ै श्रांवळा, चौथी नीम गिलोय।
कूट छांणकर मेल ले, होणी होय सौ होय ।।
३ कवीरौ कैवै कमाल नै, तूं चाल्यौ घर खोय।
श्रण होणी होवै नहीं, होणी होय सौ होय ।।
४ सौ घोड़ा सौ करहला, पूत निपूती जोय।
मेहा तौ बरसत भला, होणी होय सौ होय ।।
५ अेक पर म्हूं अेकलौ, अेक पर थे दोय।
सूनी उजाड़ां श्रा वणी, होणी होय सौ होय ।।
६ थूं तौ जांणै मेलियौ, सांप ऊपरां पाय।

अण होणी होवै नहीं, होणी होय सो होय ।।
७ लाख जतन अर क्रोड़ बुध, कर देखौ किण कोय ।
अण होणी होवै नहीं, होणी होय सो होय ।।
८ पांचां मीत पचीसां ठाकर, सौवां सग्गौ ई सोई ।
इतरा खातर मती बिगाड़ौ, होणी होय सो होई ।।

मन – १ बाळो ठाकर सेवियौ, अधिक वढ़ावण अन्न ।
सो सेवा निरफळ गई, हुई सो जांणै मन्न ।।
२ कर घाल्यौ लख कांमळी, आय विलूमी तन्न ।
जळ वहतौ थळ है नहीं, हुई सो जांणै मन्न ।।
३ पर नारी के प्रेम में, ताकत घणी सतन्न ।
थोड़ै विनाज धन गयौ, हुई सो जांणै मन्न ।।
४ भायां सूं दावौ भिड़चौ, साळा खायौ धन्न ।
घर में नार कुभारजा, हुई सो जांणै मन्न ।।

हंसी – १ नणद भोजाई इसी लड़ी, सासू जाय कूवै में पड़ी ।
सुसरै जायर खाई फांसी, घर री छीज लोक री हांसी ।।
२ नाथै रा तिल नाथौ ही तोलारो, घर री निजर घर रो थुथकारो ।
मांमै री व्याह, मां परोसगारी, जीमै वेटा रात अंधारी ।।

कूए भांग पड़ी – १ रांम नांम रै लेण री, सवकै आंट अड़ी ।
किण किण नै समझाइये, कूए भांग पड़ी ।।
२ अविद्या मूळ अटपटी, घर घर मांय अड़ी ।
किण किण नै समझाइये, कुए भांग पड़ी ।।
३ कुण सुणै किणनै कहूं, अैसी आंण पड़ी ।
किण किण नै समझाइये, कुए भांग पड़ी ।।

जीव समझावणी – १ लूखी सूखी खायकर, ठंडो पांणी पीव ।
देख पराई चोपड़ी, ना ललचावै जीव ।।
२ भोळो घर भूंडो घणो, प्यारो घर रो पीव ।
देख पराई चोपड़ी, ना तरसावै जीव ।।

निरर्थक वस्तुएं – १ ठाकर सूं घर छूटगो, भांडां लीनी भोग ।
तेली सूं खळ ऊतरी, हुई वळीतै जोग ।।
२ ठाकर उतरचौ गांव सूं, भीलां भरज्यौ भोग ।
तेली सूं खळ ऊतरी, हुई वळीतै जोग ।।

उपयुक्त – १ जांचै जोखै देखै परवांण, सूनी सेखी खाख में छांण ।
वोखा ऊंदर सळ्या धांन, जेहड़ा गुरु तेहड़ा जजमांन ।।

विना मालिक – १ नहीं नगीनो नगर में, नहीं नगर में सीर ।
ज्यांका मरग्या वादस्या, रुळता फिरै वजीर ।।
२ आ अे थांनी घर करां, पड़ै दुनी में सीर ।

तेरा मरग्या बादस्या, मेरा मरग्या वजीर ।।

अन्य – १ बूढ़ा गिण्या न वाळकां, तड़की गिण्यौ न सांझ ।
जण जण रौ मन राखतां, वैस्या रह गई वांझ ।।

२ पुरख बिचारौ के करै, जे घर नार कुनार ।
वौ सींमै दो आंगळी, वा फाड़ै गज चार ।।

३ घणै दिनां घर प्रीतम आयौ, आछौ चीर पटोळौ लायौ ।
लाभी रांड न पूछी सैर, काळौ मूंडौ लीला पैर ।।

**५. गहगट्ट** – मनुष्य सुखों के लिए सदैव लालायित रहता है। जब कभी उसकी मूर्छित या उदास दशा होती है तो उसे कई सुख सामग्रियों के नाम लेकर सचेत किया जाता है। राजस्थान में ऐसे बहुत से गहगट्ट [छन्द] मिलते हैं। इनमें दो व्यक्तियों की उक्तियां होती हैं। एक व्यक्ति प्रश्न करता है, क्या ऐसा हो जाय तो गहगट्ट मचे ? [यानि पूर्ण सुख प्राप्त हो जाय] दूसरा व्यक्ति ऐसे अनेक प्रश्नों को इन्कार करता रहता है, जब तक कि उसकी मनपसन्द की चीज का नाम न आ जाय। उदाहरणार्थ –

१. एक अमल [अफीम] खाने वाला ठाकुर रास्ते चल रहा था। अफीम खाने का समय हो गया, पर पास अमल नहीं। अतः मार्ग में पड़कर गहगट्ट गहगट्ट करने लग गया। एक अन्य बटोही उस रास्ते आया, उसने ठाकुर की गहगट्ट पर प्रश्न करने शुरू किये :–

हाल पुरांणी हळ नयौ, जूड़ौ बण्यौ सुघट्ट ।
ललकारियां रळका करै, जद माचै गहगट्ट ।।

ठाकर बोला – 'नहीं सा, नहीं सा !' इस तरह से ठाकुर ने बटोही के कई प्रश्नों पर नहीं का जवाब दिया। आखिर बटोही ने फिर कहा –

हरियौ फूल गुलाब रौ, डोडौ बण्यौ सुघट्ट ।
घाल कचोळै दळमळै, जद माचै गहगट्ट ।।

ठाकुर बोला– 'हां सा, हां !' बटोही ने ठाकुर को अमल खिला कर चलता किया।

संसार की प्राचीन पहेलियों की बातें करते समय हम ग्रीक की एक पहेली का उल्लेख करना चाहते हैं। बहुत प्राचीन काल से थेवस नगर के किनारे एक पहाड़ की चोटी पर भयंकर रूप-रंग की स्पनिक्स रहती थी। उसका सिर औरत का, धड़ सिंह की, पूंछ सर्प की और पंख पंखेरुओं जैसे थे। यह दुष्ट, पहाड़ से शहर जाने वाली सड़क की तरफ ताकती रहती और प्रत्येक यात्री से निम्नलिखित पहेली पूछती – 'वह कौनसा जीव है जो सुबह चार पैरों से, दोपहर को दो पैरों से और संध्या समय तीन पैरों से चलता है।' – इसका अर्थ न बताने पर वह यात्रियों को मारकर खा जाती। यह हमारी आज की पहेली के अत्यन्त निकट है। इसका उत्तर मनुष्य है, जो बाल्यकाल में घुटनों एवं हाथों के बल, जवानी में दो पैरों से, और बुढ़ापे में दो पैरों और एक लकड़ी, तीन के सहारे चलता है।



# बाल लोक साहित्य

राजस्थान में बाल-लोक साहित्य का भी अपना महत्वपूर्ण स्थान है। इस में कथा एवं गीतों से, व्यापक, खेल संबंधी, मनोरंजन संबंधी, भुलावा-बढ़ावा और वीरता आदि की अनेक तुकबन्दियां या छंद होते हैं। निमंत्रण, न्योरे और मुदित करने वाले वाक्य तो बाल-साहित्य में भरपूर हैं। इन्हें वाणी-विलास या क्रीड़ा वांगमय भी कहा जा सकता है। ये मानसिक श्रम एवं गातृ श्रम के साथ संयुक्त हैं। इस वांगमय के क्रीड़ित वाक्य, कथा, सूत्र और गीत-गान बच्चों के चरित्र निर्माण में बड़े सहायक हैं। ये उनकी जीवन यात्रा के मार्ग दर्शक रूप में अत्यंत उपयोगी रत्न एवं शिक्षा नीति के उज्जवल सितारे हैं। अतः हम यहां बाल-लोक साहित्य को निम्न लिखित तीन भागों में बांट कर निरूपण करेंगे।

१. खेलों में वाणी विलास, २. क्रम संवृद्ध बाल कथाएं और बाल गीत, ३. भुलावा-बढ़ावा और स्फुट काव्य।

**खेलों में वाणी-विलास** — बाल सुलभ प्रवृत्तियों में खेल, शारीरिक एवं मानसिक विकास का सरलतम साधन है, विश्व के सर्व शिक्षा-शास्त्री बालक को शिक्षा-दीक्षा वृद्धि हेतु खेलों का उपयोग समुचित बताते हैं। उछलते-कूदते हुए हंसमुख बालकों को जिसने देखा है, उसे पता है कि खेल क्या वस्तु-विधान है। यों तो मल्ल-युद्ध, कबड्डी, हॉकी, गेंद-बल्ला, टेनिस, फुटबॉल, दौड़ना, तैरना, वृक्षों पर चढ़ना, गुल्ली-डंडा आदि अनेक प्रकार के खेल हैं, मगर मैदानीय राजस्थानी लोक खेलों में राई-राई, लूणिया-घाटी, सत्ता-ताळी, हड़दड़ौ, चिबदड़ी, काठकठूली, गड्डा, चोर कूंडियौ, उत्तौ-घुत्तौ जैसे प्रादेशिक खेल भी बड़े मनोरंजक एवं रमणीय हैं। इन सब में वाणी-विलास के बोल बड़े सुन्दर होते हैं। इनसे मनोरंजन और व्यायाम, दोनों साथ साथ होते हैं। तास, चौपड़, चरभर, कैरमबोर्ड, तिग्गी आदि कई खेल घर के अन्दर खेलने के हैं। इनसे मात्र मनोरंजन होता है, व्यायाम नहीं। अतः ये उतने लाभदायक नहीं।

चंचल मन को एकाग्र करने के लिए खेल जैसी अनूठी प्रिय प्रणाली में शारीरिक खेलों का बड़ा महत्व है !

बालक दिन भर खेलों की ही इच्छा लिए रहते हैं, कितनी भूख लगी हो, कितना ही आवश्यक कार्य हो, बालक खेल को नहीं छोड़ेगा । माता-पिता पुकारते हुए थक जाते हैं, मगर बालक आने का नाम तक नहीं लेते । वे अपने अछूते मन पर दुनियादारी के खोटे धंधे लादने के आदी नहीं होते । वे खेलों में ही खुश रहते हैं । खेलने से उनका स्वभाव उत्साह से भर जाता है । वे फुर्तीले बन जाते हैं । आजकल स्कूलों में भी खेलने का पूरा प्रबंध रहता है ! कई अच्छे खिलाड़ी तो केवल खिलाड़ीपन के नाते ही अपने शिक्षकों के स्नेह भाजन बन जाते है ।

राजस्थानी लोक-खेल अपठित लोगों की वस्तु होने के कारण पुस्तकों में नहीं मिलते, केवल खेले जाते हैं । वाणी विलास के प्रयोग तो इनकी आत्मा है । ये बच्चों की भोली-भाली प्रकृति के अनुसार ही काव्य पंक्तियां होती हैं, जो खेल के साथ बाल-साहित्य की भव्य निधियां हैं । इनमें बालभाव ही नहीं, उनका सम्पूर्ण हृदय अवतरित हुआ होता है । यहां पहले हम बालकों के खेलों का विवरण देकर उनके काव्य वाक्य प्रस्तुत करेंगे और फिर बालिकाओं के ।

**बालकों के खेल, प्रकार और वाणी —**

क. दड़ी [कपड़े से बनी गेंद] के खेल— १. मारदड़ी २. चोर कूंडियौ ३. चिबदड़ी ४. हड़ दड़ी ५. ओड़ी-ओड़ी [जिल पाना] ६. उत्ती-घुत्ती ।

ख. मार के खेल— १. कोरड़ा मार २. खल्ला खूंटी ३. राई-राई ४. जंजीर ५. चूंघ-चुंगाळी ६. चोर सिपाई ७. सेर बकरियौ ८. लाला लिगतर ।

ग. लुकने-छिपने वाले खेल— १. आंधौ घोटौ २. आंख मींचणी ३. चम्पौ ४. ग्याता गिणना ५. हैस-पैंस ।

घ. हार-जीत के अन्य खेल— १. लूणिया घाटी २. हड़बळी ३. टेपा घोड़ी ४. फुदकण ५. लंगड़ी ६. टिप टिपणियौ ७. बोड़ियौ कूवौ ८. घुच्ची डंडो ९. हेली १०. काळी कोयलड़ी ११. कबड्डी [तीन प्रकार की] १२. सूरज कुंडाळौ १३. हूंस- स १४. कांय-कांय १५. गोई डंडौ १६. कूरका १७. खांड गळो १८. चील हाडी १९. छायां छकड़ी २०. चंगा २१. ओवया २२. ओवरी २३. सरण-वरण री कांकरी २४. मकड़ी २५. लोह कीळंगौ ।

**बालकों के कतिपय खेलों की विधियां —**

१ **मारदड़ी**— इस खेल को 'मालदड़ी' भी कहते हैं । मतलब; यह खेल मिष्ठ क्रीड़ा के नाम से संबोधित किया जाता है । वास्तव में खेल है भी मीठा ! जैसी इसके संबंध में एक वाणी प्रसिद्ध है — 'मारदड़ी रौ मीठौ ख्याल, लाग्यां पीछै होज्या न्याल !' इस सूक्ति में कहां तक सत्यता है, उसे क्रीड़क ही जान सकते हैं । इसमें कपड़े की गेंद के अतिरिक्त किसी और साधन की आवश्यकता नहीं ।

खेल के प्रारंभ में किसी एक क्रीड़क के द्वारा गेंद आकाश में उछाल दी जाती है। जो उसे हस्तगत कर लेता है, वही अपने अति निकट वाले सह क्रीड़क के यथाशक्ति उसकी मारता है। गेंद की मार से बचने के लिए सभी खिलाड़ी इधर-उधर भागते हैं, उछलते हैं और बैठते हैं।

२. **उत्तोघुत्तो :–** यह भी एक गेंद का खेल है। पिदिये के अतिरिक्त सभी के पास एक एक गेडिया होता है। गेडिया आगे से आंकड़ेदार होता है, जिससे गेंद के दोटे लगाये जाते हैं। खेल शुरू करने से प्रथम सारे क्रीड़क पूजते हैं। जिसमें डांई पड़ जाती है, वह आगे पिद जाता है। उसे खेलने वाले सारे लड़के पिदाते हैं। किसी क्रीड़क के गेडिये द्वारा दोटा दी हुई गेंद पिदिया यदि चिब [बोच] लेता है तो दोटा देने वाले को उसकी जगह पिदना पड़ता है। पहले पिदने वाला अब उसकी जगह आ जाता है। पहले पहल सारे क्रीड़क अपने पैरों से पालें बनाकर सावधानी से उनमें खड़े हो जाते हैं। पिदिया उनके तन पर गेंद की मारकर किसी को पिदिया बनाना चाहता है और वे अपने शरीर से गेंद को टालने के लिए मजबूत गेडिये की सहायता लेते हैं। अगर किसी के उस गेंद की लग जाती है तो वही पिद जाता है और पहले वाले पिदिये का उसके पाले पर अधिकार हो जाता है। यह बहुत अच्छा खेल है, इसमें प्रत्येक क्रीड़क को अपनी मुक्ति की आवश्यकता बनी रहती है।

३ **हूंस - हूंस** — यह दौड़ने वाला खेल है। खिलाड़ियों को इसमें मात्र भागना ही पड़ता है। इसमें किसी प्रकार के साधन की आवश्यकता नहीं होती। खेल शुरू करने से पूर्व क्रीड़क पूजते हैं, उनमें से एक चोर हो जाता है। फिर किसी खिलाड़ी के द्वारा इस प्रकार प्रश्न किया जाता है – 'बोल हूंस' चोर कहता है 'हूंस' तब सभी खिलाड़ी एक साथ किसी की ओर संकेत करके कहते हैं– 'उपाड़ल्या उबेरी मूंछ' कहकर चोर से बचने के लिए भाग जाते हैं। जिसकी मूंछ उपाड़ने के लिए कहा जाता है, चोर उसे छूने के लिए भागता है। जिस किसी को वह प्रथम बार छू लेता है वही चोर हो जाता है। तब सर्व क्रीड़कों को सूचित करने के लिए कि चोर बना लिया है, कोई एक लड़का तेज स्वर में बोलता है – 'टिडी लोट-टिडी लोट' इसे सुनकर इधर - उधर के सारे क्रीड़क खेल स्थल पर दौड़ आते हैं। फिर खेल खेलने के लिए वही पूर्व प्रारंभिकता अपनानी पड़ती है।

४. **लूणिया घाटी :–** यह समतल भूमि पर धूलि का एक विशेषाकार बनाकर खेला जाता है। इसमें एक गोल-बड़ा घेरा बनाया जाता है और इस घेरे के अंदर एक छोटा घेरा बनाया जाता है। फिर भीतरीय घेरे के चार कोठे बना लिए जाते हैं। खेल शुरू करने से पूर्व सारे खिलाड़ी पूजते हैं। पूजने के पश्चात्

जो चोर हो जाता है, वह क्यारियों के बीच में धूल-कूढ़ा के पास खड़ा हो जाता है। सारे खिलाड़ी घेरे के भीतर ही भागते हुए धूलि कूढ़ा से नमक (धूल) लेना चाहते हैं, मगर चोर उनको पकड़ने की चेष्टा करता है। परन्तु जो चोर से बच-कर कूढ़े से धूलि अपनी मुट्ठी में लेकर यमुना (एक निशान) पर से कूद जाता है, वह विजयी होता है। इस बीच में चोर छू लेता है तो वह मर जाता है। धूलि ले जाता हुआ यमुना पार करने में असफल हो जाता है सो भी मर जाता है। जितने भी मरते हैं उनको खेल के अंत में चोर सहित सब विजित क्रीड़कों को चढ़ाई देनी पड़ती है। प्रत्येक मृत को अपनी चढ़ाई देने के लिए चुनने का अधि-कार रहता है। चढ़ाई क्यारियों में घूमकर दी जाती है। चढ़ाई दे देने के बाद खेल का एक डावा [डाक] पूरा हो जाता है। द्वितीय खेलारंभ पूजने से ही होता है।

**५. सरण बरण री कांकरी** — धूल की एक बड़ी दुम्मी बनाकर, उस पर पालथी मारकर एक लड़का बैठ जाता है। पीछे उसकी कमर पकड़कर दूसरा क्रीड़क उल्टा सो जाता है। तीसरा उसके पैर पकड़कर उल्टा सो जाता है। इस तरह सब लड़के पीछे वाले लड़के के क्रम से पैर पकड़ उल्टे पृथ्वी पर सोते जाते हैं। डांई वाला लड़का उन सब के चारों ओर घूमकर कुड्ढे पर बैठे हुए लड़के से कहता है — 'सरण-वरण री कांकरी, सरणाटा करती आय, राजाजी रै बाग में कांई जिनावर जाय?' तब आगे बैठा हुआ लड़का कहता है 'कुण हुसी?' 'भीवली कोटवाळ।' 'कांई कांई मांगै?' 'काकड़िया मतीरिया।' 'काचा है।' 'पाका लेस्यूं।' सोते हुए सब लड़कों के मस्तकों को मतीरे की भांति बजाता है और पीछे वाले लड़के को पाका कहकर खींचता है। इस तरह मतीरे तोड़ने जैसा अभियन करता रहता है।

**६ हड़दड़ो**— हड़दड़े का खेल आरंभ करने से पूर्व बालक भीड़ी बंटकर दो दलों में विभिक्त हो जाते हैं। दोनों दलों की संख्या सदैव समान होती है। खेल के मैदान में बच्चे प्रथम करीब डेढ़ मीटर के अन्तर पर धूल के दो दूमे [कुढ्ढे] तीन डेसी मीटर की ऊंचाई के लगभग बना लेते हैं। इसके बाद उन धूल के दुम्मों पर दो पत्थर रखकर दोनों पर एक लंबी लाठी (बांस की लकड़ी) चढ़ाई जाती है। इस तरह हड़दड़ा तैयार करके उसके दोनों ओर अवस्थानुसार पांच-छः मीटर की दूरी तक लंबे डग भरकर पाणे (पाले) मिण (नाप) लिए जाते हैं। फिर दोनों दलों का एक एक खिलाड़ी पालों पर खेलने के लिए प्रस्तुत हो जाते हैं। पालों से सवेग गेंद को लाठी पर फेंकी जाती है। गेंद के लगने से लाठी भूमि पर गिर जाती है। तब जिस पाले से गेंद फेंकी गई थी, उसके सामने के पाले का प्रस्तुत खिलाड़ी मृत माना जाता है और उसके स्थान पर उसके दल

का दूसरा प्रस्तुत हो जाता है। गेंद को चिब ( वोच ) लेने पर भी सामने का प्रस्तुत खिलाड़ी ( जो गेंद फेंकता है ) मृत हो जाता है। किन्तु एक ठप्पे की गेंद बोच लेने पर वह मृत होता है। दो तथा दो से अधिक ठप्पों की गेंद बोचने पर वह नहीं मरता। यदि गेंद फेंकने वाले के ही पाले में गेंद तीन ठप्पे खाने जाय, तो वह स्वयं मर जाता है।

जब दोनों दलों में से किसी एक दल के समस्त क्रीड़क मर जाते हैं, तब विजयी दल उन्हें पिदाते हैं। पिदने वाला दल हड़दड़े से बहुत दूर चला जाता है। विजयी दल का प्रत्येक क्रीड़क गेंद के टोरे [दोटे] लगाकर पिदाता है। जिस पिदाने वाले की गेंद, पिदने वाले में से किसी के द्वारा बोचली जाती है, तो वह बैठ जाता है अन्यथा वह लगातार पिदाता रहता है। जब तक पिदाने वाले सब बैठते नहीं, पिदाना बराबर चालू रहता है। टोरा ऊकने से ही बैठना होता है। सभी पिदाने वालों के बैठ जाने पर खेल का एक डाक अवसित हो जाता है। फिर दूसरा डाक इसी प्रकार से प्रारंभ किया जाता है।

**टोरे लगाते समय का वांणी विलास :-**

पैली पैली पत्तियौ, लाभू रै जायौ छत्तियौ
दो दारी, बात हुई खारी, पिदियै भेड़ मारी
तीन तारग, ले ले भाडेरां री मारग
चार चुरंग, लट लाल सुरंग
पांचली - कूंचली फाड़ में ब्याई, ले हुचरिया घरां में आई
छवां छाकी घेरौ है, पिदिये नै आधी रात रौ फेरौ है
साता खोटी क्यू आई, पिदियौ रोवै ज्यूं आई
आठा, नाळी रा गेहूं काठा, मांय कांकरा भाटा
पूरा नौ नांण, पिदिये रै घरै मांचौ न वांण
दसूड़ी दड़ियां रौ छावौ, घोड़ी वेच गधेड़ी ल्यावौ, ऊपर पिदियै नै चढ़ावौ
ग्यारस भोळी कच्ची है, बारै टोरां सच्ची है
तेरूड़ी तळाई है, चवदै म्हारा भाई है
पन्दरियां रौ पांन पीऊं, सोळियै री जांन जाऊं
सत्तर-मत्तर रा गाडा आया, पिदिया म्हारा पाडा ल्याया
अठ्ठारै रौ अेड़ गेड़, पिदियौ म्हारै घर री ढेढ़
उगणीसां रौ अड़ौ गड़ौ, पिदियै माथै जाय पड़ौ
सुवर भीड़ी रखी है, बीसां टोरां पक्की है

**अंतिम टोरे पर** – धरम धायौ, पिदियै नै सौ बरस आडौ आयौ।

इस तरह से विजयी दल वाले टोरे लगाते हुए बोलते हैं और पिदने वाले जोश में भरकर उनका टोरा चुकाते हैं। अतः यह हड़दड़े का खेल विमद विनोद तथा शक्ति प्रदायक साधनों में श्रेष्ठकर है।

बालकों के खेलों में अन्य वाणी विलास —

क. उत्तीघुत्ती – ईरिया खीरिया, काकड़िया मतीरिया। थू! मेरै घुतै में दाळ पांणी।
ख. राई-राई – राई राई-राई। रतन तळाई; मइयौ गूंज्यौ, तेल तळीज्यौ!
कींनै घमकाई? गौरूड़ै [गौरी शंकर] नै घमकाई।
ग. लाला लिगतर – लाला लिगतर दचूंक ल्यूं? पाछौ घिर गुद्दी में दचूं।
घ. हड़बळी – हड़बळी री हरियौ चोर, चावै चिणा उडावै मोर।
ड़. खोड़ियौ खाती – खोड़ियौ खाती गऊ चरावै, ले ले लाठी मारण आवै।
च. कांन कतरियौ – १. कोडी अंगी चंगी, कोडी माळियै टंगी।
२. ताकड़ी में तिल कोनीं, मेरै जैसौ मल्ल कोनीं।
३. चाळणी में जौ, मेरा भाई नौ।
४. कोठी ऊपर पीळौ पांन, म्हैं चढूं मांमै री जांन।
५. घोळती जवार, टकै री मण च्यार।
६. कांन कतरियौ, भूंभां भरियौ।

खेल शुरू करते समय के वाणी बोल —

खालड़ै री रोटी पोई, मांय घाल्यौ तेल।
तेल मूसा पीयग्या, खेल बमंडी खेल॥

खेल समाप्त करते समय के वाणी-बोल –

खेल खिडचौ, मैळ मंडचौ। आप आपरै घरां जाओ, कांदा रोटी खाओ।
दोवड़ी री पांणी पीयौ, फट सौ जाओ॥

कोई नटखट बच्चा बीच में ही बोल उठता है – पट मर जाओ। इस पर सब उसे पीटने दौड़ते हुए अपने अपने घर भाग जाते हैं। खेल समाप्त करते समय किसी एक लड़के में डांई (हार) रह जाती है, तब उसको डांई उतारने के लिए कहते हैं —

पग नीचै कूंची, तेरी डांई ऊंची।

वह भी बोलता है – कूवै ऊपर कूकड़ी, मेरी डांई ऊतरी।

बालिकाओं के खेल प्रकार और वाणी —

(क) बैठा खेल – १. गुड्डे २. गुड्डी ३. झोक दूहा ४. कौड़ियों का खेल।
(ख) घेरिया बनाकर खेल – १. खीर-खीर २. सात समंदर ३. तिल मकड़ी।
(ग) प्रश्नोत्तर के खेल – १. धूप-छिया, २. टिपटिपणियौ, ३. सरण-वरण री कांकरी, ४. लूणिया घाटी, ५. बूढ़ी माई, ६. आंघौ घोटौ, ७. काठ कठुली, ८. ऊकड़ी कूकड़ी-दूधिया धार।
(घ) खींचने और चढ़ने वाले खेल – १. नार - बकरियौ, २. राई - राई, ३. सरण-वरण री कांकरी, ४. चील झपट्टौ, ५. उत्तर भीखा मेरी बारी।
(ड़) भंवाळी खाने [घूमने] वाले खेल – १. गाणी - माणी गोटियौ, २. तिलड़ी।

(च) कूदने वाले खेल – १. भैंसा टुम्मी, २. पंखा कूदणी, ३ कच्ची-पक्की, ४. रस्सीकूदना।

(छ) श्वांस टूटने तथा दौड़ने वाले खेल – १. सत्ता ताळी, २. खोड़ियौ खाती, ३. गंगा-जमना, ४. अमियांजी अमियांजी, ५. चिरमी ठोलौ, ६. कांन कतरियौ।

[कुछ खेलों को बालक और बालिकाएं दोनों अपने-अपने ढंग से खेलते हैं। कई खेल दो-दो, तीन-तीन, प्रकारों में भी आते हैं। इसलिए उनके नाम दुहरा दिये गये हैं।]

**बालिकाओं के कुछ खेलों की शैलियां —**

**१. बूढ़ी माई —** यह एक हास्य खेल है। प्रथम एक लड़की बुढ़िया बन जाती है। वह धूल का एक बड़ा कुढ़ा बनाकर उसमें हाथ फेरने लगती है। तब दूसरी लड़कियां वृत्ताकार में खड़ी होकर उससे प्रश्न करती हैं और वह उत्तर देती है। उत्तर बड़े विनोद दायक होते हैं। 'बुढ़िया बुढ़िया के घोटै ?' 'भांग !' 'भांग रौ के करसी ?' 'पीस्यूं' 'पीकर के करसी ?' 'गूंगो होस्यूं।' 'गूंगी होकर के करसी ?' सूई ढूंढ़स्यूं।' 'सुई रौ के करसी ?' 'कोथळियौ सींवस्यूं !' कोथळियै रौ के करसी ?' 'रिपिया घालस्यूं।' 'रिपियां रौ के करसी ?' 'गाय लेस्यूं !' 'गाय रौ के करसी ?' 'दूध दूस्यूं !' 'दूध रौ के करसी ?' 'पीस्यूं !' इस अंतिम उत्तर पर सब लड़कियां एक साथ कहती हैं— 'दूध पांती रौ मूतियौ ही पी, मूतियौ ही पी !' इस पर बुढ़िया खीझकर उनके पीछे दौड़ती है। जो लड़की उसके हाथ आ जाती है। तब वही अगले डाक में बुढ़िया बनाई जाती है। यह क्रम संवृद्ध खेल कथा है।

**२. तिलड़ी —** यह एक युगल नृत्य खेल है। इस में दो लड़कियां अपने हाथों के पंजे दृढ़ता पूर्वक एक दूसरी से मिलाकर पीछे झुकती हुई घूमती हैं और कहती जाती हैं —

तेरै पग तिलड़ी, मेरै पग बिछिया।
फोड़ूं तेरी तिलड़ी, बजाऊं मेरा बिछिया॥

उक्त वाक्य बोलती हुई जब तक थकती नहीं, पीछे झुकी हुई घूमती रहती है।

**३. मकड़ी—** एक बच्ची आंख मूंद कर बैठ जाती है। दूसरी लड़कियां उसकी पीठ थपथपाती हुई कहती हैं – 'चढ़-चढ़ मकड़ी, पताळ घड़ी लकड़ी। उरलै कुवै रौ पांणी पादूं, परलै कुवै रौ भूत लगादूं। सुखलै री मां रौ तैयौ खुवादूं।'

**४. चिरमी ठोला—**इसमें खेलने वाली सभी क्रीड़काएं किसी आंगन पर एकत्रित होकर बैठ जाती हैं। उनमें से कोई एक क्रीड़का अपने को चोर बना लेती है। एक क्रीड़का अपने हाथों से चोर क्रीड़का की आंखें मूंद लेती है। फिर

खेलने वाली लड़कियों में से ही कोई एक चोर क्रीड़का के सिर में ठोला लगा देती है। और इसके बाद उसकी आंखों पर से हाथ हटा लिए जाते हैं। इसके बाद चोर बालिका से प्रश्न किया जाता है – 'मोठां मांयलौ घुण, चिरमी ठोलै कुण ?' याने किसने तुम्हारे सिर पर ठोला मारा ? इस पर वह चोर क्रीड़का अपने अनुमान से किसी एक लड़की की ओर संकेत कर देती है। यदि उसका अनुमान सही निकल जाता है तो संकेतित लड़की चोर बन जाती है, नहीं तो वही चोर बनी रहती है। पुन: खेल शुरू करने के लिए प्रारंभिकता अपनानी पड़ती है।

**५. सत्ता ताळी** — इस खेल को चालू करने से पहले सभी क्रीड़काएं पूजती हैं। जो क्रीड़का चोर हो जाती है, यह सभी क्रीड़काओं के पीछे चोर [किसी एक को] बनाने के लिए दौड़ती है। जिस किसी को वह पकड़ लेती है, वही चोर बन जाती है। यदि चोर क्रीड़का, किसी को बैठने पर छुवे तो वह स्पष्ट चोर नहीं बनती। बैठी हुई क्रीड़का को यदि चोर छू ले और वह बिना शुद्ध के छुवे खड़ी हो जाये तो वह चोर बन जाती है। खड़ी हुई क्रीड़का शुद्ध कहलाती है।

**६. आंधौ भैंसौ**— इस खेल को शुरू करने से पहले सारी क्रीड़काएं पूजती हैं। चोर हो जाने वाली लड़की के नैत्रों पर पट्टी बांध दी जाती है। पट्टी बांधने के बाद पट्टी बांधने वाली लड़की द्वारा धीरे से अलग ढकेल दी जाती है। फिर सर्व क्रीड़काएं उस चोर क्रीड़का के सिर पर थप्पड़ लगाती हैं। भाग्यवश थप्पड़ लगाने वाली किसी क्रीड़का के चोर का हाथ लग जाता है। उसे चोर बनाकर दूसरा डाक खेला जाता है। आंधा भैंसा और आंधा घोटा बराबर के ही खेल हैं।

**७. उतर भीखा** — इस खेल में एक क्रीड़का अपने विपरीत दूसरी क्रीड़का को पीठ पर उठा लेती है। फिर नीचे वाली क्रीड़का से प्रश्न करती है — 'भीखै पर कुण ?' नीचे वाली जवाब देती है — 'भीखौ' तब नीचे वाली कहती है : 'उतर भीखा मेरी बारी ?' इस पर ऊपर वाली क्रीड़का उतर कर नीचे वाली को अपनी पीठ पर उलटी उठा लेती है। इस तरह लगातार प्रश्नोपरांत नीचे ऊपर होती हुई खेलती जाती हैं।

**८. घांणी मांणी गोटियौ** — यह एक एकाकी नृत्य खेल है। इसमें खेलने वाला अपने आप भुंवाली लेता है और कहता जाता है— 'घांणी-मांणी गोटियौ, बाजरी रौ रोटियौ।' चक्कर आने से गिर पड़ता है और हंसता है।

**९. गड्डे** — सात तक गड्डे [गलगिचिये या कंकर] लेकर लड़कियां खेलने बैठती हैं। वे बारी बारी से उन गड्डों को अपने हाथ से भूमि पर उछालकर, एक गड्डा हाथ में रख लेती हैं। बाद में वह गड्डा ऊपर उछालकर उसके नीचे पड़ने

से पूर्व जमीन पर पड़े हुए गड्डों को अपन हाथ में सूंत लेती है और ऊपर उछाले हुए गड्डे को भी उन [हाथ वाले] गड्डों को चिवती जाती है। वह न तो पास वाले गड्डों को हिलने देती है और न ऊपर वाले गड्डे को नीचे गिरने देती है। इस तरह से पहले एक-एक गड्डा सूंतती है, फिर दो-दो और इसी तरह से तीन-तीन; चार-दो, पांच-एक करके छ: गड्डों तक सूंत लेती है। वे हारमोनियम के सरगम से लगाती हुई उतार चढ़ाव के साथ गड्डे खेलती हैं।

गड्डों से कई प्रकार के खेल खेले जाते हैं। जैसे :— छींकी, सत्ता, अट्ठा, आडळी-सीधळी, पांच गड्डा, सात गड्डा, नौ गड्डा, ग्यारै गड्डा, तीन गड्डा।

**तीन गड्डों की वाणी** — अणची रे अणची, फूल पणंची, मोरियै री चांच्यां, गई म्हारो पांच्यां।'

**पांच गड्डों के प्रकार**—अेकोला, दौला, तिनौला, चौला, करेंची, कुत्तौ, झूंपड़ी, विच्छू, रावड़ी, कांच।

गड्डे खेलने प्रारंभ करते समय का वाणी विलास —

आजू रे आजू, वावन बाजू। तरकत तेला, चार करेला। पांचवै री पूंची, छठी बाई छींकी। सातवौं सीता फळ, आठवौं गंगाजळ। नौ घर नायां रा, दस घर भायां रा। ग्यारै कळा काचरी, बारै बूंटी राज। तेरवी तळाई है, चौवदई भोळाई है। पन्दरवै रौ पांन खाऊं, सोळवै री जांन जाऊं। सतर मतर ग्यांनड़ी, अट्ठारै गाडी धांन री। उगणीसां रौ अड़ौगड़ौ, बीसां माथै जाय पड़ौ। इक्कीसां रौ ओटौ है, बाईसां रौ बोटौ है। तेईसां री तिलोड़ी, चोईसां रा चावळिया। पच्चीसां रा पापड़िया, छाईसां रौ थूथवौ।

**१०. अमियांजी अमियांजी**—इस खेल में सब लड़कियां एक दूसरी से हाथ मिला कर घेरा बना लेती हैं। उस घेरे में एक लड़की मछली बनकर खड़ी हो जाती है। घेरे की क्रीड़काएं घूमती हुई मछली से पूछती हैं — 'सात समंदर गोपी चंदर, बोल म्हारी मछळी कितरौ पांणी ?' तब मछली घूमती हुई अपने पैर के हाथ लगाकर कहती है — 'इतरौ पांणी' फिर उससे वही प्रश्न किया जाता है। तब वह अपनी कमर पर हाथ लगाकर 'इतरौ पांणी' कह देती है। तीसरी बार पूछने पर वह अपने सिर पर हाथ रखकर सिर से ऊपर तक का पानी बता देती है। इस अंतिम उत्तर पर सभी क्रीड़काएं यह वाक्य—'मछळी डूबगी, मछळी डूबगी' कह कर दौड़ पड़ती हैं। मछली भी उनके पीछे भागती है। आगे भागने वाली लड़कियों में से कोई भी एक लड़की उसके हाथ आ जाती है तो अगले डाक में वही मछली बनाई जाती है।

उक्त खेल का दूसरा वाणी प्रकार — अमी दादी-अमी दादी, गजरौ टूटचौ। कांसूं टूटचौ ? घाघरै रौ घेर लाग्यौ, साड़ी रौ फटकारौ लाग्यौ

जांसूं टूट्यौ ।

खेल का तीसरा वाणी प्रकार — अमी दादी–अमी दादी खेल खिलाओ। क्यूं बच्चियों ? किधर गई थी ? नानेरे ! वहां क्या खाया ? दही रोटियां ! हमारे तांई क्या लाई ? तब वे कोई खराब चीज बताती हैं ; तब अमी दादी उन सबके पीछे दौड़ती है। जिस लड़की को वह छू लेती है, उसीमें अगले डाक के लिए डांई [हार] पड़ जाती है।

बालिकाओं के खेलों में अन्य वाणी विलास —

[क] काळी भाटी कड़कड़ियौ —

काळी भाटी कड़कड़ियौ, हाथ में पपैयौ
राजा सूता महल में, ऊठौ ऊठौ भोळानाथ
जांन आई नैड़ी नैड़ी, आवादयौ जी आवादयौ
बीवी नै परणावणदयौ, बीवी जायौ बेटौ
नांव कढ़ायौ जेठौ, जेठै मांग्या दांणा
तीनूं छोरा कांणा, जका घणा स्यांणा ।

[ख] गुड्डी गुड्डों के खेल में —

गुड्डी बळै, गुड्डौ रोवै, मेवला झुर रे ! झुर !

[ग] आल —

इतणी वडी क्या ? आल अपणी गुड़िया संभाळ, अच्छी तरह से ।

[घ] बेठा खेल बन्द करते समय —

पैली बोलै, गधौ छोलै । दूजै बोलै, मांमै री हाट खोलै ।।
तीजै बोलै, खांड खोपरा तोलै । पछै बोलै, आटौ घी ओलै ।।

इस तरह के वाक्य कहकर चुपचाप सब अपने अपने घरों को रवाना होती हैं। लेकिन बच्चियां ही तो ठहरीं ! दरवाजे से निकलती हुई फिर अड़ जाती हैं और कहती हैं – ' पैलौ पापी, दूजौ धरमी, तीजौ तेली अर चौथौ चांद अर पांचवौ, छठौ, सातवौ राजा, कहती हुई भाग जाती हैं।

[ड़] लड़कियों के साथ कोई लड़का खेलने जाता है, तब —

छोरचां सायै छोरौ खेलै, बावैजी नै कैवण दे ; आधौ नाक कटावण दे।

[च] लड़के भी लड़कियों को गड्डे खेलते हुए देख कर कहते हैं –

गड्डा खेलै काळ पड़ै, छींकी खेलै छांट पड़ै !

ये आपसी प्रतिस्पर्द्धा की बातें हैं। खिलाड़ी बालक-बालिकाएं कतार से आते जाते हैं, नीचे ऊंचे चढ़ते उतरते हैं तथा खेलों में हारते-जीतते भी हैं। तब वे क्रम से निम्नलिखित बाल काव्य वाणी उच्चरित करते हैं —

१. मेरै लारै मेरी भीड़ी, सोने री कतार है।

२. नीचलां नै कीड़ा खावै, ऊपरलां नै जांन जिमावै।

३. म्हारै भीड़ी नै खांड खोपरा, थारै भीड़ी नै गुड़ रा भोरा।

बालक खेल स्थान पर खाने के लिए बीज, बेर एवं मूंगफली, चिटकी जैसी कोई चीज लाते हैं। एक दूसरे से आपस में मांगते हैं और न देने पर अपनी काव्य वाणी में इन्कार भी करते हैं:

म्हैं ल्यायो मांग-तांग, तू ले गधै री टांग।

मात्र वाणी विलास के बाल खेल—

अ. पांन बीड़ी सिगरेट, बाबू गाड़ी आई लेट
गाड़ी मारी सीटी, दो मरग्या टीटी
टीटी दियो तार, दो मरग्या जमींदार
जमींदार मरचा ठीक, पण दो मरग्या खटीक
खटीकां खोदी खाई, दो मरग्या सफा नाई
नायां करी सूंवार, दो मरग्या लुहार
लुहारां घड़ी पाती, दो मरग्या खाती
खात्यां छोल्या छोडा, दो मरग्या मोडा
मोडां वणाई पूंगी, दो मरगी रूंगी
रूंगी करचा खारिया, दो मरग्या गिवारिया

ब. आंटी-टूंटी खेरड़ी, खेरड़ी खाई वराड़
वराड़ में नीकळचो, कुबदी किराड़
कुबदी किराड़, फोड़चा ढोल
मांय निकळचो, गुरणेसियो गोल
गुरणेसियै गोल, गिडी खेली
मांय निकळचो, खाजूड़ो तेली
खाजूड़ो तेली, करियो झोड़
जका में कढ़चो मनसो गौड़
मनसै गौड़ वाही मोगरी
मांय निकळचो पुरखो चौधरी
पुरखो चौधरी करी चतराई
जिण में ब्याई भेड बिलाई
पण बचियां री धोळी पूंछ
वा दीसै मोडै री मूंछ

यह बालकों का पहेली वाणी विलास है, जो उक्त प्रहेलिका प्रकरण में मोडै की मूंछ दिखाने की तुक में संक्षिप्त ढंग से लिखा गया है। खेलों और उनके वाणी विलास से बड़ा लाभ यह है कि इनसे बालकों में उदारता, सहनशीलता एवं बांकेपन के गुण आते हैं। ये गुण सामाजिक, नैतिक तथा राजनैतिक प्रगति के लिए अत्यावश्यक हैं। उक्त गुणों वाले नेताओं, कार्य कर्ताओं और सैनिकों से

देश अभ्युदय के शिखर पर चढ़ता है। खेलों से बालकों की उदात्त भावनाएं विकसित होती हैं और उनके संकुचित विचार नष्ट होते हैं।

राजस्थान के मालाणी प्रान्त में गांवं चिड़िया के वृद्ध कहानी कार अखजी वानरजी ने लड़कियों का एक नाच खेल बताया है। उसके काव्य वाक्य हैं—

फूलां बाई री फड़की ल्यो।
हीरां वाई री हार ल्यौ।
तोगां री तलवार ल्यो।

अर्थ—सती भटियाणी हीरां वाई के सौभाग्य रूपी हार को हृदय पर धारण करो। वीरवर तोगा की तलवार रूपी वीरता लेकर तितलियों के समान आनन्दोल्लास से नाचलो। [अनोखी आन, प्रस्तावना]

**क्रम संवृद्ध बाल लोक कथाएं और गीत** — क्रम संवृद्ध कहानी में विशेष गति, क्रम और जिज्ञासात्मक विलक्षणता रहती हैं। जो बाल-सुलभ मनोवृत्ति के अनुकूल मनोवैज्ञानिक शिक्षा सामग्री का स्वरूप होती है। ऐसी कथाएं राजस्थान में बहुत पाई जाती हैं। वे संध्या समय बूढ़ी नानी दादी बालकों का मन बहलाने के लिए अपने मुखारविन्द से सदैव निःसृत करती रहती हैं। मैं वे ही कुछ कथाएं उदाहरणार्थ नीचे प्रस्तुत कर रहा हूं।

१. अेक बिल्ली सैर रै गेलै माथै आयर बैठगी। थोड़ी ताळ पछै बठै गुड़ रौ गाडौ आयौ, गाडीवांन मारग में बिल्ली बैठी देखी अर कयौ— 'बिल्लड़ी परियां मर, बळद चींथ नाखैला।' बिल्ली बोली — 'म्हैं तौ हूं राजा री बिल्ली, सदा चाबूं सक्कर तिल्ली, म्हारौ डावौ कांन भरा दे।' गाडीवांन बोल्यौ—नाखौ रे रांड रै कांन में अेक गुड़ री डळी। बिल्ली अेक कांन भराय कर उठै ही बैठगी। थोड़ी ताळ नै अेक सक्कर रौ गाडौ भळै आयौ। गाडीवांन बोल्यौ— 'बिलड़ी मरसी के? अळगी मरै नीं, बळद चिगथ नाखसी।' बिल्ली कयौ — म्हैं हूं राजा री बिल्ली, खाऊं सदा सक्कर तिल्ली, मेरौ जींवणौ कांन भराय दे।' गाडीवांन कयौ — 'नाखौ रे रांड रै कांन में अेक चूंटी सक्कर।' बिल्ली दूजौ कांन भळै भरा लियौ। अर बठै ही जमी बैठी रयी। थोड़ी ताळ नै तेल रौ गाडौ आयौ। गाडीवांन बोल्यौ—'बिलड़ी क्यूं मौत मांगै। बळद कीचरड़ौ काढ़ नाकसी नीं?' बिल्ली बोली— 'म्हैं तौ राजा री बिल्ली' खाऊं सदा सक्कर तिल्ली, मेरा दोनूं कांन भराय देवौ।' गाडीवांन कयौ — नाखौ रे रांड रै कांनड़ा में तेल री ल्याळ।' बिल्ली दोनूं कांन काठा भराय कर ल्याई अर आपरा बच्चियां नै कयौ — 'खाओ बेटा धाप धाप।'

२. मोर की बात [मयूरों के बोलने का तथ्य बताना] दीतार खनै घोड़ौ बांध्यौ। घोड़ै करी लीद, जका कुम्हार ले गियौ। उवै घड़्या बासण, तळाव

री पाळ सुकाया। गायां फोड़ दिया। गायां बाम्हण क्यूं फोड़्या ? गुवाळो चरावै नीं। गुवाळो चरावो क्यूं नीं ? बाई बाटी नीं देवै। बाई बाटी क्यूं नीं देवो ? बीनणी आटो नीं पीसै। आटो क्यूं नीं पीसै ? चाको माथै पांवणा बैठा है। पांवणा चाकी क्यूं बैठा हो ? बरसा बरसै है। बरसा क्यूं बरसो हो ? बीजळ खिवै। बीजळ क्यूं खींवो ? इन्दर घररावै। इन्दर क्यूं घररावो ? मोरिया बोलै। मोरिया क्यूं बोलो ? बोलांला जी बोलांला ; म्हांरै दादो सा रौ देस है। इस कहानी में क्रम संवृद्धता टूटती नहीं, सीधी तीर की तरह अपने लक्ष्य की ओर चली जाती है। कई कहानियां पीछे लौटती हैं और सक्रम होते हुए भी उद्देश्य हीन सी रहती हैं पर यह तो सोद्देश्य एवं सफल होकर चलती है।

३. एक आश्चर्यमयी कहानी— एक लड़का अपनी मौसी के लिए जंगल से लकड़ी लाने जाता है। वहां उसको शिव पार्वती द्वारा वरदान मिलता है और वह 'सिव म्हाराज री चिप्पम चिपा' कहकर सब को चिपका देता है। इस चमत्कारिक कार्य के लिए मां-बाप से आदर पाता है।

इसमें पर्याप्त विनोद भावना व्याप्त है। कथा पूर्णरूपेण सक्रम एवं सफल है। आकर्षक एवं आश्चर्यमय भी।

**एक आदमी का कमेड़ी के साथ ब्याह** – एक आदमी ने कमेड़ी से विवाह किया। उसने कमेड़ी को घरवालों से अलग मालिये में बैठा दिया। एक बार उसके घर पर किसी का विवाह होना निश्चित हुआ। घर की औरतें दिन को वैवाहिक कार्य करती। कमेड़ी अपनी पांती के वे सभी कार्य रात को कर दिया करती थी। उसका पति बरात में गया तब पीछे से वह प्यास के मारे समुद्र पर चली गई। वहां उसको शिव-पार्वती मिले और उसे सुन्दर स्त्री बनादी।

इस कथा में योनि परिवर्तन है। लोक कथाओं में असंख्य मूल अभिप्रायों में से योनि परिवर्तन नामक मूल अभिप्राय अत्यन्त विस्तृत, व्यापक और महत्व-पूर्ण है। लोक-कथाओं में इस अभिप्राय के अनेक रूप उपलब्ध रहते हैं। यह कार्य अधिक जगहों पर शिव पार्वतीजी की किसी घटना द्वारा पूर्ण होता है। रास्ते चलते दम्पति में से पार्वतीजी किसी घटना को देखकर रूठ जाती है और भोले महादेव को वह कार्य करना पड़ता है।

जो भी हो, लोक-कथाओं में यह 'योनि परिवर्तन' अत्यन्त प्रचलित एवं परम लुभावना, मनोरंजन का साधन है। लोक कथाओं में ऐसे मनोरंजक और आश्चर्यजनक अभिप्रायों का अनेक प्रकार से उपयोग होता है। कहीं कहीं व्यंग्य भी प्रस्तुत हो आता है। इसमें पशु-पक्षियों के स्वभाव की भी झलक आ जाती है।

बाललोक साहित्य के जड़ और चेतन सभी चराचर जगत में मानवता प्रतिष्ठित मिलेगी। शेर, भालू, चूहे, चिड़िया, पर्वत, झरने, पेड़, पृथ्वी

सब बोलने एवं अनुभूति रखने वाले होते हैं। नीचे एक ऐसी पद्य-कथा लिख रहा हूँ, जो बच्चों में खूब प्रचलित है।

**५. चिड़िया कौए की प्रथम कहानी**— एक चिड़िया को कहीं से मोती मिल गया। उसको किसी कौए ने झपट कर छीन लिया और खेजड़े पर जा बैठा, चिड़िया ने खेजड़े से कहा — 'खेजड़ा खेजड़ा काग उडा' खेजड़े ने इन्कार कर दिया और आगे सभी लोग एक ही उत्तर देते रहे। तब चिड़िया कहती है —

खेजड़ो काग उडावै नीं, खाती खेजड़ वाढ़ै नीं, राजा खाती डंडै नीं, रांणी राजा सूं रूठै नीं, मूसौ कपड़ा काटै नीं, बिल्ली मूसौ मारै नीं, कुत्तौ बिल्ली रोसै नीं, डांग कुत्तौ मारै नी, बिसनर डांग बाळै नीं, समदर बिसनर बुझावै नीं, हाथी समदर झिकोळै नीं, चिड़िया रोवती रैवै नीं।

तब चिड़िया चींटी के पास गई। चींटी ने चिड़िया का कहना मान लिया और कहानी पीछे चल पड़ी। मोती मिल गया।

पूर्व कथित अंशों की पुनरावृत्ति बालकों को जिज्ञासा, प्रेरणा प्रदान करती है। इस प्रकार की कहानियों का कोई पात्र अपनी किसी वस्तु की प्राप्ति के लिए पूर्ण प्रयास करता है। पशु-पक्षियों, मनुष्य, जड़ अथवा चेतन पदार्थों से भी सहायता चाहता है। फिर प्रार्थना की असफलता, बदला लेने का भाव एवं आखिर में किसी छोटे कीड़े का तैयार हो जाना ही कहानी को पीछे मोड़ता है। क्रम संवृद्धता टूटती जाती है और प्रत्येक जीव अथवा पदार्थ भय के कारण उपरोक्त उस एक पात्र के काम को करने के लिए तैयार हो जाता है। इस कहानी से यह शिक्षा मिलती है कि किसी जीव को छोटा मत समझो। चींटी जैसा क्षुद्र जीव हाथी जैसे शक्ति सम्पन्न प्राणी को मार गिराता है। यह बात घमंडी आदमियों की व्यर्थता सिद्ध करने लिए तीखा व्यंग है।

**६. चिड़िया और कौए की द्वितीय कहानी**—एक चिड़िया और एक कौआ बहिन भाई बने। साझे में खेती की और सुख से रहने लगे। चिड़िया कौवे को काम करने खेत बुलाती तब वह खुद यह कहकर टाल देता कि—

आऊं अे आऊं, आमलिया गटकाऊं, दो काचा पाका तन्नै ही ल्याऊं। खेत का सारा कार्य चिड़िया कर लेती है। अन्न बंटवारे के समय मूर्ख कौआ अपने आप थोथे फूस का ढेर ले लेता है और अन्न चिड़िया को मिल जाता है।

इस में एक भोली बहिन को धोखा देने वाले नायक की हठ धर्मी का प्रत्यक्ष प्रमाण है। दूसरी ओर सीधे आदमियों का भगवान साथी होता है, यह भी दिखाई देता है। इससे बच्चे खूब बहलते हैं।

७. हंसाने सुलाने की लघु छंद कथा— अेक तारौ। धरमी तारौ। बाड़ कुदारौ। बाड़ म्हनै कांटौ दियौ। कांटौ म्हैं चूल्है में रेड्यौ। चूल्है म्हनै बाटी दीनी। बाटी म्हैं कुमार नै दीनी।

कुमार म्हनै करवौ दीनौ। करवौ म्हैं कूवै में सेरचौ। कूवै म्हनै पांणी दीनौ। पांणी म्हैं मोरां नै पायौ। मोर म्हनै पांख दीनी। पांख म्हैं मांमै नै दीनी। मामौ म्हनै घोड़ौ दीनौ। तीन पगां सूं खोड़ौ दीनौ। ढरीक मामा ढरीक! इटियौ-चिटियौ बाई रौ, पोमचियौ भुरजाई रौ। काळौ घोड़ौ काकै रौ, फूल वछेरा बावै रा, गोरी गाय माऊ री। घी रौ लोधौ माऊ रौ, म्हे ही म्हारी माऊ रा।

यह कथा बच्चों को हंसाने या सुलाने के लिए है। इसका कलेवर बड़ा स्निग्ध तथा सन्तोषजनक है। ये सब संध्या समय कहने की बाल बातें हैं। ऐसी लघु कथाएं बच्चों के आनंद का आडम्बरहीन साधन हैं। ग्रामीण जनता में इनकी परम्पराएं सदियों से चली आ रही हैं। बालकों की पीढ़ी में ये घर किये रहती हैं। इनमें कई न्याय-प्रीति और राजा-बादशाहों की कहानियां भी होती हैं। राजस्थानी में बालकों का दिल रंजन करने वाली, हंसाने-खिलाने वाली पर्याप्त कौतूहल पूर्ण कहानियां हैं। नीचे एक नाम के फेर की कहानी लिखता हूं, जो पूर्ण क्रम संवृद्ध है।

८. **एक घोड़े के सवार की कहानी**—एक आदमी घोड़े पर चढ़कर बादशाह से मिलने जा रहा था। रास्ते में बुढ़िया ने उससे लंका की बात पूछी। उसने उसकी झोंपड़ी जलाकर लंका प्रत्यक्ष दिखादी। इसी तरह दूसरी औरत ने अपने बच्चे को चुप करने के लिए कान काटने को कहा। सवार ने कान भी काट लिए। खाजे वालों का खाजा खा गया। दोयटों वाले के दो टिक्कड़ उठा लिए। मुंह लाल करने के लिए किसी के मुंह से मुंह रगड़ लिया। गूजरी का मटका फोड़ दिया और मिये की दाढ़ी खोस ली। बनिये के तेल का घड़ा फोड़कर आगे चला। सब लोगों ने कहा— 'चाल राजा कनै'— राजा के पास गये। नाम फेर के कारण सवार के सब कसूर माफ कर दिये गये।

कहानी में बात का फेर बताया गया है। इसे सत्यश्लेष या वक्रोक्ति कहें तो कुछ अनुचित नहीं होगा। लोक साहित्य में अलौकिक बातें तो होंगी ही। उसके पात्र अद्वितीय कार्य करें तो भी कोई विस्मय नहीं है। शिवजी पार्वती की प्रार्थना पर कमंडलु से पानी छिड़ककर मृत मानव को जीवित कर देते हैं। राजकुमार सात समुद्र पार कर धन सम्पति के साथ राजकुमारी से व्याह कर लाता है। कामरूप देश की जादूगरनियां किसी प्रेमी को मेंढ़ा बनाकर पास रख लेती हैं। प्रेत महल उठा लाता है। ये सभी बेजोड़ बातें लोक साहित्य में सूर्यवत् हैं। उनमें कोई छोटे बड़े का भय नहीं रहता। सच्ची बातों में घोड़े का सवार बादशाह से तनिक नहीं घबराता है। आगे एक बुढ़िया भी राजा भोज और माघ पंडित को अपने पेचीदे प्रत्युत्तरों से छका देती है। हार मान लेने पर रास्ता बताती है।

९. **राजा भोज और एक बुढ़िया की कथा**— एक समय राजा भोज और माघ

पंडित रास्त भूल गये। गेहूं के खेत में बैठी बुढ़िया के पास जाकर बोले — रांम रांम। बुढ़िया बोली — रांम रांम मारग कठै जावैला मां सा ! मारग अठै ई रैसी वीरां, ऊपर चालणियां जासी डोकरो बोली — थे कुण हौ ? म्हे तौ राहगीर हां। राहगीर तौ दो। एक सूरज, दूजौ चांद। साच बताऔ थे कुण हो वीरां ?' म्हे हां बटाऊ – बटाऊ तो दो ! एक धन, दूजौ जोबन। सांच बोलौ थे कुण हौ ? भोज कह्यौ – म्हे तौ राजा हां माजी। डोकरी बोली — राजा तौ बेटा दो ही है – एक देव राजा, दूजौ यमराज – थे कुण हौ ? म्हे धीरजवांन। धीरजवांन ही दो है – एक धरती, दूजी धण। थे कुण हौ ? म्हे तौ साधू हां। साधू तौ दो ही है, श्रेक सनीचर, दूजौ संतोख ! थे किसा साधू हौ वनड़ां ? म्हे तौ परदेसी हां मां ! परदेसी तौ जीव अर पांन दो ही है। थे कुण हौ बेटां ? म्हे गरीब हां।–बकरी अर बेटी, गरीब तौ दो ही है ! म्हे हां चतर ! चतर अेक तौ अन्न, दूजौ पांणी, सांच बताऔ थे कुण हौ ? म्हे तौ दोनूं हार्‌योड़ा हां ! हार्‌योड़ा ही दो हुवै। श्रेक तौ लैणायत, दूजो बेटी रौ बाप ! थे कुण हौ ? जब भोज ने कहा हम माता कुछ भी नहीं हैं। डोकरी ने दोनों को सही नाम लेकर उज्जैन नगरी का रास्ता बताया।

इस कथा में अनुभवी बुढ़िया से माघ पंडित और विद्वान राजा भोज की वाक पटुता में होड़ लगी है। ऐसी कहानियों को सुनने से बच्चों की वाक् शक्ति का विकास होता है। सवाल जवावों की प्रवृत्तियां क्षुद्र जीवों में भी दिखाई देती हैं तो मनुष्यों में तो स्वाभाविक ही है। देखिये –

१०. **एक चूहे की कहानी**— एक चूहा खेलने गया। अन्य चूहों ने कहा–तुम्हारा पूंछ बड़ा है, अतः नहीं खेलायेंगे। बेचारा चूहा बढ़ई के पास से पूंछ कटवाकर आया, फिर भी उन्होंने नहीं खिलाया। तब चूहा वापिस खाती के घर गया और बोला कि मेरा पूंछ दे, का तेरा छोडा ले भाजूं। खाती ने कहा — पूंछ तो नहीं है, छोडा ले जावो। चूहा लकड़ी की छाल उठा लाया। फिर वह किसी औरत को रसोई बनाने के लिए देकर एक रोटी ले आया। रोटी एक कुम्हार को दी और वही उपरोक्त वाक्य दुहराकर एक हंडिया प्राप्त की। हंडिया के बदले में एक पाडी ली और उसके एवज में एक लड़की ले आया। फिर क्या था। चूहों से कहा — अब मैं तुम्हारे साथ खेलने की गर्ज नहीं रखता हूं। आत्माभिमान तो प्रत्येक प्राणी का स्वभाव ही है। इसका पता उनकी त्योंरियों से लगता है।

११. **एक चतुर चूहे की दूसरी कहानी** — एक चूहे ने टोपी बनवाने के लिए दुकानदार से कपड़ा मांगा। इन्कार करने पर चूहे ने कहा —

कचेड़ी ले जासूं थप्पड़ मरवासूं, नीं मांनसी तौ कैद करवा देसूं।

इस पर दूकानदार ने टोपी के लिए कपड़ा दे दिया । फिर दर्जी के पास सिल-वाने के लिए गया । दर्जी के इन्कार करने पर भी वही बात कहकर टोपी बन-वाली । उसे लेकर राजा के महल में गया, राजा ने टोपी छीनली । तब चूहे ने कहा राजा के पास तो टोपी नहीं है । राजा ने टोपी वापस देदी । चूहा अपनी चतुराई पर खुश हुआ ।

प्राणियों में कई चंचल जीव हुआ करते हैं । वे सदा इधर उधर फुदकते हुए दृष्टिगोचर होते हैं । अतः ऐसी स्फूर्तिदायक कहानियां अनुपयुक्त नहीं जान पड़ती हैं । चतुराई की ऐसी कहानियां हितोपदेश में बहुत हैं । मानव भी ऐसे कार्यों में पीछे नहीं हैं ।

**१२. एक पाखण्डी स्त्री की क्रम संवृद्ध कहानी** — एक आदमी परदेश जाने के लिए तैयार हुआ। उसकी औरत अपने पति को बनाते हुए कहती है—मैं अकेली घर पर कैसै रहूंगी ? इस पर उसके पति ने एक चरखा खरीद दिया और कहा : साल भर कातते रहना । इसके बाद पति कमाने चला गया, औरत घर पर मौज करती रही । कातने का नाम तक नहीं लिया । साल, डेढ़ साल के बाद उसका पति लौट कर घर आया और सूत कातने का ब्यौरा मांगा । तब उसकी स्त्री ने कहा —

अेकम तौ म्हारी पैंली अेवयूं, क्यूंकर चरखौ कातूं ओ राज ।
दूज नैं, दूज तौ म्हारी भावां बीज, क्यूंकर चरखौ कातूं ओ राज ।

इस तरह से तीज, चौथ, पांचम, छठ, और अमावस्या पून्यूं तक, कातने के लिए पति पूछता गया, औरत जवाब देती गई ।

पुरुष अपनी स्त्री का ढोंग पहले ही पहचान गया था । उसकी समझी हुई बात सच हुई । वह परदेश से आकर चरखा कातने के विषय में प्रश्न पूछता है । तब स्त्री के वाक्य वाक्य में बात बनती है । राजस्थानी कथक का कहना है कि वेजै में तांणौ तणै ज्यूं पग पग माथै बात वणै — । औरतें तो शब्द शब्द में बातें बना देती हैं । उसकी बातों की धारा बड़ी सरस, स्वाभाविक तथा हृदयग्राही होती है । उनमें परम्पराओं, विश्वासों और आकांक्षाओं की चमक रहती है । इनके आरम्भ में मंगलाचरण बड़े मनमोहक ढंग से प्रस्तुत किये जाते हैं । ये मंग-लाचरण भी क्रम - संवृद्ध होते हैं । बांवली का कांटा साढ़े सोलै हाथ हो सकता है । उसमें गांव आ जाते हैं । उन गांवों में और तो कोई नहीं पर तीन कुम्हार आकर बसते हैं । इस तरह कहानी के नाटकीय प्रारम्भ से सुनने वाले आकृष्ट हो जाते हैं । और कहानी सुनने के लिए उतावली के साथ इन्तजार करने लगते हैं । ऐसे मंगलाचरण प्रायः बच्चों की कहानियों में आते हैं । कहीं गूढ़ बड़दाव भी आरम्भ में दिये जाते हैं ।

१३ — कथा का क्रम संवृद्ध मंगलाचरण

वात की वात, बात की कुरापात।
बांवळी रौ कांटौ साढ़े सोळै हाथ।
ज्यां में वस्या तीन गांव, दो ऊजड़ अेक वसै कोनीं।
ज्यां में वस्या तीन कुमार, दो मरग्या एक जीवै कोनीं।
जकां घड़ी तीन हांडी, दो खोखरी अेक बाजै कोनीं।
ज्यां में रांध्या तीन चावळ, दो काचा अेक सीज्यौ कोनीं।
ज्यां सूं नूंत्या तीन वांमण, दो वरतीला अेक जीमै कोनीं।
जकां नै दीनी तीन गायां, दो वांम अेक व्यावै कोनीं।
जकां रा वटचा तीन रिपिया, दो खोटा अेक वाजै कोनीं।
जका दिया सुनार नै, उणनै रात नै रातीनौ दिन नै सूझै कोनीं।

ये मंगलाचरण जन-पद में, कहानी के विज्ञापन का काम करते हैं। सिनेमा के [ Trailer ] की तरह एक लघु कथा बन जाती है। वह गद्यमय होते हुए भी पद्य का मिठास प्रदान करती हैं। मंगलाचरण की भांति उपसंहार भी पेश किये जाते हैं। कथा के पात्र सुख शांति से बस जाते हैं, तब कथक श्रोताओं को भी रसा-बसा कर देता है। कहता है —

इत्ती बात, इत्ती चींत, ना सुणी तौ कांनां आडी भींत।
गोगै रांणै घोड़ौ दीनौ, घोड़ौ हुग्यौ हुस, ग्यौ भींत में घुस।
पूरी हुई बात, गधै मारी लात, फूटगी परात।
गधै के मेरै पूंछ कोनी, सुणणियां रै मूंछ कोनीं।

सुनने वाले वालक ही तो ठहरे। मूंछ कहां से हो? मूंछ आने पर बूढ़ी दादियां न तो कहानी सुनायेंगी और न सुनने की फुर्सत ही रहेगी।

ऐसा ही एक दादी के मुंह बोला औपचारिक उपसंहार सुनिये—

ओड कहांणी, मूंगा रांणी।
मूंग पुरांणा, सुणणियां रै सासरै रा नाई वांमण सैंग कांणा।

इस पर वच्चे हंसने लग जाते हैं। दादी जान जाती है कि बच्चे सब खुश हो गये तब वह कहती है —

म्हागी कहांणी, दाय न आंणी
भर नारेळ में, पाछी लांणी

पर बच्चों को तो मब पसंद है। उन्हें कल फिर सुनना है, वापिस कैसे दें?

इन कथाओं के कहने सुनने का क्षेत्र ही अलग है। अनोखे चित्र, हृदयों को आन्दोलित करने वाली घटनायें और नाना भांति के नायक, सुख प्राप्ति के नित-नये स्रोत हैं। अन्य पदार्थों के साथ जड़ पदार्थ भी जीवित होकर दौड़ने लगते हैं। बालकों की हास्य-प्रवृत्ति इन्हीं से हरीभरी रहती है। यहां सामाजिक,

धार्मिक और काल्पनिक बाल कथाएं भी सदियों से खिलती आई हैं। बाल लोक पर इन लोक कथाओं का अच्छा अपनत्व है। बाल जन-पद पर पूर्ण ऋण हैं। ये लोगों के साथ दूर दूर तक यात्रायें भी कर लेती हैं। जहां कहीं जाकर के सम्पर्क बढ़ाकर पूरा प्रभुत्व स्थापित कर लेती हैं। फिर वहीं बस जाती हैं। पर उनकी अपनी संस्कृतियों का अन्तरावलंबन कदापि नष्ट नहीं होता। मैंने उपरोक्त बाल-लोक कथाओं को बंगाली, बुन्देली, उड़िया और मालवी के लोक-साहित्य में भी रमते देखा है।

**बाल गीत** – खेल कथाओं के बाद बालकों के गीत आते हैं, जो स्थानीय त्योहारों में बालक बालिकाएं अलग अलग अपने ढंग से गाते हैं। दीवाली के अवसर पर बच्चे मतीरे का एक हिड्डा [दीप घर] बनाते हैं और उसमें एक दीपक जला कर अन्य घरों से तेल लाते हैं। ऐसे लड़कों द्वारा गाये जाने वाले गीतों को लोवड़ी या हरणी कहते हैं। थोड़ा नमूना देखें।

हरणी हरणी तू क्यूं दूबळी अे, चाल म्हारै देस।
काठा गवां री गूगरी रे, घोळी तिली रौ तेल ॥

लड़कियां भी गौरी पूजन के दिनों में मिट्टी के एक कलश में दीपक रखकर संध्या को अन्य घरों से पैसे प्राप्त करती हैं। इस कलश को घुड़ला कहते हैं। यह नाम ऐतिहासिक है और इसके कई गीत मिलते हैं। यहां मैं पहले घुड़ले की कुछ पंक्तियां लिखकर फिर लड़कियों के अन्य गीतों के नाम मात्र लिखूंगा और उनके बाद बालिकाओं के चार गीतोदाहरण प्रस्तुत करूंगा, सो दृष्टव्य हैं।

**घुड़लौ** – घुड़लौ घूमै छै जी घूमै छै
घुड़लै रै बांध्यौ सूत
घुड़लौ घूमै छै जी घूमै छै।

**नाम** – १ मोरिया तनें किसड़ै गढ़ रौ मारग वालौ लागै रे, धन मोरिया
२ काळी अे कोयलड़ी तूं वन में कीकर रहती अे।
३ चांद चढ़यौ गिगनार किरत्यां ढळ रई हैं जी ढळ रई हैं।
४ मनै क्यूं दीनी परदेस
५ उड-उड रै सूवा लाखीणा
६ अम्मा अे खेलणदयौ दिन चार
७ सासरियै मत मेली मोरी माय
८ म्हारा बावौसा अो राज, वारै कुण वोलै
९ नदी किनारै रूंखड़ौ
१० वनौ म्हारौ असल गिंवार, वनी म्हारी चतरसा जी, चतरसा

वना, वनी और घोड़ी आदि के कतिपय वैवाहिक गीत भी बाल गीत ही हैं। इनमें वर-वधू को किशोर किशोरी के रूप में देखा जाता है और वात्सल्य

भाव का ही आधिक्य होता है। अतएव ये गीत बाल-साहित्य से संबंधित माने जाते हैं।

कुवांरी बालिकाओं के गीत –

१. काळा पल्लां री पौमचौ, अे काळा बादळ जाय जी
ओ कुण वीरौ बाग लगावै, आ कुण सींचण आय जी
सिवजी वीरौ बाग लगावै, राजू सींचण आय जी
आ राजू चाली सासरै, म्हारौ बाग सूख्यौ जाय जी
अेकर तौ म्हारी बाई नै मेलौ, बाग सूख्यौ जाय जी
बाई आई चौवटै, म्हारौ बाग झिलोरा खाय जी

२. वीरा डागळिये चढ़ जोवूं रे, जे कोई आवै ळळकतौ
वीरा पूनम री सी चाल रे, मगनो आवै मुळकतौ
वीरा ऊभी गाळ न आई रे, कांटा भाजै केर रा
वीरा सीधी सड़कां आई रे, फूल बखेरचा बारणै
वीरा थाकौ है तौ बैठी रे, ठंडी छांय खजूर री
वीरा तिसियौ है तौ पीई रे, जळ कोरै माट कुमार रै
वीरा भूखौ है तौ जीमी रे, चावळ रांधूं ऊजळा
वीरा घी घालूं गायां रौ रे, दहीज भूरी भ्रोट रौ
वीरा वेगौ वेगौ जीमी रे, सासू नणद लड़ोकड़ी
वीरा मनै देवै गाळचां रे, तनै तीखौ ओळमौ
वीरा लाल पाड़ौसण बूझै रे, वीरौ कांईं कांईं ल्यायौ
वीरा सोळा फूलां री साड़ी रे, बारै बालां रौ घाघरौ
वीरा और कसूंमा आंगी रे, ऊपर चुड़लौ दांत रौ
वीरा जोधांणै री जोड़ी रे, ऊपर लूंबौ पाट रौ
वीरा इतरा थोक गिणाया रे, ल्यायौ न अेकज कांचळी

३. कूटूं कूटूं ऊंखळती री कोर, रंग मेंहदी राचणी रे लाल
भेऊं भेऊं वाटकड़ी रै मांय, रंग मेंहदी रांणी रे लाल
रळाऊं रळाऊं हिरण्यां रै दूध, लगाऊं लगाऊं जुगू वीरै रै हाथ
जुगू वीरौ सासरियै सिधाय, सासरियै में साळयां बूझै बात
नांनड़िया बनैई थांरा कण रंग्या हाथ
रंग्या रंग्या भंवरी बाई हाथ ?
भंवरी बाई नै चुड़लौ चिराय, रंग मेंहदी राचणी रे लाल

४. तारौ रांणी ऊग्यौ है, चांदौ रांणौ सिखर गयौ
और लोग सूत्या है, तीरथ वीरौ गांव गयौ
वीरै री बहन परदेसण है, वीरौ बाई नै ल्यावण गयौ
बाई रै हाथां पगां मेंहदी है, चुड़लौ चीरचौ नीं गयौ

३. बालकों को भुलावा-बढ़ावा—समस्त विश्व में बालकों की नींद के लिए कुछ

बहलाने वाली लोरियां और काव्य वाक्य हैं। मगर राजस्थान में ये लोरियां या काव्यपंक्तियां बड़ी मधुर एवं मनोबल देने वाली होती हैं। इनमें नीति, वीरता, दान और आश्चर्यदायक शिक्षा की बेजोड़ कला है। आदर्श ज्ञान के मंत्र हैं, जिससे बच्चों का विकास होता है। बच्चे अपनी जिन्दगी में निर्भय होकर रहते हैं। रोते हुए बालकों को चुप करने के लिए उनकी हथेली में अपनी अंगुली फेरती हुई मां सहस्वर सुनाती है—

(क) गार-गोर, पंच ढोर। भैंस ब्याई, पाडी ल्याई। दूध पीयौ, खीर पकाई। सगळै घर रा जीम्या। बावौ जीम्यौ, माऊ जीमी। भाई जीम्या, बैन जीमी। ऊबरी सूबरी भूरियै कुत्ते नैं घाली। भैंस गमगी है— ओ पग, ओ पोठौ, ओ छिगास! कण ही देखी है तौ बताया रे। आ लाधी आ लाधी बडांळै ढेर में।

हाथ से पहुंचे, पहुंचे से अकूंणी, अकूंणी से काख [बगल] के नीचे गुदगुदी करके बालकों को हंसाया जाता है। इसमें न तो नींद के लिए प्रलोभन है और न कोई देवी देवता के लिए गान। यह तो बच्चों के बहलाने का एक लाड-प्यार का जादू है। ऐसा एक वाक्य समूह बालक को पैरों पर बैठा कर हिंडाते हुए बोला जाता है। जिससे टाबर हिंडे खाते हुए हंसते हैं।

(ख) गीर-गडी रै भाई गीर गडी, सासू छोटी बहू बडी॥

टाबर से काम लेने के समय भी ऐसी एक बहलाने वाली पंक्ति है।

(ग) कींरी मां घूघरिया पैरै, कींरी मां छिछरिया पैरै।

अर्थात् किसकी माता घूघरे धारण करेगी और किसकी माता छिछरिये [फटे पुराने कपड़े] पहनेगी। काम करेगी उसकी माता घूघरे पहनेगी, नहीं तो फटे कपड़े ही पहनेगी। बालकों से कार्य करवा लेने का कैसा मनोवैज्ञानिक मंत्र है? ऐसा वात्सल्य का वाक्य समूह और देखें—

(घ) घम्मड़ बीलोवणौ खाटी छाय, मिनिया पीग्या मीठी छाय, ओमलै री सासू न्हाटी जाय।

बच्चे के दोनों हाथ पकड़ कर मट्ठा बिलोने का भाव प्रदर्शित किया जाता है। हजामत के समय का भी नमूना देखिये —

(ङ) मोडी मथरी तनै कण कतरी, बावै पकड़ी, म्हारी माऊ कतरी।

(च) मांमै रा टोगड़िया चरा लावै के? 'हां'। नार गादड़ां सूं कोनीं डरै के? 'नीं'।

आंखों पर फूंक मारकर आखें बंद करवा देना और कहना— 'डरग्यौ नीं' बाल साहित्य में ऐसे ऐसे अनेक सजीव चित्रों की झांकियां मिलती हैं।

राजस्थान में माताएं बालकों को दूध पिलाती हुई लोरियां देती हैं। अत: बालक मां के स्तनों से तो पय-पान करता है और मुंह से प्यार के मधुर वाक्य सुनता रहता है। माताएं दुलराती हुई कहती हैं —

लोरी लोरी लाल नैं, मदन गोपाल नै

गोप्यां रै कांन नै , लंका रै हड़मांन नै
आळै-भोळै स्यांम नै ; अजोध्या रै रांम नै
म्हारौ लालौ सोवै , सोनै री माळा पोवै
म्हारौ गीगो जागै , सोनै री माळा पागै
सोई रै बाळा अेक घड़ी , तनै जिमावूं सीरौ पुड़ी
सीरौ - पुड़ी सिरावण रा , दोवटिया दोक़ारै रा
लोरी लोरी लूंगां री , बाप चतर मां डूमां री
लोरी लालां लपरी , डूमां री टूटी टपरी

ऐसी विविध लोरियों का मातृ लोक में बड़ा प्रचलन है । यहां पालने में सोते हुए बच्चों को भी भक्ति, नीति तथा शक्ति शिक्षा की बहुत सी लोरियां सुनाई जाती हैं। जो सूरदासजी के वात्सल्य [बाल] साहित्य की भांति राजस्थानी बाल-लोक साहित्य की सर्वोत्तम सिद्धियां हैं । इस मातृ लोक साहित्य का बालकों के चरित्र निर्माण में बड़ा भारी योग रहता है ।

अब आपको हम बालक के पाठशालीय जीवन की प्राचीन तथा नवीन झांकी का अवलोकन करवाना चाहते हैं। जो पुराने मदरसों एवं नूतन चौक - चांदणियों के माध्यम से प्रचलित हैं। इनके वाणी विलास मानव काव्य रूपी भवन की नींव के पत्थर सादृश्य हैं ।

मानव जीवन में सदैव उल्लास का सागर लहरता रहता है। चंचल तथा नटखट बालक-मानस भी, उसकी उमंगित तरंगों में तैरने का स्वाभाविक प्रयास करता है। जीवन के पहले प्रहर में स्कूलीय वातावरण उसको बड़ा कठिन लगता है । ठीक ही है :

पूतां नै पोसाळ , सासरौ धीवड़ियां नै ।
दोरौ लागै घणौ , पैलड़ी ई घड़ियां में ।।

मासूम बालकों के लिए पाठशाला का प्राचीन व्यवहार , अनुरंजनात्म - कता से बिल्कुल विपरित था । पुराने मदरसे वास्तव में बाल भय के कारण थे । क्योंकि वे चटसालें तो 'चोटी करै चम चम , विद्या आवै घम घम' की नीति को अपनाये हुए थीं । ऐसे स्थानों में बाल संमोद-संवर्द्धन के लिए कला और सौन्दर्य की अभय-पराग का छिड़काव करना इन्हीं शताब्दियों में अनिवार्य समझा गया । फलस्वरूप गुरुओं की पाठशालाओं में चौक चांनणी नाम का बाल-पर्व मनाया जाने लगा ।

मनुष्य के अन्दर बड़ी सुन्दर कलात्मक अनुभूतियां होती हैं । वे विश्व के समस्त देशों में अपने ढंग से सृजन-शृंगार के रूप में सुवास पाती हैं। राजस्थान भी ऐसी कलानुभूतियों में पूर्ण प्रवीण है , यहां अनेक कलात्मक झांकियों के दर्शन होते हैं । इन पुरानी पाठशालाओं की ये चौक चांदणियां भी अपना विशेष महत्व

रखती हैं। शेखावाटी और बीकानेर की ओर यह उत्सव बड़े उत्साह के रूप में मनाया जाता है। लेखक ने श्री डूंगरगढ़ जैसे पड़ौसी शहर में इसे खूब देखा है। इसकी पुनीत झांकियां पौराणिक लोकोत्सव गणेश चतुर्थी [भादवा सुदी ४] के दिन से एक पक्ष पूर्व ही तैयार होने लगती है। मदरसों के महाराज [गुरु] समाज द्वारा बड़े आमोद-प्रमोद के साथ इस प्रथा को प्रोत्साहन देते हैं। यह एक कलात्मक अभिव्यक्ति है और सैकड़ों वर्षों से शहरी जीवन के साथ घुलमिल कर आनन्द का कारण बनी हुई है।

चौक चांदणी भादवा की चौथ के सप्ताह भर पहले से प्रत्येक दिन नये रूप द्वारा निकाली जाती है। इसके दैनिक जुलूस बड़े दर्शनीय होते हैं। इनका निष्कासन काष्ठ के विशेष प्रकार के गाडुलों पर होता है। पहले वासर ये दो बांसों की, दूसरे दिन चार बांसों की, तीसरे दिवस छः बांसों की और फिर उत्तरोतर वृद्धि को प्राप्त करती हुई महत्वपूर्ण सजावट के साथ निकाली जाती हैं। बांसों पर टूल [लाल वस्त्र] की किनारी और उनके ऊपरी किनारों पर ध्वजा तथा संस्था के अपने नाम वाले साइन बोर्ड लगाये जाते हैं। नगाड़े बजाते चलते जाते हैं और साथ बालक गाते रहते हैं। बड़े बच्चे प्रथम पंक्ति प्रारम्भ करते हैं, छोटे उनके पीछे गान का अनुकरण करते चलते हैं। युग्म पक्ष से डंके की बड़ी सुन्दरता के साथ भिड़ंत होती है। मुख्य त्यौहार के दिन तो ये झांकियां अत्यन्त सुन्दर चित्रों, फूलों, फहरियों, झालरों, मालाओं, त्रिद्वारिकाओं तथा पताकाओं के अनूठे शृंगार के साथ सजाई जाती हैं। इनकी सवारियों के साथ हजारों व्यक्तियों की भीड़ रहती है, जिनमें बच्चों की संख्या अधिक होती है। बच्चे नये कपड़े पहने, मेवे से भरे छोटे थैले गले में लटकाए, हाथों में रंगीन डंके लिए, उछलते-कूदते हुए अपनी अपनी चौक-चांदणी के साथ चलते हैं। कभी कभी बड़े हर्षोल्लास के साथ वे – 'चौक चांदणी भादुड़ौ, करदै भाई लाडूड़ौ' आदि बोल भी याद दिलाने हेतु गाने लग जाते है। 'लाडूड़ा में पांन सुपारी' लाडूओं के साथ पान सुपारी भी मांगते हैं।

सभी चौक चांदणियां अपने अपने सज्जकों के हाथों से सज कर नगरों की फेरियां फिरने लगती हैं। फिर अपने अपने स्थान पर मिल जाती हैं। वहां से ये गुरु-सवारियां [चौ. चा.] श्रेणीबद्ध होकर अपने आगे पीछे रक्षक साकार रूपवान परियां-प्रेत, यम, गण, रावण, हनुमांन, सेठ-सेठांणी, बन्दर, नाहर और नकलची, ढाईसेरा आदि के अनेक सुसज्जित चित्ताकर्षक मनोहर स्वांग साथ लेकर चलती हैं।

ये चौक चांदणियां महाजनी विषय को पढ़ाई कराने वाली परंपरित गुरुओं की पाठशालाओं की ओर से मान-दक्षिणा प्राप्त करने वाली परिपाटियां हैं।

इनमें पढ़ने वाले छात्रों को साथ लेकर गुरु [महाराज] लोग उनके घर जाते हैं और वहां गा-बजाकर ११ या २१ तथा ५१ तक रुपये प्राप्त करते हैं। धनी-मानियों के घर ये झांकियां सर्व प्रथम जाती हैं। वे लोग बच्चों को लड्डू आदि भी वांटते हैं। बालक यहां एक दूसरे के साभिमान तिलक करते हैं। इस मौके पर कुछ बाल गान भी होते हैं:

१. गोरी पुत्र गणेस मनाऊं, साल गिरह गणपति रा गाऊं
भादू सुदी चौथ बुधवार, जलम लियौ गणपति दातार
२. सुरसत माता नै जग जांणी, हंस चढ़ी उडावै वांणी
३. सुरसत माता भांगै भरणी, विद्या दे मां परमेस्वरणी
४. सुरसत माता तुम्हें मनाता, दे विद्या तेरा गुण गाता
५. सुरसत माता तूं जग वांणी, तेरे लखगया चौदह चार
ऊभी आऊं विद्या भार

विद्या याचना के उक्त गीतों के सिवाय कुछ वाणी विलास पंक्तियां, शिक्षा श्लोक, व्याकरण के स्वर व्यंजन और पहाड़ों के विषय में प्राचीन समय से चलते आये हैं। जैसे:

सीधो वरणो, समा मनाया।
तरतर चतरक, दही सा दो सो वाटा।
दसूं सवादा खाऊं, ददुओ नै नीस वरण।

आदि वाक्य तो प्राचीन शिक्षा प्रणाली का श्रीगणेश माना जाता था। इस पद्धति में सर्व अक्षरों की काव्यमय छटा और अलंकारयुक्त वर्ण-विन्यास पाया जाता है। जिसका नमूना प्रस्तुत है:

**प्राचीन वर्णमाला**

| | | | |
|---|---|---|---|
| क वर्ग— | कको कोडरो | क | स्पर्श |
| | खखो खाजूलो | ख | |
| | गगा गोरी गाय अे | ग | |
| | घघा घाट पलांणै जाय | घ | |
| | रिड़ियो रांमण दूमणो | ङ | |
| च वर्ग— | चांम चिड़ै री चोप अे | च | |
| | छछचा विद्या पोटळी | छ | |
| | जज्जा जेवर बांणियो | ज | |
| | झझाजीरी सारीखी | झ | |
| | नन्दियो खांडो चन्दरमा | ञ | |
| ट वर्ग— | टैया पोळी वाटकड़ी | ट | |
| | ठठा ठेवर गाडूलो | ठ | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | डडा डवर गाठ अ | ड | |
| | ढढ़ा सूणो पूंछड़ो | ढ | |
| | रांणो सांणो सेवलो | ण | |
| त वर्ग— | तता तावै तेवली | त | |
| | थथियो थावर | थ | |
| | ददियो दीवट | द | |
| | धधियो धाणक | ध | |
| | ननियो पलाय री | न | |
| प वर्ग— | पपा पगली जोड़े जा | प | |
| | फफा फूंदो फागड़दो | फ | |
| | बबारी में चंनणो | ब | |
| | भावजी कटार मल | भ | |
| | मामैजी री मोटको | म | |
| य र ल व– | यायो जादो पेट री | य | अंतस्थ |
| | राई वाळो रांकलो | र | |
| | लला घोड़ी लात वावै | ल | |
| | वया वैंगण वासतै | व | |
| श ष स ह– | शीश खोटा मरोड़िया | श | ऊष्म |
| | खखा [षषा] खूंणा चौरिया | ष | |
| | सार सेर दंतो | स | |
| | हावळो हिडावळो | ह | |
| | लृया लातक लोपणिया | लृ | |
| | खिरिया खाटक मोर अे | क्ष | |
| | गळै घताऊं डोर अे | ज्ञ | |
| | माथै बांधू चोर अे | | |

बारह-खड़ी रा बारै कक्का —

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| कंवळै | – | क | कन्या | – | का |
| इग्यूं | – | कि | पिच्छूं | – | की |
| लोड़ै | – | कु | वडै | – | कू |
| इकमत | – | के | दूमतां | – | कै |
| कानां किड़मत | – | को | दो दो मातर कन्या | – | कौ |
| मसतक मिंडी रै | – | कंको | आगळ मिंडी रै | – | क:का |

पहाड़ों के प्रश्न — किसै पाढ़ै तीनूं भाई एकसा ?

उत्तर — ३७ अेकां में तीनूं भाई अेकसा

[ तियां १११, छकां २२२, नमां ३३३ ]

सवाल— सौ मण री लकड़ी, ऊपर बैठौ मकड़ौ।
रत्ती रत्ती खाय तौ कित्ता दिन लगाय।

पहाड़ों में काव्य की तुकें भी देखिये—

डोढ़े का पहाड़ा— अेक डोढ़ी डोढ़ी, घरां जायर पोढ़ी।
घरां आई नींद अे, बी डोढ़ा तीन अे।

ढय्यै का पहाड़ा— अेक ढायौ ढायौ, कूकड़ नें पोढ़ायौ।
कूकड़ मारी चांच अे, बी ढाया पांच अे।

बच्चों के शाला संबंधी अपने किलोल वाक्य —

सोन चीड़ी अे सोन चिड़ी, सौ सौ घोड़ा लेय पड़ी
अेक घोड़ौ अपरम्पार, बीमे बैठौ छुरी पलार
छुरी पलार रै काळी टोपी, काळा है किसनजी
गौरा है मुकनजी, डंकौ वायौ रांमजी
जीत पड़्या हड़मांनजी; हड़मानजी रै पाये लागूं
हाथ जोड़ विद्या मांगूं, अेक विद्या खोटी
गुरुजी पकड़ी चोटी, चोटी करै चम चम
विद्या आवै घम घम

**स्नेहमय स्फुट काव्य**—यह बाल काव्य वाक्य बड़ों की ओर से छोटों को सुनाये जाने वाले हैं। इनमें अपने प्रियजनों के लिए आशीर्वादात्मक वाक्य-विलास होते हैं। नवागत वधुएं, पीहर से आते-जाते समय, होली-दीपावली, स्नान-पूजा और शीश गुंथवाकर अपनी सासू, दादेरी सासू और जेठाणी आदि के चरण स्पर्श करती हैं। इसे राजस्थान में पगे लागणी कहते हैं। पगे लागणी के समय वे बुढ़ियां बहू की पीठ पर थापी लगाती हुई, जो शुभाशीर्वचन बोलती हैं, वे बाल साहित्य-शृंखला की सुन्दरतम कड़ियां हैं।

सीळी हो, सपूती हो। बूढ़ सुवागण हो, अमर सुवाग रहो। खीचड़ौ छड़ौ अर पूत जणौ। पीळी पाटी राज करौ। औलाद रा खूखेड़ा वसौ। क्रौड़ दिवाळी राज करौ। चूड़ौ चूनड़ी अवछळ रहौ। अमर री नार वणौ। दूधां न्हावौ, पुतरां फळौ।

बालकों के अच्छा कार्य करने पर अथवा वार-त्यौहार प्रणाम करने के समय वृद्धजनों की ओर से दिये जाने वाले आशीर्वचन वाक्य भी बड़े विमल होते हैं। वे भी देखिये :

बडौ बूढ़ौ हुवौ। आढ़ौ बूढ़ौ डोकरौ वणौ। कड़वै नीम ज्यूं वधौ। अन्न धन विलसौ अर कार में पिलसौ।

बाल्योचित सहज अभिव्यक्ति के अनुरूप स्वयं-स्फूर्त काव्यात्मक गेय पंक्तियों का सृजन 'रांम भणत' में भी हुआ करता है। राजस्थान के विभिन्न इलाकों में

विभिन्न प्रकार की भणतें गाई जाती हैं। ये भणतें मुख्यतया खेत को काटने के दौरान में प्रचलित हैं। राजस्थान के गांवों में यह रिवाज है कि सारे गांव के लोगों को खेत काटने के लिए निमंत्रित किया जाता है और उसी सामूहिक श्रम के अवसर पर भणतें गाई जातो हैं। चूंकि भणतों की रचना प्रमुखतया स्वयं-स्फूर्त होती हैं अतः उनका रचना - सौष्ठव बाल्य-सुलभता लिये हुए होती है। बीकानेर क्षेत्र में रामधनिया एवं सिवधनिया जैसे संबोधनों के साथ कुछ विशिष्ट भणतें प्रचलित हैं। एक उदाहरण द्रष्टव्य है :

तन्नै क्यांरो सांसो लाग्यो छोरा, सिवधिनयां !
थारै दो दो भैंस्या दूजै छोरा, सिवधनियां !
थारै वळदां लारै गाडी छोरा, सिवधनिया !
थारै घर गायां री घीणो छोरा, सिवधनियां !
थारै सांडां ऊंटा टोळो छोरा, सिवधनियां !
तन्नै डूंगरगढ़ परणास्यूं छोरा, सिवधनियां !
थारै दो दो वहुवां लास्यूं छोरा, सिवधनियां !
तन्नै क्यांरो सांसो लाग्यो छोरा, सिवधनियां !



८

# लोकानुरंजन

लोक वार्ता की समग्रता को आत्मसात करने की दृष्टि से गद्य-पद्येतर लोक कलाओं का अवलोकन करना उचित होगा। क्योंकि लोकानुभूति और लोकाभिव्यक्ति के कलात्मक माध्यम चाहे कितने ही भिन्न क्यों न हों, उनके सृजनात्मक एवं सौन्दर्यात्मक तत्व हर प्रकार से 'एक समानता' को अवश्य ग्रहण किये रहते हैं। अत: लोक साहित्य के विवेचन के साथ ही उन लोक-कलाओं की पृष्ठभूमि देना भी आवश्यक है जो सामान्य जन की सामूहिक अभिव्यक्ति के रूप में जन्म लेती हैं और सामाजिक सौन्दर्य के मान दंडों अथवा मूल्यों को स्थापित करती हैं। किन्तु साथ ही साथ यह लोकाभिव्यक्ति मानवीय नैपुण्य और वैशिष्ट्य की ओर भी अग्रसर होने लगती है अर्थात समाज के कुछ विशिष्ट समुदाय लोक कला के सृजनात्मक तत्वों को अचेतनरूप से ही स्वीकृत करते हुए लोकाभिव्यंजना को नवीन रूप प्रदान करने लगते हैं।

सामान्यतया लोक कलाओं का उद्भव 'सामूहिक अचेतन' में होता है और समाज के सभी सदस्य सृजन की प्रक्रिया के न केवल अंग ही होते हैं अपितु उसमें सक्रिय रूप से भाग भी लेते हैं। वस्तुत: लोक कला का अस्तित्व इस तथ्य को स्वीकार करने पर ही समझ में आ सकता है कि लोक कला के साथ ही साथ एक आभिजात्य या विशिष्ट कला का भी अस्तित्व रहता है। अर्थात दो विशिष्ट कलात्मक प्रवृत्तियों के होने पर ही लोक एवं शास्त्रीय सौन्दर्यानुभूतियों का सृजन संभव है। यह स्थिति आदिम समाज में हमें प्राप्त नहीं होती। इसलिये हम आदिम समाज की कलात्मक उपलब्धि को लोक कला से पृथक करके देखते हैं।

लोक कला के क्षेत्र में इस परिवर्तित अवस्था के कारण एक नवीन डायमेन्शन उत्पन्न हो जाता है। यहां लोक कला का सृजनात्मक बिन्दु सामाजिक उद्वेग एवं सामूहिक क्रिया से हट कर एक श्रेणी या विशिष्ट समुदाय की परम्परा बन जाता है। अर्थात समाज का ही एक अंग-विशेष, पूर्ण समाज को आनंदित

या उसकी सौन्दर्य जिज्ञासा को अनुरंजित करने की दृष्टि से कला के संप्रेषण के क्षेत्र में उत्पन्न हो जाता है। ऐसी स्थिति में कलात्मक मनोविनोद और सौन्दर्यानुभूति के स्वतंत्र रचयिताओं का क्रम भी विकसित हो जाता है। यही कारण है कि हम लोक कलाओं के क्षेत्र में उन सब अनुभूतियों को भी मिला कर चलते हैं जो चाहे 'सर्व - सामान्य समाज' की उपलब्धि न भी हो, किन्तु जो उनकी मनोवस्था को उल्लसित करने की स्थिति में रहती हो।

राजस्थान की सामान्य जनापेक्षी कलाओं के सृजन को भलीभांति समझने के लिए लोक संगीत, लोक नृत्य एवं लोक नाट्यों पर विचार करना आवश्यक है। यह निर्विवाद सत्य है कि संगीत, नृत्य और नाटक ऐसी कलात्मक उपलब्धियां हैं जिनके लिए थोड़ा बहुत अभ्यास एक आवश्यक शर्त है अर्थात् इन कलाओं को आत्मसात करने एवं उनके माध्यम से लोकानुभूति को अभिव्यक्त करने में प्रतिभा एवं प्रयत्नसाध्य अभिरुचि का आधार आवश्यक है। लोक कलाओं के इसी पक्ष को स्वतंत्र रूप से देखने का प्रयास करते हैं तो पता चलता है कि यहां कलाकार एवं समाज दो भिन्न स्थानों पर उपस्थित हैं। अर्थात् एक मानवीय-दल, अपनी विशिष्ट योग्यता एवं परम्परा को आत्मसात किये हुए समाज के अनुरंजन हेतु किसी कलात्मक कार्य को संपन्न कर रहा है। इस कलात्मक कार्य के लिए संपूर्ण समाज एक साथ सर्जक के रूप में प्राप्त नहीं होता। अत: स्पष्ट है कि लोक कला की इन उपलब्धियों को भिन्न माप-दंड के आधार पर ही परखना पड़ेगा और उन उपलब्धियों से भिन्न करके भी देखना पड़ेगा जिनका सृजन संपूर्ण समाज अपनी विशिष्ट उद्वेगावस्था या क्रिया-कलापों में किया करता है। इसी सूक्ष्म विभेद की परिकल्पना पर लोकानुरंजन की स्थापना होती है।

राजस्थान में लोक संगीत के क्षेत्र में गायन एवं वाद्य-वादन की दृष्टि से हमें अनेक जातियों का अस्तित्व प्राप्त होता है। ये पेशेवर गायक जातियां परम्परा से लोकानुरंजन की दृष्टि से परिवारों एवं उच्च वर्ग की जातियों के पर्वो-उत्सवों को हर्षोल्लास से मनाने के लिए पहुंचती हैं। इन जातियों में हिंदू ढोली, मुसलमान ढोली, मिरासी, ढाढ़ी, लंगे, मांगणियार, जागे, कामड़, हुड़कल आदि जातियों के नाम गिनाये जा सकते हैं। निश्चय है कि इन जातियों ने सामान्य लोक संगीत की विशिष्टताओं को आत्मसात करके, अपने अपने प्रकार से कुछ उन्नततम स्थिति में उन्हें अदा करना सीखा, उनमें सौन्दर्य की अभिवृद्धि की। किंतु उनका यह प्रयास उन्हें लोक संगीत की स्थिति से ऊपर नहीं ले जा सका क्योंकि हर समय उन पर इस बात का अचेतन नियंत्रण अवश्य रहा कि उनकी कलात्मक प्रक्रिया में सामान्यतम समाज के सदस्यों को अनुरंजित होना है और उन्हीं की सौन्दर्यानुभूति को जगाने का प्रयास उन्हें करना है। इन

जातियों ने उन्हीं गीतों को अंगीकार किया जो समाज में लोक विश्वास ऐतिहासिक परम्परा या क्रियात्मक अनुष्ठान से संबंधित थे और लोकानुभूति के क्षेत्र में थे। इस प्रक्रिया के कारण इन गायक जातियों ने अनेक गीतों को अपनी परंपरा में जीवित भी रख लिया।

लोक संगीत के इस लोकानुरंजन के पक्ष ने राजस्थान में संगीत वाद्यों की एक अभूतपूर्व परंपरा को भी सुरक्षित रखने में सफलता प्राप्त की है। अनेक सुन्दरतम वाद्य आज भी विशिष्ट गायक जातियों के पास अपने सजीव रूप में संरक्षित है। लंगों की सारंगी, सुरणाइया लंगोंका मुरला, रेगिस्तान के जत्तों का सतारा, गूजरों के भोपों का जंतर, भीलों के भोपों का रावणहत्था, मांगणियारों का कामाइचा आदि ऐसे ही महत्वपूर्ण वाद्य हैं।

इसी प्रकार लोक नृत्य के क्षेत्र की स्थिति को भी दो विशिष्ट रूपों में देखना संभव है। जन-सामान्य के नृत्य एवं पेशेवर या अभिरुचि से किये जाने वाले विशिष्ट लोक नृत्य। लोकानुरंजन अथवा लोकानुष्ठान के लिए किये जाने वाले नृत्यों में अभ्यास एवं कुशलता का संयोग निश्चय रूप से रहता है। ऐसे नृत्यों में हम राजस्थान के तेरा ताळी, रण-नृत्य, पांच-पदा एवं कच्छी घोड़ी को मुख्यतया ले सकते हैं। ये नृत्य विशिष्ट जातियों द्वारा ही किये जाते हैं और इनका मुख्य प्रयोजन धार्मिक रंजन अथवा सामाजिक अनुरंजन ही रहता है।

तेरा ताळी नृत्य कामड़ नामक जाति किया करती है। इस जाति की मुख्य बस्ती राजस्थान के मारवाड़, मेवाड़ एवं बीकानेर क्षेत्र में है। इस नृत्य में कुशल महिलाओं का विशेष योगदान रहता है। एक या अधिक महिलाएं अपने बाहुओं एवं पांवों के विभिन्न स्थानों पर मंजीरों को बांध लेती हैं और दोनों हाथ में एक लंबी रस्सी से बंधे हुए मंजीरों से आघात किया करती हैं। यह नृत्य बैठकर किया जाता है। आलखती-पालखती के रूप में बैठे हुए दाहिने पांव को आगे कर दिया जाता है जिस पर नौ, दस, बारह या उससे कुछ अधिक मंजीरे एक शृंखला रूप में बांध दिये जाते हैं। इसी प्रकार कंधों के पीछे व दोनों बाहुओं पर भी दो दो मंजीरे बांध लिये जाते हैं। फिर हाथ की लंबी रस्सी पर बंधे हुए मंजीरों से लयात्मक रूप से आघात का क्रम प्रारंभ किया जाता है। बैठे हुए किये जाने वाले इस नृत्य में हाथों के संचालन के द्वारा कुछ विशिष्ट विषयों की अभिव्यंजना भी की जाती है। यथा दही बिलौने एवं मक्खन निकालने की क्रिया और धान को साफ करना आदि प्रमुख है। इस नृत्य के साथ पुरुषों द्वारा चौतारा, ढोलक व ताल का वादन किया जाता है और हरजस, वाणी, हेली और भजन जैसी चीजों को गाया जाता है।

रण नृत्य गोडवाड़ के क्षेत्र की एक विशेषता है जिसे मुख्यतया सरगरे

जाति के लोग किया करते हैं। इस नृत्य में दो व्यक्ति तलवारों के साथ युद्धात्मक क्रिया का अनुसरण करते हैं। बरगू, बांकिया, ढोल, और थाली जैसे वाद्य साथ रहते हैं। यह नृत्य पुरुषों द्वारा ही किया जाता है।

डूंगरपुर - बांसवाड़ा क्षेत्र में जोगियों द्वारा पांचपदा नामक पांच वाद्यों के साथ नृत्य करने का एक प्रकार प्रचलित है। यह जाति विवाह आदि मांगलिक उत्सवों पर नृत्य करने के लिए जाया करती है। जुलूस के साथ वाद्य बजाते और नाचते हुए जाने के लिए इन्हें विशिष्ट रूप से आमंत्रित किया जाता है। ढोलक वादक मुख्यतया नृत्य करता है। नृत्यकार ढोलक बजाते हुए अपने शरीर को संचालित करते हुए दुहरा होकर जमीन पर पड़े रूमाल और छोटे सिक्कों को अपने मुंह में उठा लेता है। पद - संचालन व वादन बराबर चलता रहता है।

राजस्थान के मध्य भाग में [विशेष कर कुचामण के निकट] कच्छी घोड़ी के नृत्य किये जाते हैं। इस नृत्य में बांसों की खपच्चियों से घोड़े का ढांचा बनाया जाता है जिसे पुरुष अपनी कमर पर पहिन लेता है। अंग संचालन द्वारा घोड़े पर बैठे सवार का आभास मिलता है। तलवारों के युद्ध का सुन्दर अभिव्यंजन इनमें होता है। दो, चार, छः या आठ की संख्या में भी घोड़ों का यह अनुकरणात्मक नृत्य किया जाता है।

इस नृत्य के अलावा जसनाथियों का अग्नि नृत्य निश्चय ही एक महत्वपूर्ण अनुष्ठान है। जसनाथी संप्रदाय के भक्त मंत्रोच्चार से गीत व हल्की हिप्नोटिक प्रभाव वाली विलम्बित लय के नगारे वादन के साथ जलते हुए अंगारों पर नृत्य करते हैं। सुलगते हुए इन अंगारों पर चलना या नृत्य करना अवश्य ही विस्मयजनक क्रिया है। जिसे तर्क बुद्धि से समझा जाना कठिन है। किन्तु यह नृत्य होता है, इससे इन्कार नहीं किया जा सकता।

लोक नृत्यों के इन विशिष्ट प्रकारों के अलावा गैर, गींदड़, घूमर, झूमर आदि नृत्य जन सामान्य में प्रचलित हैं, लेकिन इन नृत्यों में सभी लोग भाग लेते हैं और विशिष्ट कुशलता को प्राप्त करने की आवश्यकता नहीं होती।

लोकानुरंजन की तीसरी महत्वपूर्ण कलात्मक उपलब्धि लोक नाट्य की रचना है। राजस्थान में खयाल, माच, तुर्राकलंगी, रासधारी, रामलीला, रासलीला, भवाई एवं रम्मत कुछ विशिष्ट नाट्य प्रकार हैं। इन नाट्य प्रकारों को तीन विभिन्न भेदों के रूप में देख सकते हैं। प्रथम भेद में हम खयाल, माच, तुर्राकलंगी को ले सकते हैं। इन नाट्य रूपों में विभिन्न धार्मिक, पौराणिक, ऐतिहासिक एवं सामाजिक विषयों का समावेश रहता है। दूसरे भेद में रासलीला एवं रामलीला को ले सकते हैं जिनका विषय मुख्यतया कृष्ण चरित्र या राम चरित्र रहता है। तीसरे प्रकार में हम भवाई एवं रावळों की रम्मत को ले सकते

हैं। वस्तुत: भवाई एवं रावळ ऐसी जातियां हैं जो पेशेवर रूप से विशिष्ट जातियों के मनोरंजनार्थ ही नाटकों का प्रदर्शन किया करती हैं। यों भवाई स्वयं को विभिन्न जातियों से संबंधित बताते हैं और विभिन्न जातियों में ही उनके कार्यक्रम आयोजित होते हैं। यथा जाटों के भवाई अपने को जाटों की यजमानी तक ही सीमित रखते हैं। रावळ जाति चारणों के अनुरंजनार्थ ही अपनी रम्मत का आयोजन करती है। यह जाति अपने नाटकों को तभी करती है जब दर्शकों में एक न एक चारण निश्चित रूप से हो।

इन सभी नाट्य रूपों में प्रमुख बात यह है कि कथोपकथनों को गेय रूप में व्यक्त किया जाता है। संपूर्ण नाटक गीतों की भावपूर्ण कड़ियों में विभक्त होता है। इस नाट्य-अभिव्यक्ति को हम विदेशीय 'ओपरा' के समकक्ष मान सकते हैं। इन नाटकों में नगारे वादन का अन्यतम स्थान होता है और सभी पात्र अपने गायक [कथोपकथन] के पश्चात नृत्य द्वारा कला का प्रदर्शन करते हैं। अभिनय की दृष्टि से इन नाटकों में अतिशयोक्त अभिव्यक्ति ही प्रमुख होती है। शास्त्रीय एवं आधुनिक नाटकों में अभिनय को अभिनेता का ही अंश माना जाता है अर्थात् दर्शक अभिनेता में 'अभिनेता' को भूलकर उसको वास्तविक पात्र के रूप में ही समझने का प्रयास करता है। अभिनेता की सफलता इसी बात में रहती है कि वह पात्र की मानसिक, वाचिक और शारीरिक अवस्था को ज्यों का त्यों व्यक्त कर सके; किन्तु लोक नाट्यों में अभिनय का यह पक्ष अत्यंत गौण होता है। हर समय दर्शक यह धारणा लेकर बैठता है कि एक अभिनेता-विशेष, किसी का अनुकरणात्मक अभिनय कर रहा है। अपने अभिनय से दर्शकों को प्रभावित करने की दृष्टि से उसके सभी हावभाव व अंगों के संचालन में एक 'एक्सेगरेटेड' अभिव्यक्ति का आ जाना सहज है। फिर इन नाटकों में गेय-रूप की प्रमुखता भी अभिनय की शैली को परिवर्तित कर देती है। इन सभी नाट्य प्रकारों में रंगमंच की अपनी अपनी मान्यतायें हैं और उसी के अनुरूप नाट्याभिनय को अदा किया जाता है। तुर्रा-कलंगी इस दृष्टि से एक अत्यंत महत्व-पूर्ण प्रयोग है। इस नाटक में रंगमंच दो भागों में विभक्त होता है। एक भाग को जमीन से डेढ़-दो फीट ऊंचा रखा जाता है और उसके पीछे आठ नौ फीट ऊंचा एक मचान रहता है। इस प्रकार दो मंजिल के रंगमंच का आभास हमें प्राप्त होता है। दूसरी ओर रावळों की रम्मत में मंच के लिए ऊंची सतह का प्रयोग ही नहीं किया जाता। सामान्य भूमि को ही मंच स्थल के रूप में बरता जाता है और दर्शक मंच के चारों ओर बैठते हैं।

नाट्याभिनय की अनुरंजनात्मक कला में भांड जाति का वर्णन भी महत्वपूर्ण है। यह जाति विभिन्न स्वांग को लाने में सिद्धहस्त होती है। वेश के धारण और

वेष के अनुकूल ही व्यवहार करने के कारण अनेक बार यह अत्यंत मुश्किल हो जाता है कि उसकी भांडाई को समझा जा सके। यह जाति अपने अभिनय की सफलता के लिए विभिन्न जातियों के आचार व्यवहार भाषात्मक लोच और शारीरिक स्वभावों का अत्यंत सहजतम रूप में अनुकरण किया करती है। साथ ही साथ भांड विभिन्न कार्यों की नकल करने में भी कुशल होते हैं। भांडों के स्वांग एवं नकल में एक पात्राभिनय ही मुख्य होता है।

नाट्य कला की इन लोकानुरंजनात्मक प्रवृत्तियों के साथ राजस्थान की कठपुतली कला को भी समझना समुचित होगा। कठपुतली के खेल 'भाट' नाम से संबोधित एक जाति विशेष करती है। यह जाति भी मारवाड़ के कुचामण क्षेत्र के आसपास बसी हुई है। यह लोग लकड़ी को छीलकर सुन्दर मुखाकृतियों का निर्माण करते हैं। यह मुखाकृति केवल गले तक निर्मित होती है और उसके बाद कठपुतली को पूर्ण झग्गे की वेशभूषा से अलंकृत कर दिया जाता है। अंगों की मांसलता के लिए रूई या कपड़ों के टुकड़ों का प्रयोग किया जाता है। हाथों को भी रूई से निर्मित किया जाता है। इन कठपुतलियों में पांवों का निर्माण नहीं किया जाता। कठपुतली के अभिनय की आवश्यकतानुसार उस पर धागों को बांधा जाता है। मुख्यतया धागे गर्दन के पीछे, सिर के ऊपर एवं दोनों हाथों पर बांधे जाते है। इन चार धागों से शरीर के मुख्य संचालनों को संभाला जाता है। लेकिन जिन विशिष्ट पुतलियों को अन्य संचालनों की जरूरत होती है तो उसकी आवश्यकता के अनुसार धागों को बांधा जाता है। यथा नर्तकी एक ऐसी ही पुतली है जिसकी ग्रीवा के निर्माण एवं धागों के बंधाव में अन्तर होगा। इसी प्रकार गेंद उछालने वाली पुतली में भी यही अन्तर दृष्टिगत होगा। कठपुतली की नाट्य कला में धागों की संचालन क्रिया ही मुख्य समस्या समझनी चाहिये क्योंकि उन्हीं के माध्यम से भावाभिव्यंजना का रूप निखरता है।

राजस्थान में कठपुतली के द्वारा मुख्यतया राव अमर सिंह राठौड़ का खेल ही दिखाया जाता है जो एक ऐतिहासिक पात्र एवं घटना पर आधारित है। अन्य किसी खेल के नहीं होने के कारण यह अंदाज लगाना ऐतिहासिक खोज का विषय है कि इसके पूर्व कठपुतली के खेल का रूप क्या था? अमर सिंह औरंगजेब का समकालीन है, अर्थात् निकट ऐतिहासिक काल तक ही यह कला पहुंच पाती है। भाटों की किंवदंती के अनुसार यह जानने को मिलता है कि मुगल दरबार में कागज की कुट्टी से बनी पुतलियों के खेल होते थे और एक बार भाटों व मुगल कठपुतली का खेल करने वालों के बीच यह शर्त रही कि जिसकी पुतली रात्रि भर कुए के जल में जीवित रह जायेगी, वही कठपुतली के खेल को अदा कर सकेगा। इस शर्त के पीछे एक विश्वास था कि कठपुतली अपने खेल

में एक सजीव एवं प्राणवान निष्ठा है और वह पानी में गल नहीं सकती। किन्तु वास्तविकता के समक्ष विश्वास को पराजित होना पड़ा और कागज की कुट्टी की पुतलियां पानी में विलीन हो गईं और भाटों को लकड़ी की पुतली ज्यों की त्यों बनी रही। उसके पश्चात भाटों के पास ही यह कला रह सकी। अपनी कला को उन्नत बनाने की दृष्टि से उन्होंने मुगल कलाकारों को अपना गुरु भी स्वीकार किया और वंशानुपरम्परा से उनके परिवार को आज भी राजस्थान की कठपुतली वाले कमाई का कुछ अंश भेंट करते हैं।

कठपुतली का नाट्याभिनय मनुष्य के कार्य कलापों के अनुकरण पर निर्भर है। और कला की दृष्टि से अनेक समस्याओं को उत्पन्न करता है। छोटी सी कठपुतली में मानवीय आकार - प्रकार एवं उसके यांत्रिक संचलन में शारीरिक क्रियाओं के आरोपण को दर्शक अपने मन की आंखों अथवा कल्पना से पूर्ण करके देखने का प्रयास करता है। दर्शक की कल्पना के सम्मिश्रण एवं सहानुभूति के कारण पुतली में लालित्य और सांकेतिकता का प्रभाव अत्यधिक परिपुष्ट हो जाता है।

लोकानुरंजन के क्षेत्र में राजस्थान के नटों एवं मदारियों का स्मरण करना भी अनिवार्य है। नट मुख्यतया शारीरिक दृष्टि से अत्यंत विकट एवं विस्मयपूर्ण खेलों के द्वारा समाज का मनोरंजन करते हैं। नटों के खेलों में पुरुष एवं स्त्री दोनों ही भाग लेते हैं। अभी तक राजस्थान में नट जाति के लोग एक स्थान पर या गांव के रूप में बसे नहीं हैं। अपने परिवार एवं डेरों के साथ निरन्तर घूमते रहते हैं। नटों के प्रसिद्ध खेलों में रस्सी पर चलना, ऊंचे व लंबे बांस पर विभिन्न प्रकार की कलाबाजियां दिखाना, झूले के खेल, एवं भूमि पर उछाल आदि दिखाना है। नटों के समान ही एक ' बादो ' नामक जाति और भी होती है जो मुख्यतया ऊंची व लंबी कुदानों में माहिर होते हैं। इन जातियों में भी यजमानी का क्रम चलता है। मदारी अपने खेल पालतू पशुओं के माध्यम से करते हैं। मुख्य रूप से बन्दर व भालू इनके प्रिय जानवर हैं। इसी क्रम में ग्रामीण जादूगरों के दल को भी लिया जा सकता है। किन्तु इनकी पृथक कोई जाति नहीं होती। नट, मदारी, जोगी एवं अन्य खेल दिखाने वाली जातियां ही उनका प्रयोग किया करती हैं।

लोकानुरंजन संबंधी लोक कलाओं में चित्रों एवं मूर्तियों का भी अन्यतम स्थान है। चित्र कलात्मक उपलब्धियों में मुख्यतया हाथ पर मेंहदी से चित्रित पेटर्न्स, दीवारों पर विभिन्न आकृतियां एवं आंगन पर मांडणे महत्वपूर्ण हैं। चित्र कला के ये रूप जन सामान्य महिलाओं की कलात्मक ख्याति है। और अपने सृजनात्मक तत्व में सामूहिकता का भाव बोध लिए हुए होती हैं। किन्तु रेखा

व रंगों के इसी क्रम में एक विशिष्ट जाति ने लोक चित्र कला की परम्परा को भी विशिष्ट रूप प्रदान किया है। राजस्थान में यह जाति 'चितारों' के नाम से जानी जाती है। धार्मिक अनुष्ठानों एवं उत्सव के अवसरों पर ये चित्रकार विभिन्न चित्र दीवारों या कागजों पर बनाया करते हैं। दीवारों पर बने चित्रों में हाथी, घोड़ा, वनस्पति एवं अन्य ज्यामितिक पेटर्न्स हुआ करते हैं। फ्लेट रंगों का उपयोग करना इनका एक अत्यंत मनोहर प्रकार है। इसी क्रम में पट [वस्त्र] को चित्रित करने की पद्धति भी इसी जाति में प्राप्त होती है। शाहपुरा [भीलवाड़े के निकट] में देवनारायण एवं पाबूजी की पड़ का चित्रण किया जाता है। वीस - पच्चीस फुट लंबे एवं ढाई फीट चौड़े पट पर उपरोक्त दोनों कथाओं की विभिन्न घटनाओं को अंकित किया जाता है। चित्रों की रेखांकन पद्धति में यथार्थ के स्थान पर एक विशेष अनुपातिक विरूपात्मकता होती है। और सभी चित्रों का संतुलन संपूर्ण पट - चित्र की एकता में प्राप्त होता है। लाल, हरा, पीला, काला, कत्थई, एवं नीला रंग प्रयुक्त किया जाता है। सभी रंग विभिन्न रंगीन मिट्टियों से प्राप्त होते हैं। नीले रंग के लिए देशी नील को काम में लेते हैं। फ्लेट रंगों का ही प्रयोग होता है।

इन पट-चित्रों को देवनारायण एवं पाबूजी के भोपे अपनी लोक गाथा को गाते समय उपयोग में लेते हैं। इन वृहद लोक गाथाओं का गेय एवं वादन पक्ष भी अत्यंत महत्वपूर्ण है। अन्यत्र लिखा जा चुका है कि देवनारायण [अथवा बगड़ावत] की पड़ के साथ जंतर नामक वाद्य एवं पाबूजी की पड़ के साथ रावण हत्था जैसा वाद्य काम में आता है। इन पट चित्रों के अलावा रामचरित एवं माताजी की पड़ें भी प्रचलित हैं किन्तु इनके साथ लोक गाथाओं का प्रचलन नहीं हैं।

विषय की दृष्टि से मूर्तियों के दो रूप प्राप्त होते हैं। प्रथम मूर्तियां तो लोक देवी देवता की प्रतीकात्मक आकृतियों सहित प्राप्त होती हैं एवं दूसरी मूर्तियां बालकों के खिलौनों अथवा गृह सज्जा के रूप में प्राप्त होती हैं। मूर्तियों के निर्माण के लिए मिट्टी, विभिन्न धातु, पाषाण, लकड़ी एवं वस्त्र आदि का प्रयोग किया जाता है। यह सभी कलात्मक कार्य भी विशिष्ट जातियां संपन्न करती हैं और समाज के सामान्यजन उन्हें अपने विश्वास अथवा रंजन के लिए प्रयोग में लाते हैं। इन सभी लोक कलात्मक वस्तुओं के विस्तृत अध्ययन से लोक साहित्य को समझने में निश्चय ही बहुत मदद मिलती है। मुख्यतया लोक कला के सृजनात्मक पक्ष की गहराई में जाने के लिए तो यह प्रयत्न निश्चय ही नये मानदंड एवं मूल्यों पर विचार करने के लिए विवश कर देते हैं।

# १

# लोक प्रचलित कुछ तथ्य

राजस्थान के जन जीवन में प्रसिद्धि प्राप्त संत, महापुरुष, वीर, शक्तियां एवं सतियों के विषय में कुछ सूचनायें अत्यंत आवश्यक हैं। इसलिये विहंगम दृष्टि से इन विषयों पर एक चर्चा यहां प्रस्तुत की जा रही है। इस चर्चा का मुख्य आधार प्रचलित विश्वास एवं जनश्रुतियां ही हैं। किन्तु इनके अभाव में लोक जीवन की सर्वांगीणता को समझ पाना संभवतया अत्यंत कठिन कार्य है।

**राजस्थान के सिद्ध पुरुष नाथ एवं संत** — शिव को आदि नाथ कहा जाता है। इसलिए कि वे नाथ पंथ के प्रथम प्रवर्तक हैं। मत्स्येन्द्र [मछेन्द्र] और गौरक्षक [गोरख] भी इनकी शिष्य परंपरा में हुए हैं। गोरख मत्स्येन्द्र नाथ के मुख्य शिष्य थे। इन्हीं [गोरख] के प्रभाव से भारत में नाथ पंथ का आविर्भाव हुआ है। इस मत की लोक महिमा बड़ी प्रचलित है। इनके अनेक आसन और तकिये [स्थान] आज भी अपनी चमत्कारिक आबादी के चिन्ह हैं। इनमें [नाथों में] शिव और गोरख को गुरु मानकर जोगी लोग भी सम्मिलित हैं, जो यहां बड़े आदरणीय समझे जाते हैं।

गोरखनाथ के जीवन संबंधी कई धारणाएं चलती हैं। उनमें अनेक लोक कथाएं उनके वरदान की भी प्रचलित हैं। जैसे—राजा भरथरी को जोग देना, पूर्ण भक्त के कटे शरीर के टुकड़ों को कुए से निकालकर जीवित करना। पाबूजी की मृत्यु के बाद उनके भतीजे झरड़ा को अपनी शिष्य परंपरा में लेकर उनके बडेरों के बैरी जिंदराज खिच्ची के बाबत बदले में मरवाना आदि आदि वरदान प्रसिद्ध हैं। गोगा और सुलतान भी गोरखनाथ की शिष्य परम्परा में माने जाते हैं। कबीर पर तो गुरु गोरख की पूर्ण कृपा ही रही है। गोरखनाथ के इन्हीं अमर चमत्कारों से साधारण जनता सदैव प्रेरणा प्राप्त करती आई है। राज - स्थान में इनके नाम से अनगिनत पद गाये जाते हैं।

गोरखनाथ की ऐसी समर्थपूर्ण कहानियों से संत चरित्र की महत्ता प्रकट

होती है। इनके पीछे जलंदरनाथ, कन्हीपाव, चोरंगीनाथ, बालनाथ, दूंध-लीमाळ, गरीवनाथ आदि नाथों की बातें भी बड़ी रुचिकर हैं। भरथरी और गोपीचंद की यौगिक कथाएं तो जोगी लोग हमारे प्रान्त में घर घर घूमकर सुनाते हैं। यहां नाथ और सिद्ध संप्रदाय की तरह रामस्नेही और दादूपंथी आदि साधुओं के भी कई संप्रदाय स्थापित हैं।

गोरखनाथ ने जिन लोगों को अपने दर्शन दिये उन शिष्यों में यहां जसनाथ नाम के सिद्धाचार्य यौगिक चमत्कारों में बड़े प्रसिद्ध हुए हैं। उन्होंने जसनाथी नाम पर अपना एक अलग संप्रदाय चलाया है। राजस्थान में जसनाथ जी की वहुत सी गद्दियां और बाड़ियां स्थापित हैं। उनमें कतरियासर बमलू, मालासर, लिखमादेसर, पारेवड़ो, साधासर, कालड़ी, हंसेरा, पूनरासर, छाजूसर आदि वहुत मशहूर हैं। इन्ही गोरखनाथ के दर्शन पाकर जांभोजी नाम के एक सिद्ध पुरुष ने विश्नोई संप्रदाय की स्थापना की है। गोरखनाथजी के उपदेश से प्रभावित होकर एक कुख्यात डाकू भी साधू बन गया और और उसने अपना निरंजनी नाम का पंथ चलाया है। जनता में इन सभी संप्रदायों के संतों की अलौकिक वातें मिलती हैं। जसनाथजी और जांभोजी के चमत्कारिक कार्यों की खोज श्री सूर्यशंकर पारीक ने की है। ये वाणियां और भजन अपनी लोक भाषा [राजस्थानी] में निर्मित होने के कारण सर्व साधारण के लिए समझने योग्य होती हैं। निश्चय ही कुछ निर्गुण पद और उलटबांसियां नाथ पंथी हैं ये पद गूढ़ भावाभिव्यक्ति के लिए हैं, जो वाचक, गायक और श्रोताओं के लिए सरल नहीं कहे जा सकते।

**सम्मानीय वीर** – लोक वीरों की बातें जन-साधारण में बहुत प्रेरणादायक होती हैं। इन लोक-कथाओं में कर्तव्य पालन, प्रतिज्ञा पालन, आत्म त्याग, उदारता, सत-परायणता, स्वामी-भक्ति और शौर्य-वीर्य आदि गुणों की ज्योति जगमगाती है। कुछ लोक वीरों के चरित्रों में जन-सामान्य प्रकाशित जगदेव-पंवार की अद्वितीय दानवीरता को लेते हैं। इस लोक वीर के विशद वृत्त ने अनेक लोगों को दृढ़ प्रतिज्ञ एवं सत्य साहस का पुनीत पाठ पढ़ाया है। ऐसा एक सुलतान नाम का राजकुमार भी अपने सत्य पर निश्चल खड़ा रहा सुना जाता है। इस पर असंख्य विपत्तियों के पहाड़ टूटे पर इस धीर वीर ने अपने सत्य को नहीं छोड़ा। लोक सामान्य में इसकी बातें वड़े उत्साह के साथ सुनी सुनाई जाती हैं। जोगी जाति के लोग सुलतान के चरित्र के साथ उनकी धर्म पत्नी निहालदे के काव्य गीत गाकर उनकी पूर्ण जीवन कथा प्रकट करते हैं। इस तरह से लोक प्रशंसित व्यक्तियों में तेजा धोळा [सांपों के देवता] का नाम भी बड़ा मशहूर है। उनकी कथा इस प्रकार है – तेजा धोळा [जाट] अपनी मां की आज्ञा से खेत जोतने गया।

उसकी भौजाई भाता [छाक] लेकर देर से खेत पहुंची। इस पर तेजा ने देरी की शिकायत की। तब भौजाई ने तेजा को ताना दिया कि तुम अपनी औरत से भाता जल्दी क्यों नहीं मंगवा लेते, जो अपने बाप के घर उक्त कार्य कर रही है। इस बात पर तेजा हल छोड़कर अपनी स्त्री को लिवाने ससुराल पनेर [किशनगढ़] पहुंचा। वहां उसकी सास ने उसे न पहचानकर अपने घर में नहीं घुसने दिया। तब तेजा वहां के बाग में जाकर ठहर गया। मालूम पड़ने पर तेजा को ससुराल वालों ने घर आने के लिए बहुत मनाया। मगर वह स्वाभिमानी व्यक्ति हरगिज नहीं माना। उस समय डाकू वहां की गायों को चुराकर ले जा रहे थे। तेजाजी ने बड़ी वीरता के साथ डाकुओं से लड़ाई लड़कर गायें छुड़ाई। पर इस युद्ध में उसके शरीर पर इतने घाव लगे कि कहीं भी खाली स्थान नहीं बच रहा। इस हालत में एक सर्प ने उसकी जीभ पर काट खाया और उसकी वहीं पर मृत्यु हो गई। स्त्री उसके पीछे सती हो गई। उसी परंपरा में आज तक धोले जाटों की औरतें पति मरने के बाद नाता [पुनर्विवाह] नहीं करती हैं। ये गांव खड़-नाळ [नागौर] के निवासी थे। हल चलाते समय आज भी हाळी कृषक तेजा-नामक लोक गीत को बड़ी मधुर ध्वनि से गाते हैं। गीत बड़ा विस्तृत एवं कारुणिक है। तेजा की मां कहती है —

आज धोरां में घररायौ रे कंवर तेजाजी
भूरौड़ा वादळ में चिमकै बीजळी
आळस निवारौ रे वेटा जाट रा
थारै रे साइणा खेतां बावड़िया
साथीड़ां री वायौड़ी रे जुवार कंवर तेजाजी
थारौड़ा बायौड़ा मोती नीपजै

इन लोक-प्रतिष्ठा प्राप्त वीरों में अमरसिंह राठौड़, वीर तोगा और वीरांगनाओं में पद्मावती, हाडी रानी और भटियांणीजी आदि सिरमौड़ हैं। डूंगजी-जवारजी, बलजी-भूरजी, खाटू के श्यामजी का नाम भी अग्रणी गिना जाता है। दूसरे प्रकार के लोक सम्माननीय व्यक्ति वे हैं, जो अपने अनुपोत्तम चरित्र के कारण देव रूप में पूजे जाते हैं। ऐसे लोक मान्य देवताओं में नागा [ताखाजी], गूजरों के देवजी और उनके साथी माकड़जी मारवाड़ में अत्यधिक प्रतिष्ठित हैं। देवजी के मंदिरों में उनके भोपे भरपूर गुण-गान करते हैं। देवजी का ऐतिहासिक वृतान्त उनके बगड़ावत नामक जन-काव्य में मिलता है। चितौड़ की तरफ ये देवनारायण के रूप में वरदान सिद्ध माने जाते हैं। आजकल शेखावाटी में मालासी और राजस्थान में हरिरामजी भी ऐसी लोक प्रसिद्धि के लिए संकड़ देवता के रूप में प्रकटे हैं। खुड़द में [जोधपुर] इन्द्र बाई की

मान्यता है ।

राजस्थान में इन लोक देवताओं को किसी पौराणिक व्यक्तित्व की तुलना में अवतार तक मान लिया जाता है । भारतीय जनता को प्रवृति के अनुसार हम जिन लोगों में विशिष्ट गुण देखते हैं तो पौराणिक उपाख्यानों के आधार पर उनके पूर्व जन्म की कहानी तैयार कर लेते हैं । उदाहरणार्थ पाबूजी राठौड़ को यहां लक्ष्मण का अवतार माना जाता है । श्री कृष्ण के भाई बलराम और गोगाजी चौहान यहां दोनों शेषावतारी कहलाते हैं । पूर्वी राजस्थान में 'मावजी' नाम के लोक-देवता विष्णु कल्कि अवतार और श्री रामदेवजी तंवर श्री कृष्ण के अवतार प्रसिद्ध हुए हैं । लोक मान्यताओं में रामदेवजी तंवर यहां चमत्कारिक और वरदायक देवताओं में रामशाह बाबा के नाम से सर्वत्र विख्यात हैं । ये कोढ़ियों के कलंक [दोष] झाड़ने वाले देव कहलाते हैं । लूलों को पैर और अन्धों को आंखें इन्ही के द्वारा पुनः प्राप्त होती हैं, ऐसी लोक प्रचलित धारणाएं हैं । गांव गांव में इनके मंदिर और देवरे बने हुए हैं, जिन्हे रामदेवरा कहते हैं। रुणेचा में इनका मुख्य धाम [स्थान] है । इनकी असंख्य गीतादि हरियश और वाणियां हैं । ये पंच पीरों में प्रमुख स्याण [त्राण] करता माने जाते हैं। वस्तुतः मुसलमानी प्रभाव से प्राचीन पंच वीर शब्द का ही रूप बदलकर पंच पीर हो गया । वैश्रवण, मणिभद्र, पूर्णभद्र आदि अनेक यक्ष प्राचीन काल में प्रसिद्ध थे । स्वाभाविक है कि उस समय जो बहुत से यक्षों की मान्यता थी, उसमें कुछ प्रधान रूप से उतर आये हों और इसी आधार से [पंच वीर] यह शब्द लोक में प्रचलित हुआ हो । लोक में जो पंच पीरों या पांच यक्षों की पूजा प्रचलित थी, उसी के ढंग पर वृष्णियों के भी पांच नायक वीरों को चुनकर 'वृष्णी पंचवीर' यह संज्ञा दी गई है । इनमें ऊंटादि पशुओं के संरक्षक देवता पाबू पीर सर्व प्रथम माने जाते हैं । गांव कोलूगढ़ [फलौदी] में पाबूजी का प्रथम मंदिर है । बीकानेर क्षेत्र के ग्राम राजपुरा में इनके भोपे हैं । पवाड़ों तथा पड़ों में पाबूजी का पूर्ण जीवन चित्रित होता है । पाबूजी और रामदेवजी के जागरण में चूरमे के पींडे [लड्डू] बांटे जाते हैं, जो पीरों के लिए अपना चढ़ावा है ।

हड़बूजी सांखला [ राजपूत ] वीर मेहाजी सांखला [ पंवार ] के पुत्र थे । युद्ध व्यापार से विरक्त होकर श्री रामदेवजी के गुरु बालानाथजी की शरण में आ गये थे और जीवित समाधिस्थ होकर लोक पूजित हो गये । मेहाजी [ मेघराजजी सांखला ] का जन्म उनकी ननिहाल में [ मांगलिया राजपूतों के यहां ] हुआ था । वहीं वे बड़े हुए थे । उनके देव पद पाने का कारण युद्ध-स्थल में जूझ कर मरने का है । इससे पहले इन्होंने अपने वैरियों से अत्यन्त वीरता के साथ बदला लिया था । इन्हीं वीरोचित कार्यो के लिए ये पीर माने गये ।

राजस्थान में गोगाजी चौहान की धोक-पूज नाग की प्रतिकृति के रूप में होती है। सर्प गोगाजी के वंश-वर्ती माने गये हैं। और इसी कारण उनको अत्यधिक लोक-मान्यता प्राप्त है। मुसलमान लोग इनको संत गूगा या जाहिरपीर के नाम से पुकारते हैं। बीकानेर क्षेत्र में भादरा नामक गांव के निकट गोगानवमी [भाद्रपद नवमी] को गोगामेढ़ी ग्राम में महीने भर के लिए बड़ा मेला लगता है। ऐसा ही एक मेला गोगाजी के जन्म स्थान गांव ददरेवा में भी लगता है। अन्य स्थानों पर उक्त तिथि को सारे नगरों एवं गांवों में गोगाजी एक घुड़सवार सैनिक के रूप में भारी भीड़ द्वारा पूजे जाते हैं। इस पर्व पर इनका भोग [प्रसाद] खीर, पूड़ी और चढ़ावा नारियल और पतासों का होता है। किसान लोग अपने विश्वास के अनुसार सर्पादि जहरीले जानवरों से रक्षित रहने के लिए हाथों पर गोगा राखी [लाल सफेद मिश्रित सूत का डोरा] बांधते है। और इनसे संबंधित लोकगीत गाते हैं। गोगाजी के जन्म, विवाह, युद्ध एवं मृत्यु के विषय में कई जनकाव्य गाये जाते हैं। जिनमें गोगाजी के चमत्कारिक कार्यों का वर्णन हुआ है। ये राजस्थानी इतिहास के लोकमान्य रत्न माने जाते हैं। भारत में राजस्थान, उत्तर-प्रदेश, पंजाब, हिमाचल प्रदेश, गुजरात, मध्यप्रदेश आदि में गोगाजी की पूजा विभिन्न वर्गों के लोगों के द्वारा की जाती है।

गोगाजी ने भी पाबूजी और तेजाजी की भांति बैरियों से युद्ध करके गायें छुड़ाई थी। इस युद्ध में अर्जन-सर्जन नाम के दो वीर इनके हाथों से रणखेत रह गये। ये दोनों इनकी मौसी के पुत्र थे। अतः इनकी माता बड़ी नाराज हुई। मां की नाराजगी का इनके हृदय पर गहरा प्रभाव पड़ा। और ये गोरख नाथ के अनुयायी बन गये। नोहर के निकट मेड़ी में इन्होंने जीवित समाधि लेली।

वीर गोगाजी को सामान्य लोग सर्पों का अधिपति मानते हैं। राजस्थान में नागदेवता के रूप में वभूता सिद्ध, केसरिया कंवर, गोगा पीर और तेजाजी धोळिया क्रम से भाद्रपद कृष्ण सप्तमी, अष्ठमी, नवमी एवं दशमी को घर घर पूजे जाते हैं। तेजाजी का प्रसिद्ध मेला परबतसर में भरता है।

सापों की दृष्टि से राजस्थान का भादवा मास [वर्षा-केन्द्र] बड़ा भयंकर होता है। इसमें सर्पदंशनों की बड़ी बहुतायत रहती है। इन्हीं दिनों किसानों के हाथ कृषि कार्य में संलग्न होते हैं। सारे जहरीले जन्तुओं से बचने के लिए सभी सर्प देवताओं को इसी कार्याधिक काल [वर्षा ऋतु] में पूजा होती है।

**शक्तिमाताएं एवं सतियां** – वैसे तो सारे राजस्थान में ही सती माताओं की पुनीत स्मृतियां अंकित हैं। नगर नगर में और ग्राम ग्राम में इनकी देवलियां, मढ़ और मन्दिर बने हुए हैं। सतियों को शक्ति रूप मान कर पूजा जाता है।

राजस्थान में शक्ति को देवी, भवानी, दुर्गा, काली, भगवती, जोगमाया, चंडी, माता आदि नामों से संबोधित किया जाता है। प्रत्येक शुक्ल पक्ष में लोग अपने घरों में माता के लिए घृत-दीप प्रज्वलित करके मातृजोत (लौ) करवाते हैं। अष्टमी और नवमी के रोज दूजते पशुधन वाले लोग खीर-पूड़ी और दूसरे लोग लपसी हलवे का भोग लगाते हैं। सिन्दूर से चित्रित त्रिशूल की पूजा होती है। चैत्र और आसोज में जात [यात्रा] गीत, झडूले, रातीजगे और कड़ाई आदि के आयोजन होते हैं। शक्ति पूजा में भैरव पूजा का भी संयोग होता है। बीकानेर में तोलियासर, लखासर और कोडमदेसर के भैरूं प्रसिद्ध हैं। शेखावाटी में हर्ष [सीकर] का भैरव विख्यात है।

राजस्थान की सात माताएं विशेष प्रसिद्ध है। इनमें दुर्गा, काली, ब्रह्माणी, बायांजी, मावड़ियांजी, महाराण्यां, नागणेचाजी आदि हैं। सचिया माता, शीतला माता हमारे यहां अलग से लोक द्वारा पूजित हैं। सेढ़ल माता [शीतला] बाघोर और नोखा; बायांजी शेरुणा और बायलां; करणीजी, नेड़ीजी देशनोक; नागणेचाजी बीकानेर; दुर्गा, काली पल्लू और कालू तथा सचिया माता ओसियां की प्रसिद्ध है। ये खेड़ा [ग्राम] की धिरांणी कहलाती हैं।

बायांजी ऊजली और सांवळी दो हैं। इनका पालणा [विमान] आकाश मार्ग द्वारा चलता है। किसी प्राणी के ऊपर से होता निकल जाय तो वह लंगड़ा हो जाय, ऐसी धारणा है। लूले बच्चों के लिए कहा जाता है– 'बायांजी बैगी'। इनके अलावा यहां कुछ माताओं के स्थानीय नाम भी प्रचलित हैं। जैसे जमवाय माता, जीण माता, नाग पोचिया, सकरांयत माता, खीमेल माता, शिलादेवी आदि नाम बहुत से नगरों और ग्रामों में धोकपूज के धाम हैं।

राजस्थान में शक्ति की पूजा स्त्रियों द्वारा भी की जाती है। होलिका माता, गौरजा [पार्वती माता], हरियाली तीज, कजली तीज, चौथ माता, गाजमाता, होईमाता, सांपदामाता, पथवारी माता, संध्यामाता, जलवामाता आदि के पूजन व्रत बड़ी श्रद्धा के साथ मनाती हैं। यहां स्त्रियों द्वारा जन्म से लेकर मृत्युपर्यंत शक्ति की मातृ रूप में पूजा चलती है। बालक के जन्म के छठे रोज बेमाता की पूजा होती है। उस समय तो दाई को भी माई कहा जाता है। मनुष्य की मृत्यु के समय पंथवारी पूजन का विधान होता है। प्राणी की अस्थियां गंगा माता के प्रवाह में विसर्जित की जाती हैं। राजस्थान में धरती माता, नदी माता, तुलसी माता, गौ माता, आदि माताएं भी पूज्य हैं।

**लोक माता आईजी** – राजपूत कुल में जन्म धारण करने वाली अनेक देवियां शक्ति रूप में पूजी जाती हैं। उदाहरणार्थ पन्द्रहवीं शताब्दी में गुजरात प्रांत के एक राजपूत घराने में जोजी नाम की बालिका उत्पन्न हुई थी। बचपन में यह

अम्बा की बड़ी भक्त रही और आगे चलकर इन्होंने मारवाड़ [ बिलाड़ा ] में अपना निवास स्थान स्थापित कर लिया था। गुजरात से आने के कारण यहां इनका नाम आईजी रह गया। आईजी ने यहां आकर अपना अलग मत [पंथ] चलाया। इस पंथ में दूर दूर के लोगों ने आकर शिक्षा ली। राजस्थान में आई पंथ का साहित्य भी जनजन में प्रचलित है। आईजी को नव दुर्गा का अवतार मान कर पूजते हैं।

**चारणी शक्तियां** —पश्चिमी भारत में चारण नाम की एक देव जाति कट्टर शक्ति पूजक है। इनका रहनसहन और आचार-व्यवहार राजपूतों जैसा है। इस कुल में भी अनेक शक्तियां अवतरित हुई हैं। इनके चौरासी अवतार माने जाते हैं। जिनके कुछ नाम – बांकल, आवड़, बरवड़, महमाह, चाहणदे, कामळ, चाळकराय, करणी आदि हैं। इनकी पौराणिक देवी हिंगुलाज की बड़ी लोक-मान्यता है। चारण वंश में जन्मी हुई उक्त देवियों का जागृत-जीवन आदर्श महत्ता एवं चमत्कारिक चरित्र के साथ प्रकाशित हुआ है। इसीलिए यह तत्कालीन राजवंशों की कुलदेवियां कहलाती हैं। राजाओं ने इन इष्ट देवियों की पूजा-प्रतिष्ठा प्रारम्भ करके सारी जनता को शक्ति पूजन में लगाया है।

इन देवियों के अलावा नारसिंही, अम्बामाता, आयज माता, देवळ अम्बा-माता, चामुण्डामाता, काळिका माता, राठा सरण, बाणमाता, इडाणे माता, बोराजमाता, धुंधलाज माता, रायरंभा माता, केळादेवी, सिंधु-पोरखाण री माता, दधिमाता आदि नाम भी प्रचलित हैं। कुछ देवियों के लिए पशुबलि का अनुष्ठानिक कार्य भी संपन्न किया जाता है।

**सती माता का महत्व** – सतियों के हृदय में अपने पतिदेव के लिए बड़ा स्थान होता है। वे इस अटूट श्रद्धा के कारण अपने स्वामी शव के साथ जीते जी अग्नि प्रवेश कर जाती हैं। अत: जनता भी उन अद्वितीय ओज गुणाभा की देवली पूजा करके अपने परिवार को संरक्षित समझती है तथा सती को माता मानकर बड़े उत्साह के साथ आराधना करती है।

सतियों के क्षणिक शरीर तो विलीन हो गये पर गुण अभी तक देवीरूप में पूजे जाते हैं। अनेक लोक-गीतों में इस रहस्य की मार्मिक व्यंजना व्यक्त हुई है। किसी भी महिला का सत जागृत हो जाता है तब वह चितारोहण करने के लिए उत्सुक हो जाती है। सत के कारण उसके सिर के केस खड़े हो जाते हैं। घर वाले सती प्रथा कानून निषेध जानकर भय से उसे मकान में बंद कर देते हैं। लेकिन सत के कारण मकान के ताले झड़ [खुल] जाते हैं। फिर कड़ाहे में पानी को खूब उबाल कर स्नानार्थ सती परीक्षा होती है। उसमें भी वह सही निकलती है। तब स्नान के पश्चात् स्वीकृति के साथ वह सोलह शृंगार करती है। लोक

इसमें शक्ति का अंश समझने लगते हैं। सती गाजे-वाजे के साथ अग्नि आरोहण के लिए पति शव के साथ श्मशान को प्रस्थान करती है। साथ में अन्य औरतों के समूह गीत गाते हुए जाते हैं। साजबाज और रागरंग का पर्व लग जाता है। आसपास के ग्राम इकट्ठे हो जाते हैं। परचे पूछे जाते हैं, दांतुन रखे जाते हैं। सती सच्चे परचे देजाती है। ऐसी जनसामान्य में धारणायें है। यदि कोई साधु-स्त्रेवड़ा सती को श्मशानों में 'से' लाये [वश कर लाये] तो जनता को नहीं, उसी सयाने साधु को परचे आदि देती है। क्योंकि जादूगरों द्वारा सत उतार लिया जाता है।

**राजस्थान के लोक विश्वास** — भांति भांति के लोक विश्वास राजस्थानी लोक जीवन में घुले मिले प्राप्त होते हैं। यहां आश्विन मास के प्रथम पक्ष में पन्द्रह दिन श्राद्धोत्सव मनाया जाता है। इसे पितृ पक्ष या काग पक्ष के नाम से पुकारते हैं। इन दिनों लोग अपने घरों में दही नहीं बिलोते तथा दूध-दही को ही खा लेते हैं। एकादशी, अमावस्या एवं पूर्णिमा को यहां के लोग हल नहीं चलाते हैं। वे मंगलवार के दिन कोई खड्डा [ छोटा बड़ा ] भी नहीं खोदते हैं। इन दिनों ये कार्य अहितकर माने जाते हैं। कभी कभी गाय भैंसादि पशुओं के महुवाव या खुरसाण आदि रोग सर्वत्र फैल जाते हैं। ऐसे समय उन [पशुओं] के समूह को किसी साधु-स्त्रेवड़े द्वारा डोरा-डांडा तथा टूणा-टसमण कराया जाता है। कोई साधु या स्याणा व्यक्ति शनिवार की आधी रात को नग्न होकर श्मशानों से अधजला बांस या हालड़ी लाता है। फिर वह उस श्मशान वाली लकड़ी को एक ढकणी के साथ नीले डोरे से बांधकर बड़ी डोरी द्वारा ग्राम द्वार पर लटका देता है। फिर सारे ग्राम के पशु उसके नीचे से लेकर निकाले जाते हैं। उस रोज पशुओं की रोग मुक्ति के लिए दही बिलोना, चक्की पीसना और पोठे [गोबर] उठाना आदि कार्य बन्द रखे जाते हैं। इस हड़ताल के लिए गांव में हेला करवाया जाता है। नीले डोरे, नजर न लगने के लिए पशुओं के छोटे बछड़ों के और टोडियों के पैरों में बांधे जाते हैं। हमारे गांव कालू में यह कृत्य श्री गणेशलाल यति द्वारा सम्पन्न होता था। गोली वाले रोग के लिए पशुओं के झुंड में बंदूक चला कर रोग शांति चाहने का विश्वास भी प्रचलित है। सौ से लेकर क्रमशः एक तक उल्टा गिनकर बिच्छू का जहर उतारने का झाड़ा दिया जाता है।

राजस्थान के बहुत से नये बनाये हुए कुओं के ऊपर वाले भाग पर लाल ध्वजा फहराती हुई दिखायी देती है। ये स्थान हनुमानजी से संबंधित जान पड़ते हैं। क्योंकि कुआ खोदते समय प्रथम यहां हनुमानजी की कुटिया बनाते हैं। लोक विश्वास है कि ऐसा करने से कार्य निर्विघ्न सम्पन्न होगा और पानी मीठा निकलेगा। यहां कहते हैं 'कुआ-मुआ' अर्थात् कुआ मौत का स्थान है। इसके

सम्पूर्ण होने पर लोग अपना श्रम सफल समझकर हनुमानजी का रोट चूरते हैं।

**अन्ध विश्वासों के साथ शकुन** — राजस्थानी लोगों के दिल दिमाग में भांति भांति के जादू टोने भरे पड़े हैं। पुरानी रूढ़ियां भी उनके साथ घर किये हुए हैं और जनसाधारण में धर्म एवं मर्यादा के नाम से अनेक अन्ध विश्वास प्रचलित हैं। उनमें से कुछ नीचे लिखे जाते हैं। भोजनोपरांत अंगड़ाई लेने से खाना गधे के पेट में चला जाता है। बच्चों को छतीय नाले के नीचे बैठाने से उस पर बायांजी बह जाती हैं। थावर या अदीतवार के दिन चालणी सिर पर लेने से सिर में दूखणिये हो जाते हैं। कोई व्यक्ति कभी किसी यात्रा के लिए तैयार होता है उस समय उसको विदा देने से पहले घर वाले बिल्ली से दही झुठवा कर खिलाते हैं। उसी समय यदि कुत्ता कान फड़फड़ा जाये तो सब उपस्थित लोग थूकते हैं। और उसकी [यात्री की] यात्रा बन्द कर देते हैं। हमारे यहां रात्रि में तारे का टूटना [उल्कापात] भी मृत्यु मूलक माना जाता है। टूटता तारा किसी को दीख जाये तो वह उसकी दोष निवृत्ति हेतु मुंह बाकर तीन बार राम राम बोलता है। रात में कौवे का और दिन में सियारों का बोला जाना भी देश के किसी बड़े आदमी की मृत्यु या अकाल के सूचक समझे जाते हैं।[1]

विवाह के समय संबंधी को खटाई नहीं खिलायी जाती है। क्योंकि सगे खट्टे न पड जांय। विवाह के बाद वापस घर आते समय जब बारात ग्राम सीमा पर पहुंचती है तो नारियल बधारकर उसकी चिटकियों के चार चार टुकड़े वर-वधू के हाथों से सीमा पर चढ़वाते हैं, तब कहीं सीमा में घुस जाते हैं। सीमा-देव के बाबत ऐसे अनेक अन्ध विश्वास पलते हैं। यह सब भोमिया, खेतरपाळ एवं पितृों के संबंध में होते हैं। समय पर वर्षा के न होने से उक्त देवों को बळ-बाकळ भी चढ़ाये जाते हैं। ऐसा करने से पानी बरसने की उम्मीद बंधती है। यह विश्वास अलौकिक यक्षों के स्थान पर लोक वीर एवं लोक पीर पूजा का नमूना है।

राजस्थान में देवता का दोष प्रकट करवाने की प्रथा का चलन बड़ा विचित्र है। इसको आखा देखना या ज्योत करवाना कहते हैं। ये क्रियाएं माताजी, मावड़ियांजी, हनुमानजी, भैरूंजी और पितर-पितरानियों के समक्ष अपने विघ्न-प्रश्न पूछने के संबंध में करवाई जाती हैं। भक्त किसी बड़ी औरत या भोपे के आगे अपने आखे [ अक्षत - दाने ] और ज्योत का घृत ले जाकर धरता है। तब देवी या देवता अपने पुजारी के सिर आकर उसके मुंह बोलता है। भक्त उससे अपने प्रश्नों का उत्तर पूछता है और पुजारी के बताये अनुसार विश्वास करता है। भक्त को सन्तोष हो जाने पर देवता पुजारी के सिर से उतर जाता है।

१. रातूं बोलै कागला, दिन में बोलै स्याळ। का धरती रौ राजा मरै का पड़ै अचूको काळ।

लोकविश्वास पर रक्षक देवता की कृपा प्राप्त करने के लिए जन सामान्य चूरमा, लापसी, खीर और हलवा के भोग चढ़ाते हैं। क्रियाकर्म करवाने वाले तारगिये [महाब्राह्मण] को तारगिया, शंखचूड़ को शंखचूड़ आदि प्रसिद्ध नामों से नहीं पुकारते। इन्हें क्रमशः भूरिया और फीटळी कहते हैं। दक्षिण दिशा यम दिशा कहलाती है। अतः शुभ कार्य दक्षिण की तरफ नहीं किया जाता। कोई भी व्यक्ति दक्षिण की ओर सिर करके नहीं सोता। मात्र मृत व्यक्ति का सिरहाना [सिर] दक्षिण दिशा की तरफ किया जाता है। लोक विश्वास से दुकानदार अपनी दुकान पर किसी को ढेरिया या तकली नहीं कातने देता। वह सुबह सुबह उधार भी नहीं तोलता। छींक कई कामों में अशुभ और विना काम के समय आने पर आयु वृद्धि की सूचक मानी जाती है। बच्चों की छींक पर घरवाले कहते हैं — 'छींक माता छतरपती, माथे रति, ताळवै तेल, बाप के आंगणै दौड़ दौड़ खेल।' बीमार को छींक आने पर कुटुम्बी जन शतजीव अर्थात् सौ वर्ष जीने का कहते हैं। किसी के पूछने पर मां-बाप अपने बच्चों का अपनत्व स्वीकार नहीं करते। कहते हैं 'भगवान का है।' परमात्मा के चार हैं, आदि गम्भीर बातों का प्रदर्शन करते हैं। औरतें अपने पति, जेठ और ससुर आदि वडेरों का नाम नहीं लेती। पति अपनी पत्नी का नाम लेने में सकुचाता है। राजस्थानी लोक विश्वास के अनुसार दूसरों के तिल खाने वर्जित हैं। कहते हैं— आगे के जन्म में उसकी [तिल वाले की] दासता करनी पड़ती है। यहां कृतज्ञता के लिए काला चावने की कहावत प्रसिद्ध है। मोटे रूप में बहुत ऐसे विश्वास हैं, जो पगपग और डगडग पर हमारे सामने आते हैं। जैसे रात को कपड़ा धोते समय थापी नहीं लगायी जाती। रात्रि में ताली और सीटी नहीं बजाई जाती है। हथेली में खाज धन उपलब्धि और पैर में खाज यात्रा का विश्वास माना जाता है। नाक पर मस्सा और कानों पर बाल भाग्यशाली की निशानी है। पैर वड़े कपूत का कहलाता है। सिर पर चिड़िया बैठ जाती है तो कोई कपड़ा ओढ़ाता है। मुंह में माखी [मक्खी] के घुस जाने पर मुंह मीठा होने की आशा बंधती है या किसी से लड़ाई होती है। हिचकी [हिक्का] आने का मतलब किसी हितैषी का चेतै [याद] करना माना जाता है। पर, पुरुष एवं स्त्री की दांयी बांयी आंखे फुरकना चिन्ता प्रसन्नता का कारण होता है। कौआ बोलता है, मामाजी आते हैं। पल्ला सिर पर आये तो कोई चीर पहनाता है।

**जादूटोने और मन्त्र मूठ** — राजस्थान में असंख्य जादू-टोने और जन्त्र-मन्त्र प्रचलित हैं। इनमें जनसाधारण की दो मान्यतायें विशेष तौर से कार्य करता हैं। एक जन्त्र-मन्त्र भलाई के लिए किये जाते हैं और दूसरे वैर-विरोध तथा बुराई के लिए होते हैं। भलाई वाले जादूटोनों में भूत निकालने, आधा शीशी

या बायवादी और सर्प बिच्छू के झाड़े देने, तेजरा, इक्यांतरा आदि तावों [बुखारों] के डोरे करने, छपाका, पीलिया, गाय - भैंस के डोरे, बच्चा जीने, बच्चा होने तथा निजर-फिटोड़ा न लगने, लोटी ढालने आदि मनुष्य हितार्थ कार्य के लिए टोने होते हैं। बैर विरोध वाले जन्त्र - मन्त्रों में अपने किसी दुश्मन पर मूठ मारने मरवाने, पुतले गाड़ने, दाह लगाने, कलेजा निकालने, वश में करने आदि कार्य दूसरों को अहित पहुंचाने के लिए किये करवाये जाते हैं, जो सर्वथा निन्दनीय गिने जाते हैं।

राजस्थान में कुछ टोने - टोटके बड़े विलक्षण ढंग से लोक - हृदय में बैठे हुए हैं। जैसे – आंख दुखने पर छोत निकालने का टोटका किया जाता है — अक्रूरड़ी [घूरे] पर से एक मूंज की रस्सी लाकर, उस पर थोड़ी रूई लपेटकर, तेल से भिगोकर जलाते हैं। और पानी से भरी थाली पर छोत झाड़ते हैं। जलती हुई मूंज से तेल पानी की ताती बूंदे गिरती रहती हैं। छोत निकालने वाला कहता जाता है – 'छड़ छोत, छड़ छोत! छोत झरे, आंख ठरे! छोत झरे, आंख ठरे।'

इस तरह का दूसरा टोटका बच्चों को नजर लग जाने पर किया जाता है। बालकों की अस्वस्थता पर नजर का आरोप करके चौराहे से मुट्ठी भरकर धूल लाई जाती है। फिर उस धूल में नमक मिलाकर अस्वस्थ बच्चे के मस्तक ऊपर ऊंवार फेर करके उस धूल को अग्नि में डालदी जाती है। उक्त क्रिया करते समय बालक के स्वस्थ होने की कामना की जाती है। धूल ऊंवारने वाली औरत बोलती है — 'घांची की मोची की, तेली की तमोली की, आये गये की, मां - बाप की, भाई - भुरजाई की, जीव नाव की निजर लगी हो तो वह चली जाय!'

नजर न लगने के लिए किसी मृत व्यक्ति के पीछे उछाले हुए पैसों में से एक पैसा लाकर बच्चों के गले की कंठी या माला मादलियों में पिरोये जाते हैं। नजर से बचाने के लिए बालकों के सिर की दोनों ओर तथा हाथ पैरों पर काजल के टीके लगाये जाते हैं। अधिक बच्चे मरने पर कपड़े मांगकर पहनाते हैं और नाक बिंधवाकर गले में चांदी का बाळला पहनाते हैं। यह बाळला विवाह के समय सासू अपने हाथ से निकालती है। इस तरह से ओरी माता [चेचक] में बाल, [केश] गधे की लीद, लाख, ल्हूणे, [घट्टी पूंछने का कपड़ा] लावण आदि वस्तुओं से बीमार मनुष्य को धुंई दी जाती है। मियादी बुखार वाले के पास जाते समय छांटा [नीम की डाली में गोमूत्र का] लेना, मिष्ठान खाने के बाद भूत - प्रेत से बचने के लिए मुंह में राख और नमक रखना, विवाह के समय वर-वधू के हाथों में लोहे का गेडिया देना और बरसते पानी को बंद करने के लिए तकड़ी में लेकर तोलना आदि टोटके यहां बहुत होते हैं।

उसळनी [फोड़े फुंसियों का एक चर्म रोग] ठीक करने के लिए आक के पीले पत्ते पर उल्टी वर्णमाल लिखवा कर छप्पर या दरवाजे पर टांक [रख] दिया जाता है। पत्ता सूखता है वैसे ही उसळनी के फफोले सूख जाते हैं। डाकण-स्यारियों से थुकवाकर बच्चों को बचाया जाता है। शाम के समय घर की रक्षा के लिए दरवाजे के आगे पानी की कार दी जाती है। सांपों की पूजा होती हैं। चुड़ैल, भूत-प्रेत और जिन्द को देवता रोके रखते हैं। राजस्थान प्रदेश के ऐसे असंख्य टोने टोटके हैं।

लोक संस्कृति के निर्माण तत्वों में उपरोक्त सभी विश्वासों का न केवल अपना महत्व है अपितु जीवन के यथार्थ को परखने का प्रयत्न करें तो महसूस होगा कि समाज का संपूर्ण मानवोचित कार्य-व्यापार ऐसी ही मान्यताओं पर निर्मित हुआ है और उन्हीं के बीच दैनन्दिन जीवन का संचालन हो रहा है।



# सहायक ग्रन्थों की सूची


प्राकृत विमर्श — सरयू प्रसाद अग्रवाल
धम्म पद
जातक कथा — आनंद कौशलायन सुशील कुमार
राजस्थानी सबद कोस — सीताराम लाळस
स्टैंडर्ड डिक्शनरी ऑफ माइथोलॉजी एंड फॉकलोर — मेरिया लीच
ग्रामीण हिन्दी
राजस्थानी भाषा —डॉ. सुनीति कुमार चाटुर्ज्या
राजस्थानी साहित्य : प्रगति और परम्परा— डॉ. सरनाम सिंह
राजस्थानी भाषा और साहित्य — डॉ. मोतीलाल मेनारिया
राजस्थानी साहित्य की रूपरेखा — डॉ. मोतीलाल मेनारिया
राजस्थानी गद्य साहित्य : उद्भव और विकास — डॉ. शिवस्वरूप शर्मा
राजस्थानी साहित्य एक परिचय — स्वामी
संक्षिप्त राजस्थानी व्याकरण — स्वामी
राजस्थानी व्याकरण — सीताराम लाळस
मारवाड़ी व्याकरण — रामकरण आसोपा
राजस्थानी भाषा और साहित्य — हीरालाल माहेश्वरी
वीर काव्य — डॉ. उदय नारायण तिवाड़ी
पुरानी राजस्थानी — टेस्सीटॉरी
मालवी और उसका साहित्य — डॉ. श्याम परमार
राजस्थानी संस्कृति की रूपरेखा — प्रो. मनोहर शर्मा
हिन्दी साहित्य का १७ वां भाग [लोक - साहित्य]
भारतीय लोक साहित्य — डॉ. श्याम परमार
हरियाना प्रदेश का लोक साहित्य — डॉ. शंकरलाल यादव
ब्रज लोक साहित्य का अध्ययन—डॉ सत्येन्द्र
लोक साहित्य की समालोचना — झवेरचंद मेघाणी
ग्राम साहित्य भाग १ से ३ — रामनरेश त्रिपाठी
लोक साहित्य — रवीन्द्रनाथ ठाकुर
हमारे लोक गीत—पृथ्वीनाथ चतुर्वेदी
भोजपुरी ग्राम गीत भाग-२—डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय
मैथिली लोक गीत—राम इकबालसिंह राकेश
हरियाना के लोक गीत—एम. एस. रन्धावा
कुरु प्रदेश के लोक गीत—गणेश दत्त
गढ़वाली लोक गीत—नत्था प्रसाद
मालवी लोक गीत—डॉ. श्याम परमार
भोजपुरी ग्राम गीत—आर्चर तथा संकटा प्रसाद
मारवाड़ी गीत संग्रह—खेताराम माली
मारवाड़ी ग्राम गीत—जगदीशसिंह गहलोत
मारवाड़ी गीत—निहालचंद्र शर्मा
मारवाड़ी स्त्री गीत—ताराचंद ओझा
सचित्र मारवाड़ी गीत संग्रह [दस भाग]
मारवाड़ी गीत संग्रह—वंशीधर
मारवाड़ी गीत माला—मदनलाल वैश्य
मारवाड़ के मनोहर गीत—राम नरेश
मारवाड़ी भजन सागर
राजस्थान के ग्राम गीत भाग १ व २ — पारीक
राजस्थानी लोक गीत—पारीक

राजस्थानी लोक गीत—पारीक, गणपति स्वामी
राजस्थान के लोक गीत १ व २ भाग — रामसिंह, स्वामी, पारीक
राजस्थानी लोक गीत—लक्ष्मी कुमारी चूण्डावत
निम्वाड़ी लोक गीत — रामनारायण उपाध्याय
बाघेली लोक गीत—लखन प्रताप
सुहाग गीत—विद्यावती कोकिल
छत्तीसगढ़ी लोक गीतों का परिचय—श्याम चरण दूबे
पंजाबी लोक गीत—संतराम बी. ए.
हिन्दुस्तानी लोक गीत—कांगाल हरिनाथ
रढ़ियाली रात—झवेरचंद मेघाणी
चुंदड़ी—झवेरचंद मेघाणी
राजस्थानी भील गीत—शोध संस्थान उदयपुर
मरुधर गीत माला—जेठमल
राजस्थान के लोक गीत भाग १ से ६—शोध संस्थान, उदयपुर
राजस्थान के लोक गीत—डॉ. पुरुषोत्तम मेनारिया
धूलि धूसरित मणियां—सीता, लीला व दमयंती
कविता कौमुदी भाग ५—रामनरेश त्रिपाठी
वेला फूले आधी रात—देवेन्द्र सत्यार्थी
बाजत आवे ढोल—देवेन्द्र सत्यार्थी
धरती गाती है—देवेन्द्र सत्यार्थी
वीरौ म्हारौ भाई—विजयदान देथा
मीठौ वीरा रौ बोलणौ—विजयदान देथा
दोरौ धीया नै सासरौ—विजयदान देथा
क्यूं दीनी परदेस—विजयदान देथा
गई गई रे समंद तळाव — विजयदान देथा
मरवण मांदी ओ — विजयदान देथा
आजकल का लोक कथांक — १९५४
राजस्थानी वात संग्रह — राज. शोध संस्थान
चौबोली — सहल व गौड़
राजस्थान की लोक कथाएं — डॉ. पुरुषोत्तम मेनारिया
राजस्थानी वातां — स्टुडेंट बुक कंपनी
कै रे चकवा वात—लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत
राजस्थानी लोक कथाएं — सहल
कहौ तौ नटौ मत — सहल
हुंकारौ दो सा — लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत
मारवाड़ी बाईबिल
मांझल रात — लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत
मूमल — लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत
गिर ऊंचा ऊंचा गढ़ां — लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत
कनक सुन्दर नवल कथा — शिवचंद्र भरतिया
मारवाड़ी पोथी — राम कर्ण आसोपा
पंचतंत्र दूजौ — गोविन्द लाल माथुर
अकल बिना ऊंट ऊवांणौ — वैजनाथ पंवार
चार गाथा — रामपाळ भाटी
बूंदेलखंडी ग्राम कहानियां — शिव सहाय चतुर्वेदी
राजस्थानी वातां — सूर्यकरण पारीक
ब्रज की लोक कथाएं — आदर्श कुमारी जैन
ब्रज की लोक कहानियां — डॉ० सत्येन्द्र
हरियाना की लोक कहानियां — आदर्श कुमारी, यशपाल
सुध बुध सालिगा
सिंहासन बत्तीसी — सं: अचलसिंह
काश्मीरी लोक कथाएं — नन्दलाल
आदि हिन्दी की कहानियां और गीत — राहुल
मालवा की लोक कथाएं — डॉ० श्याम परमार
विंध्यप्रदेश की लोक कथाएं — चंद्र जैन
राजस्थानी व्रत कथाएं—मोहनलाल पुरोहित
नासकेत री कथा

एक मारवाड़ी री वात — भगवती प्रसाद
दारूका
दुर्गा सप्तशती वार्ता
अलख पच्चीसी
घाघ और भड्डली की कहावतें — शुक्ल
हिन्दी मुहावरे
बांकीदास ग्रन्थावली
राजस्थान रा दूहा भाग १ — स्वामी
राजपूताने के वातालार्थ — गहलोत
फेर कांई चावणा — रघुनाथसिंह राठौड़
लावणी संग्रह — नानूलाल राणाकी
भारतीय कृषि कहावतें — रामेश्वर अशांत
राजस्थान के ऐतिहासिक प्रवाद — सहल
राजस्थानी प्रवाद — श्रीमती चूंडावत
गुजराती कहावत संग्रह — दूलीचंद शाह
मालवी कहावतें — रतनलाल मेहता
होळी री खुणखुणियौ — गोस्वामी
राजस्थानी लोक नृत्य — देवीलाल सामर
राजस्थानी लोक नाटक — सामर व वर्मा
राजस्थान का लोक संगीत— सामर व वर्मा
राजस्थान के लोकानुरंजन — सामर व वर्मा
राजस्थानी लोकोत्सव — गींडाराम वर्मा
लोक कला निबंधावली — भाग १, २; ३
सं. देवीलाल सामर
मारवाड़ी ख्याल — पादरी रोबसन
गोपीचंद का ख्याल
जगदेव कंकाली का ख्याल
खींवजी आभलदे का ख्याल
मारवाड़ी मौसर — गुलाब चंद
सीठना सुधार — दारूका
गेहरियां रा गीत — घीसूलाल लोढ़ा
गोगाजी चौहांण री राजस्थानी गाथा —
चंद्रदान चारण
दम्पती विनोद
मुहता नैणसी री ख्यात — भाग १, २, ३
पुरातत्त्व मंदिर
साहित्य, संगीत और कला—कोमल कोठारी
साहित्य और समाज —विजयदान देथा
तीडो राव — विजयदान देथा
म्हैं जीऊं हूं म्हैं जागूं हूं — विजयदान देथा
म्हैं हूं सठवा सूंठ — विजयदान देथा
अकल सरीरां ऊपजै — विजयदान देथा
बातां री फुलवाड़ी भाग १ से ६ —
विजयदान देथा

## पत्रिकाएं

वाणी — बोरुंदा
वरदा — बिसाऊ
राजस्थान भारती — बीकानेर
मरुवाणी — जयपुर
लोक कला — उदयपुर
राजस्थानी वीर — पूना
रूपम — जोधपुर
मरु भारती — पिलानी
साधना — डूंडलोद
ओळमौ — रतनगढ़
चारण
परम्परा — जोधपुर
राजस्थान साहित्य — उदयपुर
प्रेरणा — जोधपुर
वातायन — बीकानेर
मधुमती — बीकानेर
आगीवांण — ब्यावर
नागरी प्र. पत्रिका — वाराणसी
चांद — मारवाड़ी अंक, १६२६
लोक वार्ता — टीकमगढ़
राजस्थानी — कलकत्ता
राजस्थानी भाग १, २
आजकल — दिल्ली
आलोचना — दिल्ली